## न्यायकन्दली

स्वभावायाः पृथिव्याः सत्त्वे किं प्रमाणम् ? अनुमानम्, अणुपरिमाणतारतम्यं क्वचिद् विश्रान्तं परिमाणतारतम्यत्वाद् महत्परिमाणतारतम्यवत्, यत्रेदं विश्रान्तं यतः परमणुर्न्नास्ति सः परमाणुः । अत एव नित्यो द्रव्यत्वे सत्यनवयवत्वादाकाशवत् । अथायं सावयवो न तर्हि परमाणुः, कार्य्यपरिमाणापेक्षया तदवयवपरिमाणस्य लोकेऽल्पीयस्त्वप्रतीतेः, यश्च तस्यावयवः सः परमाणुर्भविष्यति । अथ सोऽपि न भवति, अवयवान्तरसद्भावात् ? एवं तर्ह्यनवस्था, ततश्चावयविनामल्पतर-तमादिभावो न स्यात्, सर्वेषामनन्तकारणजन्यत्वाविशेषेण परिमाणप्रकर्षाप्रकर्षहेतोः कारणसङ्ख्याभूयस्त्वाभूयस्त्वयोरसम्भवात् । अस्ति तावदयं परिमाणभेदः, तस्मादणु-परिमाणं क्वचिन्निरतिशयमिति सिद्धो नित्यः परमाणुः । स चैको नारम्भकः,

लिये लिखते हैं कि 'परमाणुलक्षणा नित्या, कार्यलक्षणा त्वनित्या' इस वाक्य के दोनों ही 'लक्षण' शब्द 'स्वभाव' के बोधक हैं । (प्र०) परमाणु स्वभाव की पृथिवी की सत्ता में प्रमाण क्या है ? (उ०) यह अनुमान प्रमाण है कि अणु परिमाण का न्यूनाधिक भाव भी कहीं समाप्त होता है, क्योंकि वह भी परिमाण का न्यूनाधिक भाव है, जैसे कि महत्परि-माण का न्यूनाधिक भाव । अणुपरिमाण का यह तारतम्य जहां समाप्त होता है, चूंकि उससे छोटा कोई और अणु नहीं है, अतः वही परमाणु है । अत एव वह नित्य भी है, क्योंकि वह द्रव्य होने पर भी सावयव नहीं है, जैसे कि आकाश । अगर वह सावयव है तो फिर वह परमाणु नहीं है, क्योंकि यह लोक में सिद्ध है कि कार्य के परिमाण से कारण का परिमाण अल्प होता है । फिर वही कारणीभूत द्रव्य परमाणु कहलायेगा। यह परमाणु भी नहीं कहला सकता, अगर इसके छोटे अवयव हैं । इस प्रकार ( परमाणु को सावयव मानने में ) अनवस्था होगी, एवं इस अनवस्था से अवयवियों में परस्पर छोटे वड़े के भेद ही उठ जायेंगे । कोई अवयवी किसी दूसरे अवयवी से बड़ा इसलिये है कि उसका निर्माण उस छोटे अवयवी के निर्मापक अवयवों से अधिक संख्यक अवयवों से होता है । कोई अवयवी किसी अवयवी से छोटा इसलिये है कि उस अवयवी के निर्मापक अवयवों से अल्पसंख्यक अवयवों से उसका निर्माण होता है । अगर सभी को सावयव मान लें तो सभी अवयवियों को असंख्य अवयवों से निर्मित मानना पड़ेगा । फिर अवयवियों में परस्पर छोटे बड़े का व्यवहार ही किससे होगा ? किन्तु अवयवियों में परस्पर छोटे बड़े का भेद सर्वजनीन अनुभव से सिद्ध है । तस्मात् अणु परिमाण का न्यूनाधिक भाव अवश्य ही कहीं समाप्त होता है । जहां यह समाप्त होता है वही 'नित्य परमाणु' है । उन परमाणुओं में से किसी एक से ही कार्य्य की उत्पत्ति नहीं हो सकती, क्योंकि इससे सभी समय कार्योत्पत्ति की आपत्ति होगी, कारण कि उसे दूसरे की अपेक्षा नहीं है । अगर एक ही नित्य वस्तु

## न्यायकन्दली

**एकस्य नित्यस्य चारम्भकत्वे कार्य्यस्य सततोत्पत्तिः स्यादपेक्षणीयाभावात्, अविनाशित्वञ्च प्रसज्येत, आश्रयविनाशस्यावयवविभागस्य च विनाशहेतोरभावात्। त्रयाणामप्यारम्भकत्वमयुक्तम्, इह महत्कार्य्यद्रव्यस्योत्पत्तौ स्वपरिमाणापेक्षयाऽल्पपरिमाणस्य कार्य्यद्रव्यस्यैव सामर्थ्यदर्शनात्। त्र्यणुकं कार्य्यद्रव्येणैव जन्यते, महत्परिमाणत्वात्, घटवत्। एवं त्रयाणामेकस्य चारम्भकत्वे प्रतिक्षिप्ते द्वाभ्यामेव परमाणुभ्यामारभ्यते यत् तद् द्व्यणुकमिति सिद्धम्। द्व्यणुकैर्बहुभिरारभ्यत इत्यपि नियमो न, द्वाभ्यां तस्याणुपरिमाणोत्पत्तौ कारणसद्भावेनाणुत्वोत्पत्तावारम्भवैयर्थ्यात्, बहुषु त्वनियमः। कदाचित् त्रिभिरारभ्यत इति त्र्यणुकमित्युच्यते, कदाचिच्चतुर्भिरारभ्यते, कदाचित् पञ्चभिरिति यथेष्टं कल्पना। न च कार्य्यस्य व्यर्थता, यथा यथा कारणसङ्ख्याबाहुल्यं तथा तथा महत्परिमाणतारतम्योपलम्भात्। न चैवं सति द्व्यणुकानामेव घटारम्भकत्वप्रसक्तिः, घटस्य भङ्गेऽल्पतरतमादिभागदर्शनेन तथैवारम्भकल्पनात्। तदेवं द्व्यणुकादिप्रक्रमेण क्रियते कार्य्यलक्षणा पृथिवी।**

से कार्य की उत्पत्ति मानें तो कार्य का विनाश ही असम्भव होगा, क्योंकि कार्यों का नाश दो ही वस्तुओं से सम्भव है, एक तो आश्रय के नाश से (समवायिकारण के नाश से) दूसरे अवयवों के विभाग से (फलतः असमवायिकारण के नाश से), ये दोनों ही प्रकार नित्य वस्तु से कार्यों की उत्पत्ति मान लेने पर असम्भव हैं। तीन परमाणु भी मिल कर कार्य को उत्पन्न नहीं कर सकते, क्योंकि तीन परमाणुओं से जो बनेगा वह अवश्य ही महान् होगा। महत्परिमाण के कार्य द्रव्य का यह स्वभाव सर्वत्र देखा जाता है कि उसकी उत्पत्ति उसके परिमाण से न्यून परिमाण वाले कार्य्य द्रव्यों से होती है। तस्मात् त्र्यसरेणु कार्य द्रव्यों से उत्पन्न होता है, क्योंकि उसमें महापरिमाण है, जैसे कि घटादि। इससे एक परमाणु से और तीन परमाणुओं से कार्य की उत्पत्ति खण्डित हो जाने पर यह सिद्ध होता है कि दो परमाणुओं से ही कार्य की उत्पत्ति होती है, एवं उस कार्य का नाम द्व्यणुक है। यह भी निश्चित ही है कि दो से अधिक द्व्यणुकों से ही कार्य की उत्पत्ति हो सकती है, दो द्व्यणुकों से नहीं, क्योंकि दो द्व्यणुकों से उत्पन्न कार्य का परिमाण 'अणु' ही होगा, क्योंकि उसके परिमाण में अणु परिमाण को ही उत्पन्न करने का सामर्थ्य है। दो द्व्यणुकों से जिस अणु परिमाण वाले द्रव्य की उत्पत्ति होगी उसका उत्पन्न होना ही व्यर्थ है। दो से अधिक कितने द्व्यणुकों से कार्य की उत्पत्ति होती है, इसका कोई नियम नहीं है, कभी तीन द्व्यणुकों से ही कार्योत्पत्ति होती है, कभी चार या पांच द्व्यणुकों से कार्योत्पत्ति की यथेच्छ कल्पना की जा सकती है। इस पक्ष में कार्य्योत्पत्ति की व्यर्थता नहीं है, क्योंकि जिस क्रम से कारणों की संख्या में अधिकता होगी, उसी क्रम से उनके कार्यों में परिमाण

## प्रशस्तपादभाष्यम्

त्रिविधं चास्याः कार्य्यम् । शरीरेन्द्रियविषयसंज्ञकम् ।

इसके कार्य (१) शरीर (२) इन्द्रिय और विषय भेद से तीन प्रकार के

## न्यायकन्दली

सा चानित्या कारणविभागस्याश्रयविनाशस्य च हेतोः सम्भवात् । कार्य्यलक्षणायाः पृथिव्या अनित्यत्वेन सह धर्मान्तरं समुच्चिन्वन्नाह—सा चेति । स्थैर्य्यं निबिडत्वम् । आदिशब्दात् प्रशिथिलत्वादिपरिग्रहः । अवयवानां सन्निवेशोऽवयवसंयोगविभागविशेषः । स्थैर्य्यादयश्चावयवसन्निवेशाश्च तैर्विशिष्टा अपरजातिबहुत्वोपेता गोत्वादिजातिभूयस्त्वयुक्तेत्यर्थः । परमाण्वादिष्वपरजात्यभावेऽप्यदृष्टवशात्तथा तथा तेषां व्यूहो यथा यथा तदारब्धेष्वपरजातयो व्यज्यन्ते । नन्वदृष्टकारिता सर्वभावानां सृष्टिः, कार्य्यलक्षणा पृथिवी कामर्थक्रियां पुरुषस्य जनयति, येनेयमदृष्टेन क्रियत इत्यत आह—शयनासनेति । शयनासनादयोऽनेक उपकारास्तत्कारिणी कार्यलक्षणेति ।

तारतम्य भी बढ़ता जायगा, किन्तु इसे द्व्यणुक में साक्षात् घट की उत्पादकता सिद्ध नहीं होती है, क्योंकि घट के नष्ट होने पर अन्य छोटे बड़े अवयव दीख पड़ते हैं । उसीके अनुसार द्व्यणुक से उत्पन्न होने वाले कार्य की कल्पना करते हैं । तस्मात् परमाणुओं से द्व्यणुकादि क्रम से कार्य रूप पृथिवी की उत्पत्ति होती है ।

यह कार्य रूप पृथिवी अनित्य है, क्योंकि आश्रयविनाश एवं अवयवों के विभाग, कार्य विनाश के ये दोनों ही हेतु सम्भावित हैं । कार्य रूप पृथिवी में अनित्यत्व के साथ और धर्म्मों का समावेश कहते हुये 'सा च' इत्यादि वाक्य लिखते हैं । 'स्थैर्य्य' शब्द का अर्थ है निबिडत्व, कठोरता । 'आदि' पद से प्रशिथिलत्व, कोमलत्व प्रभृति का संग्रह अभीष्ट है । 'अवयवसंनिवेश' शब्द का अर्थ है अवयवों का विशेष प्रकार का संयोग । ( 'स्थैर्य्याद्यवयवसंनिवेशविशिष्टा' इस वाक्य का ) विग्रह इस प्रकार है कि 'स्थैर्य्यादयश्च अवयवसंनिवेशाश्च स्थैर्य्याद्यवयवसंनिवेशाः, तैः विशिष्टाः स्थैर्य्याद्यवयवसंनिवेशविशिष्टाः । 'अपरजातिबहुत्वोपेता' अर्थात् गोत्वादि अनेक प्रकार की अपर जातियां उसमें रहतीं हैं । यद्यपि कार्य रूप पृथिवी के मूल कारण परमाणुओं में ये अपर जातियां नहीं हैं, किन्तु अदृष्टवश उनसे इस प्रकार से कार्यों की उत्पत्ति होती है कि उनमें ये गोत्वादि अपरजातियां अभिव्यक्त होती हैं । अगर सभी वस्तुओं की उत्पत्ति अदृष्ट से ही होती है तो फिर यह कार्य्यरूपा पृथिवी जीवों के किन प्रयोजनों का सम्पादन करती है कि उन्हें अदृष्ट से उत्पन्न मानें ? इसी प्रश्न का समाधान 'शयनासन' इत्यादि से देते हैं । अर्थात् शयन और आसन प्रभृति जीवों के अनेक उपकरण कार्यरूपा पृथिवी के द्वारा सम्पादित होते हैं ।

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**शरीरं द्विविधं योनिजमयोनिजञ्च। तत्रायोनिजमनपेक्ष्य शुक्रशोणितं देवर्षीणां शरीरं धर्मविशेषसहितेभ्योऽणुभ्यो जायते। क्षुद्रजन्तूनां यातनाशरीराण्यधर्मविशेषसहितेभ्योऽणुभ्यो जायन्ते। शुक्रशोणितसन्निपातजं योनिजम्। तद्‌द्विविधं जरायुजमण्डजञ्च। मानुषपशुमृगाणां जरायुजम्। पक्षिसरीसृपाणामण्डजम्।**

हैं। इनमें शरीर (१) योनिज और (२) अयोनिज भेद से दो प्रकार का है। इनमें एक प्रकार के अयोनिज शरीर देवताओं और ऋषियों के हैं, जो शुक्र और शोणित की अपेक्षा न रख कर विशेष प्रकार के धर्म और परमाणुओं से ही उत्पन्न होते हैं। (दूसरे प्रकार के) अयोनिज शरीर (मशकादि) क्षुद्र जीवों के हैं, जो (शुक्र शोणित की अपेक्षा न रख कर) अधर्म एवं परमाणुओं से उत्पन्न होते हैं। शुक्र और शोणित के संयोग से उत्पन्न शरीर को ही 'योनिज शरीर' कहते हैं। योनिज शरीर भी (१) जरायुज और (२) अण्डज भेद से दो प्रकार का है। मनुष्य, पशु एवं मृगादि के शरीर 'जरायुज' हैं, एवं चिड़ियों और सांप प्रभृति जीवों के शरीर 'अण्डज' हैं।

## न्यायकन्दली

**कार्य्यान्तरं त्वस्याः समुच्चिनोति—त्रिविधमिति। कार्यत्रैविध्यमेव दर्शयति—शरीरेत्यादि। शरीरमिन्द्रियं विषय इति संज्ञा यस्य कार्यस्य तत्तथा। भोक्तुर्भोगायतनं शरीरम्, मृतशरीरे तद्योग्यत्वात्तद्व्यपदेशः। शरीराश्रयं ज्ञातुरपरोक्षप्रतीतिसाधनं द्रव्यमिन्द्रियम्। शरीरेन्द्रियव्यतिरिक्तमात्मोपभोगसाधनं द्रव्यं विषयः। शरीरभेदं कथयति—योनिजमयोनिजञ्चेति। शुक्रशोणितसन्निपातो योनिः, तस्माज्जातं योनिजम्, तद्विपरीतमयोनिजम्। तदेव दर्शयति—तत्रायोनिजमिति। तयोर्योनिजायोनिजयो-**

पृथिवी के और कार्यों का सङ्कलन 'शरीर' इत्यादि से करते हैं। अर्थात् शरीर, इन्द्रिय और विषय ये तीन नाम जिनके हैं वे ही 'शरीरेन्द्रियविषयसंज्ञक हैं'। भोग करनेवाला (जीव) जिस आश्रय में भोग करे वही 'शरीर' है। मृत शरीर में भोग की योग्यता के कारण शरीरत्व का व्यवहार होता है। शरीर में रहने वाला एवं जीव के अपरोक्ष ज्ञान का सम्पादक द्रव्य ही इन्द्रिय है। शरीर और इन्द्रिय को छोड़कर जीवों के भोग के सम्पादक जितने द्रव्य हैं वे सभी 'विषय' हैं। 'योनिजमयोनिजञ्च' इत्यादि से शरीर का भेद दिखलाते हैं। प्रकृत में 'योनि' शब्द का अर्थ है शुक्र और शोणित का मेल। उससे उत्पन्न होने वाले 'योनिज' कहलाते हैं, एवं इसके विपरीत जो कार्य शुक्र और शोणित के मेल के बिना ही उत्पन्न होता है, उसे 'अयोनिज' कहते हैं। इस अर्थ को 'तत्रायोनिजम्' इत्यादि वाक्य से समझाते हैं।

## न्यायकन्दली

मध्येऽयोनिजं शरीरं शुक्रशोणितमनपेक्ष्य जायते। केषामित्यत आह—देवर्षीणामिति। देवानाञ्च ऋषीणाञ्चेत्यर्थः। अन्वयव्यतिरेकावधारितकारणभावस्य शुक्रशोणितस्याभावे कथं शरीरस्योत्पत्तिरित्यत आह—धर्मविशेषसहितेभ्य इति। विशिष्यत इति विशेषः, धर्म्म एव विशेषो धर्म्मविशेषः, प्रकृष्टो धर्म्मः, तत्सहितेभ्योऽणुभ्य इति। अयमभिसन्धिः—शरीरारम्भे परमाणव एव कारणम्, न शुक्रशोणितसन्निपातः, क्रियाविभागादिन्यायेन तयोर्विनाशे सत्युत्पन्नपाकजैः परमाणुभिरारम्भात्। न च शुक्रशोणितपरमाणूनां कश्चिद्विशेषः, पार्थिवत्वाविशेषात्। अत्रापि कार्य्ये जातिनियमस्यादृष्ट एव हेतुः, एवञ्चेद्धर्म्मविशेषानुगृहीतेभ्यः परमाणुभ्योऽयोनिजशरीरोत्पत्तिर्नानुपपन्ना। ननु दृष्टस्तावत् सर्वत्र शरीरोत्पत्तौ शुक्रशोणितयोः पूर्वकालतानियमः, तेन यथा ग्रावोन्मज्जनाभ्युपगमस्तत्सदृशग्रावान्तरनिमज्जन-

'तत्र' अर्थात् योनिज और अयोनिज इन दोनों में अयोनिज शरीर अपनी उत्पत्ति में शुक्र एवं शोणित के मेल की अपेक्षा नहीं रखते। ये अयोनिज शरीर किनके हैं? इस प्रश्न का समाधान 'देवर्षीणाम्' इत्यादि से देते हैं। अर्थात् देवताओं और ऋषियों के शरीर अयोनिज हैं। शुक्र और शोणित में शरीर की कारणता अन्वय और व्यतिरेक से सिद्ध है, फिर देवताओं और ऋषियों के शरीर बिना शुक्रशोणित के ही कैसे उत्पन्न होते हैं? इसी आक्षेप का उत्तर 'धर्म्मविशेषसहितेभ्यः' इस वाक्य से दिया गया है। 'विशिष्यत इति विशेषः, धर्म्म एव विशेषो धर्म्मविशेषः' इस व्युत्पत्ति के अनुसार उत्कृष्ट धर्म ही इस 'धर्म्मविशेष' शब्द से इष्ट है। इसकी सहायता से परमाणु ही देवादि शरीरों को उत्पन्न करते हैं। अर्थात् उन शरीरों की उत्पत्ति परमाणुओं से ही होती है शुक्र और शोणित के मेल से नहीं। 'क्रियाविभागादिक्रम से' अर्थात् पहिले अवयवों में क्रिया उसके बाद अवयवों का विभाग फिर आरम्भक संयोग का नाश, अनन्तर कार्य द्रव्य का नाश इस क्रम से जब शुक्र और शोणित का परमाणु पर्यन्त विनाश हो जाता है, तब इन परमाणुओं में दूसरे रूप रसादि की उत्पत्ति होती है, एवं इन पाकज रूपरसादि गुणों से युक्त परमाणुओं से ही शरीर की उत्पत्ति होती है। शुक्र और शोणित के आरम्भक परमाणुओं में एवं अन्य पार्थिव परमाणुओं में कोई अन्तर नहीं है, क्योंकि दोनों में पार्थिवत्व समान रूप से है। योनिज शरीर स्थलों में भी किसी विशेष प्रकार के शुक्रशोणित से किसी विशेष प्रकार के (द्रव्य रूप शरीर) की ही उत्पत्ति हो, इसमें अदृष्ट को ही (नियामक) कारण मानना पड़ता है। अगर ऐसी बात है तो फिर उत्कृष्ट धर्म से अनुगृहीत परमाणुओं के द्वारा अयोनिज शरीर की उत्पत्ति में कोई अयुक्तता नहीं है। (प्र०) जिस प्रकार किसी पत्थर के तैरने को स्वीकार करना उसी तरह के दूसरे पत्थर के डूबने के बाधक प्रमाण के द्वारा असम्भव होता है, उसी प्रकार सर्वत्र

## न्यायकन्दली

ग्राहकप्रमाणान्तरविरोधादनुपपन्नस्तद्वदयोनिजशरीराभ्युपगमोऽपि, नैवम्, शुक्रादिनिरपेक्षस्यापि शलभादिशरीरस्य दर्शनात् । विशिष्टसंस्थानस्य शरीरस्य शुक्रादिपूर्वतावगतेति चेत् ? सत्यम्, तथापि न नियमसिद्धिः, किमदृष्टविशेषाभावादस्मदादिशरीरस्य शुक्रादिपूर्वता, किं वा विशिष्टसंस्थानमात्रानुबन्धकृतेति संदेहात् । एतेन बाधकानुमानमपि पर्य्युदस्तम्, तस्य व्याप्तिसंदेहात् । यच्चात्र वक्तव्यं तद्योगिप्रत्यक्षनिरूपणावसरे वक्ष्यामः ।

अधर्मविशेषेणाप्ययोनिजं शरीरं भवतीत्याह—क्षुद्रजन्तूनामिति । क्षुद्रजन्तवो दंशमशकादयस्तेषां यातना पीडा दुःखमिति यावत्, तदर्थं शरीरं यातनाशरीरम् । तदधर्मविशेषसहितेभ्योऽणुभ्यो जायते । इदन्त्विह लोकसिद्धमेव । योनिजं शरीरमाह—शुक्रशोणितसन्निपातजमिति । शुक्रञ्च शोणितञ्च तयोः सन्निपातः संयोगविशेषः, तस्माज्जातं योनिज-

देहोत्पत्ति से पहिले नियमतः शुक्रशोणित को देखने के कारण अयोनिज शरीर का मानना सम्भव नहीं है । (उ०) नहीं, क्योंकि शुक्र और शोणित के बिना भी कीड़े मकोड़ों प्रभृति के अनेक शरीर देखे जाते हैं । (प्र०) फिर भी कुछ शरीर तो नियमतः शुक्रशोणित से ही उत्पन्न होते हैं । (उ०) तब भी यह सन्देह रह ही जाता है कि जिन शरीरों की उत्पत्ति के पहिले शुक्रशोणित का संनिपात नियमतः देखा जाता है, उस (नियम) का कारण (शुक्रशोणित निरपेक्ष शलभादि शरीर के सम्पादक अदृष्ट के सदृश) अदृष्ट का अभाव है ? अथवा उस शरीर का ही यह स्वभाव है कि वह बिना शुक्रशोणित के उत्पन्न ही न हो । तस्मात् यह नियम ही नहीं हो सकता कि सभी शरीर शुक्र और शोणित से ही उत्पन्न हों । इससे यह बाधक अनुमान भी खण्डित हो जाता है कि देवादि शरीर भी शुक्रशोणितपूर्वक हैं, क्योंकि वे भी विशेष आकार के हैं जैसे कि मनुष्यशरीर, क्योंकि कथित युक्ति से इस अनुमान की व्याप्ति ही संदिग्ध है । इस विषय में और जो कुछ भी कहना है वह योगिप्रत्यक्ष के निरूपण में कहेंगे ।

'क्षुद्रजन्तूनाम्' इत्यादि पंक्ति से कहते हैं कि विशेष प्रकार के अधर्म से भी अयोनिज शरीर की उत्पत्ति होती है । ये 'क्षुद्रजन्तु' हैं डांस, मच्छर प्रभृति । इनके शरीर 'यातनाशरीर' कहलाते हैं, 'यातना' शब्द का अर्थ है पीड़ा, दुःख । भोग करना ही जिस शरीर का प्रधान प्रयोजन हो वही है 'यातनाशरीर' । वे विशेष प्रकार के अधर्मों से सहकृत परमाणुओं से ही उत्पन्न होते हैं । यह विषय आपामर प्रसिद्ध है । शुक्रशोणितसंनिपातजम्' इत्यादि से योनिज शरीर का निरूपण करते हैं । शुक्र और शोणित इन दोनों का जो 'संनिवेश' अर्थात् विशेष प्रकार का संयोग, उस संयोग से 'जात' अर्थात् जन्म हो जिसका वही 'योनिज' शब्द से व्यवहृत होता है ।

## न्यायकन्दली

मित्युच्यते। पितुः शुक्रं मातुः शोणितं तयोः सन्निपातानन्तरं जठरानलसम्बन्धाच्छुक्रशोणितारम्भकेषु परमाणुषु पूर्वरूपादिविनाशे सति समानगुणान्तरोत्पत्तौ द्वयणुकादिप्रक्रमेण कललशरीरोत्पत्तिस्तत्रान्तःकरणप्रवेशो न तु शुक्रशोणितावस्थायाम्, शरीराश्रयत्वान्मनसः। तत्र मातुराहाररसो मात्रया संक्रामति, अदृष्टवशात्। तत्र पुनर्जठरानलसम्बन्धात् कललारम्भकपरमाणुषु क्रियाविभागादिन्यायेन कललशरीरे नष्टे समुत्पन्नपाकजैः कललारम्भकपरमाणुभिरदृष्टवशादुपजातक्रियैराहारपरमाणुभिः सह सम्भूय शरीरान्तरमारभ्यत इत्येषा कल्पना शरीरे प्रत्यहं द्रष्टव्या। शरीरभेदे किं प्रमाणम्? परिमाणभेदः, स्वल्पपरिमाणावच्छिन्ने आश्रये महत्परिमाणस्य परिसमाप्त्यभावात्। अवस्थान्तरापन्नं शरीरं तदाश्रयो भवतीति चेत्? अवस्थान्तरमाहारावयवसहकारिणः शरीरा-

पिता का शुक्र एवं माता का शोणित इन दोनों के मेल के बाद माता के उदर सम्बन्धी तेज से शुक्र के और शोणित के आरम्भक परमाणुओं के पहिले के रूपादि का नाश एवं दूसरे रूपादि की उत्पत्ति होती है। परिवर्तित रूपादि से युक्त इन शुक्र और शोणित के परमाणुओं से 'कलल' नाम के शरीर की उत्पत्ति होती है। इस शरीर में ही मन का सम्बन्ध होता है, शुक्रशोणितावस्था में नहीं, क्योंकि मन शरीर में ही रह सकता है। उस शरीर में माता से खायी हुई वस्तुओं के रस का कुछ अंश सम्बद्ध होता है। अदृष्टवश उस 'कलल' नामक शरीर के आरम्भक परमाणुओं में क्रिया होती है, फिर विभाग होता है। इस प्रकार द्रव्य नाश के कथित क्रम से उस कलल शरीर का नाश हो जाता है। इस नाश के बाद कलल के आरम्भक परमाणुओं के पहिले रूपादि का उसी तेज के संयोग से नाश होता है और दूसरे रूपादि की उत्पत्ति होती है। पाकज रूपादि से युक्त कलल के आरम्भक ये परमाणु, अदृष्ट से उत्पन्न क्रिया से युक्त (माता के) आहार के परमाणुओं से मिल कर दूसरे शरीर को उत्पन्न करते हैं। शरीर के नाश और शरीरान्तर की उत्पत्ति की यह प्रक्रिया प्रतिदिन चलती है। अभिप्राय यह है कि अवस्था की वृद्धि के साथ हाथ पैर प्रभृति अङ्गों की लम्बाई चौड़ाई कुछ हद तक बढ़ती है, या शरीर ही कुछ दुबला पतला होता ही रहता है। यह ह्रास और वृद्धि पहिले शरीर के नाश के बाद अभिनव शरीर की उत्पत्ति मानने पर ही सम्भव है। इसी विषय को प्रश्नोत्तर रूप से समझाते हैं। (प्र०) एक ही व्यक्ति के भिन्न भिन्न शरीर मानने में क्या प्रमाण है? (उ०) परिमाण का भेद (ही प्रमाण है)। अल्प परिमाण के द्रव्य में उस से बड़े परिमाण का समावेश नहीं हो सकता। (प्र०) वही शरीर दूसरी अवस्था पाकर उस बड़े परिमाण का आश्रय होगा। (उ०) इस दूसरी अवस्था का उत्पादक कौन है? आहार के अवयवों से साहाय्यप्राप्त शरीर के ही अवयव? या आहार के अवयवों

## न्यायकन्दली

वयवा आरभेरन् शरीरं वा तत्सहकृतम्, उभयथापि पटादिषु तन्त्वादिवदन्ते हीनाधिकपरिमाणवदनेकशरीरोपलम्भः स्यात्, न चैवम्, तस्मात् पूर्वं प्रनष्टमपरञ्च शरीरमुपजातम् । विवादाध्यासिते परिमाणे भिन्नाश्रये, हीनाधिकपरिमाणत्वात्, घटशरावपरिमाणवत्, विवादाध्यासितं परिमाणमाश्रयविनाशादेव विनश्यति परिमाणत्वात्, मुद्गराभिहतविनष्टघटपरिमाणवत् । प्रत्यभिज्ञानाच्छरीरैकत्वसिद्धिरिति चेत् ? न, तस्य सादृश्यविषयत्वेनाप्युपपत्तेः । व्यक्तीनामव्यवधानोत्पादनेनान्तराग्रहणस्यात्यन्तिकसादृश्यस्य च भ्रान्तिहेतोः सर्वदा सम्भवे ज्वालादिव्यक्तिवन्नेदं तदिति बाधकानुदयेऽपि युक्तिद्वारेण बाधकसम्भवात् ।

तस्य प्रकारं दर्शयति—द्विविधमिति । द्वे विधे प्रकारौ यस्य तद् द्विविधमिति व्याख्या । जरायुरिति गर्भाशयस्याभिधानम्, तेन वेष्टितं जायत इति

से सहकृत शरीर ही ? दोनों ही प्रकार से यह अनुपपन्न है, क्योंकि स्वल्प परिमाण के अवयवों से आरब्ध पट और उससे अधिक परिमाणवाले अवयवों से आरब्ध घट दोनों की उपलब्धि एक समय में हो सकती है, उसी प्रकार एक ही व्यक्ति में एक ही समय में मोटे और पतले दोनों शरीरों की उपलब्धि होनी चाहिये, किन्तु होती नहीं है, अतः ऐसे स्थलों में एक शरीर का नाश और दूसरे शरीर की उत्पत्ति माननी ही पड़ेगी । (उक्त विषय के साधक अनुमान ये हैं कि) (१) विवाद के विषय (मोटे और पतले) दोनों शरीरों के परिमाण दो विभिन्न व्यक्तियों में रहते हैं, क्योंकि उन दोनों में घड़े और पुरवे के परिमाणों की तरह एक न्यून है, दूसरा अधिक । (२) विवाद के विषय ये परिमाण मुद्गर से विनष्ट घट के परिमाण की तरह आश्रय के नष्ट होने पर ही नष्ट होते हैं, क्योंकि ये भी (जन्य) परिमाण हैं, (प्र०) एक ही व्यक्ति के मोटे और पतले दोनों शरीरों में परस्पर यह प्रत्यभिज्ञा होती है कि 'जिसको मैंने पहिले देखा था उसीको अभी देख रहा हूं' । इसी प्रत्यभिज्ञा से दोनों शरीरों में एकत्व की सिद्धि करेंगे । (उ०) दो सदृश व्यक्तियों में भी प्रत्यभिज्ञा हो सकती है, जैसे कि दीपशिखाओं में । यह और बात है कि दीपशिखाओं के एकत्व का बाधक अत्यन्त परिस्फुट होने के कारण उस प्रत्यभिज्ञा में अयथार्थत्व शीघ्र गृहीत हो जाता है, शरीर बिना व्यवधान के बराबर उत्पन्न और विनष्ट होता रहता है, अतः व्यवधान का अज्ञान और अत्यन्त सादृश्य ये दोनों भ्रान्ति रूप प्रत्यभिज्ञा के कारण बराबर रहते हैं, किन्तु युक्ति के द्वारा विचार करने पर विलम्ब से ही सही उस प्रत्यभिज्ञा का बाध अवश्य होता है ।

'द्विविधम्' इत्यादि से योनिज शरीर का भेद दिखलाते हैं । 'द्वे विधे प्रकारौ यस्य तद्द्विविधम्' इस व्युत्पत्ति के अनुसार जिस वस्तु के दो प्रकार हों वही 'द्विविध' शब्द का अर्थ है । 'जरायु' शब्द का अर्थ है गर्भाशय, उससे वेष्टित होकर जन्म होने के

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**इन्द्रियं गन्धव्यञ्जकं सर्वप्राणिनां जलाद्यनभिभूतैः पार्थिवावयवैरारब्धं घ्राणम् ।**

इन्द्रिय रूप पृथिवी वह है जिससे सभी प्राणियों को गन्ध का ज्ञान होता है। यह जलादि से अनभिभूत पार्थिव अवयवों से बनती है। इस इन्द्रिय का अन्वर्थ नाम है 'घ्राण'।

### न्यायकन्दली

जरायुजम् । अण्डं बिम्बं तेन वेष्टितं जायते तदण्डजम् । केषां जरायुजं केषां चाण्डजमित्यत्राह —मानुषेत्यादि । मानुषा अस्मदादयः, पशवः छागाः, "अग्नीषोमीयं पशुमालभेत", "सप्तदश प्राजापत्यान् पशूनालभेत" इति दर्शनात् । मृगाः कृष्णसारादयः, तेषां जरायुजं शरीरम् । इदञ्चोपलक्षणपरम्, अन्येषामपि चतुष्पदां जरायुजत्वात् । पक्षिणः प्रसिद्धाः । सरीसृपाः सर्पास्तेषामण्डजं शरीरम् । एतदपि न नियमार्थमन्येषामपि मत्स्यादीनामण्डजत्वात् ।

इन्द्रियमाह—इन्द्रियमिति । सर्वप्राणिनां गन्धव्यञ्जकं गन्धोपलम्भकं यदिन्द्रियं तत्पार्थिवावयवैरारब्धम् । एतावता नियमो न लभ्यते यदेतदेव गन्धमभिव्यनक्ति नान्यत्पार्थिवं द्रव्यम्, तदर्थमाह— जलाद्यनभिभूतैः पार्थिवावयवैरारब्धं घ्राणम् । जलादिभिरनभिभूतैरप्रतिहतसामर्थ्यैरवयवैरदृष्टवशादितरविलक्षणमारब्धमेतत्, अतो विशिष्टोत्पादा-

कारण ही (मानुषादि) शरीर जरायुज हैं। 'मानुष' इत्यादि पंक्तियों से समझाते हैं कि किन प्राणियों के शरीर जरायुज हैं और किन प्राणियों के अण्डज। 'मानुष' हैं हम लोग, पशु शब्द का अर्थ है छाग, मेमना आदि। छाग रूप अर्थ में पशु शब्द के प्रयोग करने का यह अभिप्राय नहीं है कि 'जरायुज' इतने ही हैं, क्योंकि सभी चौपाये भी जरायुज ही हैं। 'पक्षि' शब्द का अर्थ प्रसिद्ध है। 'सर्प' शब्द से सांप अभिप्रेत है। इन सभी योनिजों के शरीर अण्डज हैं। इसका भी यह अभिप्राय नहीं कि अण्डज इतने ही हैं, क्योंकि मांछ प्रभृति और भी अण्डज हैं।

'इन्द्रियम्' इत्यादि से पार्थिव इन्द्रिय का निरूपण करते हैं। सभी प्राणियों के 'गन्धव्यञ्जक' अर्थात् सभी प्राणियों के गन्ध प्रत्यक्ष की उत्पादक इन्द्रिय ही पार्थिव अवयवों से बनती है। किन्तु इससे यह सिद्ध नहीं होता कि यह इन्द्रिय रूप पार्थिव-द्रव्य ही गन्ध के प्रत्यक्ष का उत्पादक है और कोई पार्थिव द्रव्य नहीं। इसी नियम की सूचना के लिये लिखते हैं कि 'जलाद्यनभिभूतैः पार्थिवावयवैरारब्धं घ्राणम्' अर्थात् जिन पार्थिव अवयवों का सामर्थ्य जलादिगत किसी विरोधी शक्ति से नष्ट नहीं है, अदृष्टवश उन पार्थिव अवयवों से आरब्ध यह घ्राणेन्द्रिय रूप पार्थिव द्रव्य और पार्थिव द्रव्यों से

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**विषयस्तु द्व्यणुकादिक्रमेणारब्धस्त्रिविधो मृत्पाषाणस्थावरलक्षणः ।**

विषय रूप पृथिवी परमाणुओं से द्व्यणुक, त्र्यसरेणु प्रभृति के क्रम से उत्पन्न होती है । विषय रूप पृथिवी भी (१) मृत्तिका, (२) पाषाण और (३) स्थावर

## न्यायकन्दली

**दिदमेव गन्धाभिव्यक्तिसमर्थम्, नान्यदित्यर्थः । घ्राणमिति तस्य संज्ञा । आत्मा जिघ्रति गन्धमुपादत्तेऽनेनेति कृत्वा तत्सद्भावे गन्धोपलब्धिरेव प्रमाणम्, क्रियायाः करणसाध्यत्वात्, चक्षुरादिव्यापारे च तस्या अनुत्पादात् । पार्थिवत्वेऽपि रूपादिषु मध्ये गन्धस्यैवाभिव्यञ्जकत्वं प्रमाणम्, कुङ्कुमगन्धाभिव्यञ्जकघृतवत् । यथा घृतं स्वगन्धसहितमेव कुङ्कुमगन्धमभिव्यनक्ति, तथा घ्राणमपि स्वगन्धसहितमेवेन्द्रियम्, अतो न स्वगन्धस्य ग्राहकम्, तेनैव तस्याग्रहणात् । यथा घ्राणस्य तथा रसनचक्षुस्त्वगिन्द्रियाणामपि वक्ष्यमाणेन दृष्टान्तबलेन रूपरसस्पर्शसहकृतानामेवेन्द्रियत्वानुमानान्न स्वगुणग्रहणम् । श्रोत्रन्तु शब्दगुणमिन्द्रियम्, अतस्तेनैव शब्दोपलम्भः ।**

सर्वथा विलक्षण है । इन विलक्षण कारणों से उत्पन्न होने के हेतु ही और पार्थिव द्रव्यों में गन्ध की व्यञ्जकता नहीं है, घ्राण में ही है । घ्राण इस इन्द्रिय का नाम है । इस नाम की व्युत्पत्ति से ही घ्राणेन्द्रिय की सत्ता में प्रमाण भी सूचित होता है । 'आत्मा जिघ्रत्यनेन' इस व्युत्पत्ति के अनुसार जिससे आत्मा को गन्ध का प्रत्यक्ष हो वही 'घ्राण' है । फलतः यह अनुमान निकला कि गन्ध ग्रहण रूप क्रिया का कोई करण है, क्योंकि वह भी क्रिया है, जैसे कि छेदनक्रिया । चक्षु प्रभृति और इन्द्रियों के व्यापार से गन्ध का ज्ञान नहीं होता है, तस्मात् चक्षुरादि इन्द्रियों से विलक्षण कोई इन्द्रिय अवश्य है, जिसका अन्वर्थ नाम 'घ्राण' है । घ्राण में पार्थिवत्व इस अनुमान प्रमाण से सिद्ध है कि घ्राणेन्द्रिय पार्थिव है, क्योंकि रूपादि वस्तुओं में से वह केवल गन्ध के ही प्रत्यक्ष का उत्पादक है, जैसे कि कुङ्कुम के गंन्ध को अभिव्यक्त कराने वाला घृत । जिस प्रकार घृत अपने गन्ध के साथ ही कुङ्कुम के गन्ध का अभिव्यञ्जक है, उसी प्रकार से घ्राण भी अपने गन्ध के साथ ही सभी गन्धों का अभिव्यञ्जक है । अतः घ्राण से स्वगत गन्ध का प्रत्यक्ष नहीं होता । प्रत्यक्ष होने वाले गन्ध से भिन्न दूसरे गन्ध से युक्त घ्राण से ही प्रत्यक्ष होता है, अतः स्वगत गन्ध से युक्त घ्राण से घ्राणगत गन्ध का प्रत्यक्ष नहीं हो सकता है । इसी प्रकार आगे के दृष्टान्त से यह समझना चाहिये कि रस से युक्त रसना, रूप से युक्त चक्षु एवं स्पर्श से युक्त त्वचा में ही इन्द्रियत्व अर्थात् रसादि प्रत्यक्ष का करणत्व है, अतः इन सबों से भी स्वगत रूपादि का प्रत्यक्ष नहीं होता है । श्रोत्र रूप इन्द्रिय का तो शब्द ही केवल विशेष गुण है, अतः उसीसे शब्द का प्रत्यक्ष होता है ।

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**तत्र भूप्रदेशाः प्राकारेष्टकादयो मृत्प्रकाराः । पाषाणा उपलमणिवज्रादयः । स्थावरास्तृणौषधिवृक्षलतावतानवनस्पतय इति ।**

भेद से तीन प्रकार की है । भूमि रूप प्रदेश, दीवाल, ईंटें आदि मृत्तिका के ही प्रभेद हैं । साधारण पत्थर से लेकर मणि एवं वज्र पर्यन्त सभी पत्थर पाषाण ही हैं । औषधि, वृक्ष, लता, अवतान, वनस्पति प्रभृति सभी स्थावर रूप पृथिवी हैं ।

## न्यायकन्दली

शरीरेन्द्रियाभ्यां विषयस्य स्वरूपविशेषं 'तु'शब्देन दर्शयन् भेदं दर्शयति—विषयस्त्विति । द्व्यणुकादिप्रक्रमेणारब्ध इति साधारणरूपानुवादः । मृत्पाषाणस्थावरलक्षण इति । मृत्पाषाणस्थावरादिस्वभाव इत्यर्थः । तेषां मध्ये मृदं स्वरूपेण निर्द्धारयन्नाह—तत्रेति । तत्र भूप्रदेशाः स्थलनिम्नादयः प्राकारेष्टकादयः सर्वे ते मृत्प्रकाराः, मृत्प्रभेदा इत्यर्थः । पाषाणभेदमाह—पाषाणा इति । उपलाः शिलाः, मणयः सूर्य्यकान्तादयः, वज्रोऽशनिर्हीरश्च । तृणमुलपादिः, औषधयः फलपाकान्ता गोधूमादयः, ये सपुष्पफलास्ते वृक्षाः कोविदारप्रभृतयः, लता प्रसिद्धैव, अवतन्वन्तीत्यवताना नाम विटपाः केतकीबीजपूरादयः, ये विना पुष्पं फलन्ति ते वनस्पतय औदुम्बरादयः । ननु स्वेच्छाधीनचेष्टाविरहः स्थावरत्वम्, तत्तु मृत्पाषाणयोरप्यस्ति । सत्यम्, तयो रूपान्तरस्यापि सम्भवादनेन रूपेणाभिधानं न कृतम् ।

'तु' शब्द से शरीर और इन्द्रिय में परस्पर भेद दिखलाते हुये विषय रूप पृथिवी का भेद 'विषयस्तु' इत्यादि से दिखलाते हैं । 'वह द्व्यणुकादि क्रम से उत्पन्न होती है' यह कहना केवल उसके साधारण धर्म का अनुवाद है । 'मृत्पाषाणस्थावरलक्षणः' अर्थात् मिट्टी, पत्थर, एवं स्थावर सभी वस्तुयें विषयरूपा पृथिवी हैं । इसमें मिट्टी को औरों से अलग करते हुये 'तत्र' इत्यादि ग्रन्थ लिखते हैं । इनमें चौरस एवं नीची ऊँची सभी भूमियां 'भूप्रदेश' हैं । दीवाल, ईंटा प्रभृति सभी विषय मृत्तिका के ही प्रभेद हैं । 'पाषाणाः' इत्यादि से पत्थर का भेद कहते हैं । 'उपल' शब्द का अर्थ है शिला, अर्थात् साधारण पत्थर, 'मणि' है सूर्यकान्त प्रभृति, 'वज्र' है अशनि ( इन्द्र का अस्त्र ) और हीरा । 'तृण' है 'उलप' प्रभृति 'औषधि' वह कहलाता है, जो अपने फल के पकने तक ही रहे, जैसे गेहूँ प्रभृति । जिसमें फूल और फल दोनों ही लगे वह 'वृक्ष' है, कोविदार प्रभृति । 'लता' शब्द से माधवी लता प्रभृति प्रसिद्ध ही है । 'अवतन्वन्ति इति अवतानाः' इस व्युत्पत्ति के अनुसार बड़ा वृक्ष ही 'अवतान' है, जिसे 'विटप' कहते हैं ( पीपल आदि महावृक्ष ) । (प्र०) जिसमें स्वाधीन चेष्टा न रहे वही स्थावर है । तदनुसार मिट्टी और पत्थर भी स्थावर के अन्तर्गत आ जाते हैं, फिर उनका अलग से निरूपण क्यों ? (उ०) ठीक है, किन्तु स्थाव-

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**अप्त्वाभिसम्बन्धादापः ।**

'यह जल है' इस प्रकार का व्यवहार 'जलत्व' जाति के सम्बन्ध से करना चाहिये ।

## न्यायकन्दली

**अपां लक्षणमाह—अप्त्वाभिसम्बन्धादापः । अत्रापि व्यवहारसाधनं समानासमानजातीयव्यवच्छेदो वा लक्षणार्थः पूर्ववत् । इदन्त्विह वक्तव्यम्—स्वयं प्रत्यक्षाधिगतपदार्थभेदः परस्य लक्षणेन प्रतिपादयेत्, अप्रतिपन्नस्याप्रतिपादकत्वात् । भेदश्च पदार्थानामन्योन्याभावलक्षणः । स च यस्याभावो यत्र चाभावस्तदुभयग्रहणेन गृह्यते, अन्यथा तत्स्वरूपप्रतिनियमेन निषेधानुपपत्तिः, गौरश्वो न भवतीति । तत्र किं सङ्कीर्णयोरुभयोर्ग्रहणादन्योन्याभावग्रहणं परस्परविविक्तयोर्वा ? सङ्कीर्णग्रहणे तावदयमयं न भवतीति प्रतीत्यसम्भव एव । परस्परविविक्तयोर्ग्रहणादभावप्रतीतावितरेतराश्रयत्वम्, विविक्तयोर्ग्रहणे सत्यभावग्रहणमभावग्रहणे च विविक्तग्रहणम्, अभाव एव विवेको यतः । अत्रोच्यते, भिन्नयोरितरेतराभावो नत्वितरेतरा-**

रत्व से दूसरे रूप से भी वे कहे जा सकते हैं; अतः वे स्थावर वर्ग में नहीं कहे गये ।

'अप्त्वाभिसम्बन्धादापः' इत्यादि से जल का लक्षण कहते हैं । यहां भी 'यह जल है' इस व्यवहार का साधन अथवा जल को उनके सजातीय एवं विजातीय वस्तुओं से पृथक् रूप से समझाना ही जल के लक्षण का प्रयोजन है । (प्र०) यहां यह पूछना है कि जिस व्यक्ति को लक्ष्य और उसके सजातीय विजातीयों के भेद प्रत्यक्ष द्वारा ज्ञात हैं, वही व्यक्ति लक्षण के द्वारा इस विषय को दूसरों को समझा सकता है, अज्ञ व्यक्ति किसी को भी नहीं समझा सकता । पदार्थों के भेद एवं अन्योन्याभाव दोनों ही एक वस्तु हैं । जिसमें जिस वस्तु का अन्योन्याभाव समझाना है, उन दोनों के ज्ञान से ही अन्योन्याभाव ज्ञात होता है । अन्यथा 'गो अश्व नहीं है' इस निषेध के लिये नियमतः प्रतियोगी और अनुयोगी दोनों का उल्लेख अनुपपन्न हो जायगा । इस प्रसङ्ग में प्रष्टव्य है कि भेद-ज्ञान के लिये परस्पर सम्बद्ध अनुयोगी और प्रतियोगी इन दोनों का ज्ञान आवश्यक है या परस्पर असम्बद्ध अनुयोगी और प्रतियोगी का ज्ञान ? इनमें परस्पर सम्बद्ध प्रतियोगी और अनुयोगी के ज्ञान से तो भेद का ज्ञान सम्भव नहीं है, क्योंकि 'यह' (घट) 'यह' (पट) नहीं है' इस प्रकार की प्रतीति नहीं होती है। परस्पर विविक्त अनुयोगी और प्रतियोगी के ज्ञान से अगर भेद का ज्ञान मानें तो फिर अन्योन्याश्रय दोष अनिवार्य होगा , क्योंकि भेद का ज्ञान परस्पर विविक्त प्रतियोगी और अनुयोगी के ज्ञान से होगा, एवं भेद-ज्ञान से परस्पर विवेक की बुद्धि होगी, क्योंकि

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**रूपरसस्पर्शद्रवत्वस्नेहसङ्ख्यापरिमाणपृथक्त्वसंयोगविभागपरत्वापरत्वगुरुत्वसंस्कारवत्यः । पूर्ववदेषां सिद्धिः ।**

यह (जल) रूप, रस, स्पर्श, द्रवत्व, स्नेह, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, गुरुत्व और संस्कार इन चौदह गुणों से युक्त है । पृथिवी की तरह सूत्र के वाक्यों से जल में (भी) गुणों की सिद्धि समझनी चाहिये ।

## न्यायकन्दली

भावो भेदः । यदेतद् वस्तुनः प्रात्यात्मिकं स्वरूपं स एव भेदः, तच्चापरदर्शनानपेक्षमिन्द्रियसन्निकर्षमात्रादेव प्रतीयमानं प्रत्येकं विलक्षणमेव संवेद्यते । तथा हि— गवार्थी नाश्वदर्शनात् प्रवर्त्तते, गोशब्दञ्च न स्मरति, तत्राश्वे गवि च स्वेन स्वेनात्मना गृह्यमाणेन तत्स्वरूपनियमेनान्योन्याभावप्रतीतिर्नानुपपन्ना । न चैवं सति वाच्यं स्वरूपभेद एवास्तु किमन्योन्याभावेनेति, तस्यापि प्रतिषेधविषयस्य संवेदनात् ।

न केवलमप्त्वमपां वैधर्म्यं स्नेहसहचरितं चतुर्दशगुणवत्त्वमपीतरेभ्यो वैधर्म्यमिति प्रतिपादयन्नाह— रूपरसेति । अत्र द्वन्द्वानन्तरं मतुप्प्रत्ययः करणीयः । पूर्ववदेषां सिद्धिः । यथा पूर्वं पृथिव्यां सूत्रकारवचनादेषां रूपादीनां गुणानां

विवेक वस्तुतः भेद ही है । (उ०) इस प्रश्न के समाधान में हम यह कहते हैं कि परस्पर भिन्न दो वस्तुओं में अन्योन्याभाव रहता है, इसका यह अर्थ नहीं है कि (प्रकृत) भेद और अन्योन्याभाव दोनों (यहां) एक ही वस्तु हैं । प्रत्येक वस्तु में रहनेवाला असाधारण धर्म ही यहां (भेद) है । यह भेद (आश्रय में) इन्द्रिय सम्बन्ध के होते ही और किसी के ज्ञान की अपेक्षा न करके और व्यक्तियों के असाधारण धर्म से विलक्षण रूप में प्रतिभासित होता है । गाय का प्रयोजन जिस व्यक्ति को है, वह अश्व के देखने से न प्रवृत्त होता है, न गो शब्द को स्मरण ही करता है । वहां गो और अश्व में असाधारण रूप से ज्ञात होने वाले नियमित तत्तदसाधारण धर्मों से दोनों में अन्योन्याभाव की प्रतीति में कोई अन्तर नहीं आता । इस लिये यह प्रश्न भी ठीक नहीं है कि (प्र०) वस्तुओं के तत्तदसाधारण धर्म से अतिरिक्त भेद मानने की आवश्यकता नहीं है । (उ०) क्योंकि भेद की प्रतीति नञ् प्रभृति निषेधार्थक शब्दघटित वाक्यों से होती है ।

केवल जलत्व जाति ही इसका असाधारण धर्म नहीं है, किन्तु स्नेहादि चौदह गुणों का आश्रयत्व भी औरों से जल का वैधर्म्य है, यह उपपादन करते हुये रूप, रस, इत्यादि सन्दर्भ लिखते हैं । यहां द्वन्द्व समास के बाद मतुप् प्रत्यय करना चाहिये । 'पूर्ववदेषां सिद्धिः' जैसे कि पहिले अर्थात् पृथिवी में सूत्रकार के वाक्यों से रूपादि गुणों की सिद्धि

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**शुक्लमधुरशीता एव रूपरसस्पर्शाः ।**

रूपों में शुक्ल रूप ही जल में है, रसों में मधुर रस ही एवं स्पर्शों में शीत-स्पर्श ही है ।

## न्यायकन्दली

**सिद्धिः प्रतिपत्तिस्तथाप्स्वपीत्यर्थः । तथा च सूत्रम्—"रूपरसस्पर्शवत्य आपो द्रवाः स्निग्धाश्च" इति । सङ्ख्यादिप्रतिपादकन्तु साधारणमेव सूत्रम् । वैधर्म्यनिरूपणावसरे पृथिव्यादिसाधारणानां रूपादीनामभिधानमयुक्तमित्याशङ्क्यावान्तरभेदेनैषामसाधारणत्वं प्रतिपादयति—शुक्लेत्यादि । शुक्लमेव रूपमपां मधुर एव रसः शीत एव स्पर्शः । अप्सु रूपान्तरप्रतीतिराश्रयरूपभेदात् । कथमेतदिति चेत् ? तासामेवोद्धृत्य वियति विक्षिप्तानां धवलिममात्रप्रतीतेः, पुनर्निपतितानामाश्रयरूपानुविधानात् । तासु न मधुरो रसो गुडादिवदप्रतिभासनादिति चेत् ? न, कटुकषायतिक्तलवणाम्लविलक्षणस्य रसस्य संवेदनात्, गुडादिवदप्रतिभासनन्तु माधुर्यातिशयाभावात् ।**

अर्थात् ज्ञान होता है, उसी प्रकार जल में भी (समझना चाहिये) । जैसा कि सूत्र है—"रूपरसस्पर्शवत्य आपो द्रवाः स्निग्धाश्च" ( २ । १ । २ ) । अर्थात् रूप, रस, स्पर्श, द्रवत्व और स्नेह से युक्त वस्तु ही जल है । संख्यादि नौ गुणों के लिये वही साधारण ('संख्याः परिमाणानि' इत्यादि ४ । १ । ११) सूत्र है । रूपादि जितने गुण पृथिवी प्रभृति और द्रव्यों में भी रहते हैं, जल के वैधर्म्य के निरूपण के प्रसङ्ग में उनका निरूपण क्यों ? इस प्रकार का प्रश्न अपने मन में रख कर ये रूपादि गुण भी जिस रीति से जल के वैधर्म्य हो सकते हैं, वह रीति 'शुक्लमधुर' इत्यादि से कहते हैं । (रूपों में) शुक्ल रूप ही (जल में) है, (एवं रसों में) मधुर रस ही जल में है, एवं (स्पर्शों में) शीत स्पर्श ही (जल में) है । आश्रय रूप उपाधि के भेद से ही जल में दूसरे रूपों की प्रतीति होती है । (प्र०) यह कैसे समझते हैं ? (उ०) उसी जल को आकाश की ओर उछाल कर आश्रय से विच्छिन्न कर दिया जाय तो फिर उस (जिस जल में नील-रूप का भान होता है) में भी शुक्ल रूप की ही प्रतीति होती है । (प्र०) जल में मधुर रस नहीं है, क्योंकि गुड़ प्रभृति द्रव्यों की तरह जल में मधुर रस की प्रतीति नहीं होती । (उ०) यह स्वीकृत सत्य है कि 'जल में रस है', किन्तु वह रस कटु, कषाय, तिक्त, लवण और अम्ल से भिन्न है, अतः जल का रस मधुर ही है, क्योंकि इनसे भिन्न कोई सातवां रस नहीं है । गुड़ प्रभृति द्रव्यों की तरह जल में मधुर रस का भान इस लिये नहीं होता कि इसमें गुड़ादि द्रव्यों की तरह उत्कट माधुर्य नहीं है । केवल इससे जल में मधुर रस के अभाव की सिद्धि नहीं हो सकती ।

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**स्नेहोऽम्भस्येव सांसिद्धिकञ्च द्रवत्वम् ।**

स्नेह एवं सांसिद्धिक (स्वाभाविक) द्रवत्व केवल जल में ही रहते हैं।

## न्यायकन्दली

निर्विशेष एव स्नेहोऽपां वैधर्म्यमिति ध्वनति—स्नेहोऽम्भस्येवेति । नन्वयं पृथिव्यामपि वर्त्तते, यथा क्षीरे तैले सर्पिषि च । न सर्वत्र, पाषाणेष्टकाशुष्केन्धनादिष्वसम्भवात् । यत्तु क्वचित् क्षीरादिषु दर्शनं तत्संयुक्तसमवायादुदकगतस्यैव, यथा सांसिद्धिकद्रवत्वस्य क्षीरतैलयोः । उदकधर्मत्वन्तु स्नेहस्य सर्वत्र तदन्वयव्यतिरेकानुविधानात् । तथा चानूपदेशप्रभवानां तरुतृणादीनां स्निग्धता, जाङ्गलप्रदेशप्रभवानाञ्च रूक्षता । तत्रापि सततं परिषिच्यमानमूलानां स्निग्धत्वं तद्विरहिणाञ्च तन्नास्तीति ।

सांसिद्धिकञ्च द्रवत्वमिति । न केवलं स्नेहः, स्वभावसिद्धञ्च द्रवत्वमम्भस्येवेत्यर्थः । क्षीरतैलयोस्त्वाश्रयसन्निकर्षेण तदुपलम्भः; क्वचित्तयोर्घनत्वोपलम्भात् ।

किसी और वस्तु को साथ में न लेकर भी स्वतन्त्र रूप से केवल स्नेह जल का असाधारण धर्म हो सकता है, यही बात 'स्नेहोऽम्भस्येव' इस वाक्य से सूचित करते हैं। (प्र०) स्नेह तो जल की तरह दूध, तेल, घी प्रभृति में भी है ? (उ०) नहीं, क्योंकि पत्थर, ईंट, सूखे काठ प्रभृति पार्थिव द्रव्यों में स्नेह की उपलब्धि नहीं होती। दूध प्रभृति पार्थिव द्रव्यों में जल का स्नेह ही संयुक्तसमवाय सम्बन्ध से उपलब्ध होता है, जैसे कि दूध प्रभृति में ही सांसिद्धिक द्रवत्व की उपलब्धि होती है। सभी जलों में स्नेह की उपलब्धि (रूप अन्वय) एवं जल से भिन्न सभी वस्तुओं में स्नेह की अनुपलब्धि (रूप व्यतिरेक) ये ही दोनों 'स्नेह जल का ही धर्म्म है' इसमें प्रमाण है। अतः 'अनूप' देश में उत्पन्न होने वाले वृक्षादि और तिनके स्निग्ध, एवं "जाङ्गल' प्रदेश में उत्पन्न होने वाले वृक्षादि रूक्ष देखे जाते हैं। जाङ्गल प्रदेश में भी बराबर सींचे जाने वाले वृक्षादि स्निग्ध देखे जाते हैं. तथा बराबर न सींचे जानेवाले वृक्षादि रूक्ष देखे जाते हैं।

'सांसिद्धिकञ्च द्रवत्वम्' अर्थात् विना किसी की सहायता से स्वतन्त्र रूप से केवल स्नेह ही जल का वैधर्म्य नहीं है, किन्तु केवल 'सांसिद्धिक द्रवत्व' भी उसी रूप से जल का वैधर्म्य है, क्योंकि वह भी केवल जल में ही है। दूध और तेल में आश्रय के सम्बन्ध से सांसिद्धिक द्रवत्व की प्रतीति होती है, क्योंकि उनमें कभी काठिन्य की भी प्रतीति होती है।

---

१. स्वल्पोदकतृणो यस्तु प्रवातः प्रचुरातपः ।
स ज्ञेयो जाङ्गलो देशो बहुधान्यादिसंयुतः ॥

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**ताश्च पूर्ववद् द्विविधाः; नित्यानित्यभावात् । तासां तु कार्य्यं त्रिविधं शरीरेन्द्रियविषयसंज्ञकम् । तत्र शरीरमयोनिजमेव वरुणलोके, पार्थिवावयवोपष्टम्भाच्चोपभोगसमर्थम् ।**

यह भी पृथिवी की तरह नित्य और अनित्य भेद से दो प्रकार का है । शरीर, इन्द्रिय, और विषय भेद से कार्य रूप जल के तीन प्रकार हैं । जलीय शरीर अयोनिज ही होते हैं । वह शरीर केवल वरुण-लोक में प्रसिद्ध है एवं पार्थिव अवयवों के सम्बन्ध से सुख और दुःख की अनुभूति की शक्ति प्राप्त करता है ।

## न्यायकन्दली

**पृथिव्या इवापामप्यवान्तरभेदेन द्वैविध्यमित्याह—ताश्चेति । परमाणुस्वभावा आपो नित्याः, कार्य्यस्वभावास्त्वनित्याः । कार्य्यञ्च त्रिविधम् । अत्रापि पूर्ववदनुषङ्गः, यथा पृथिव्याः शरीरेन्द्रियविषयसंज्ञितं कार्य्यं त्रिविधमेवमपामपीति । तत्र शरीरमयोनिजमेव, पार्थिवं शरीरं योनिजमयोनिजञ्च, आप्यं शरीरमयोनिजमेवेति विशेष इत्यर्थः । ननु मानुषं शरीरं तावत्पार्थिवं गन्धगुणोपलब्धेः,आप्यं तु क्वास्तीत्याह—वरुणलोक इति । इदं शरीरमपामागमात् प्रत्येतव्यम् । द्रवत्वैकस्वभावत्वादपां तदारब्धं शरीरं जलबुद्बुदप्रायं विशिष्टव्यवहारायोग्यं कथमुपभोगसमर्थं स्यादित्याह—पार्थिवावयवोपष्टम्भादुपभोगसमर्थम् । पार्थिवानामवयवानामुपष्टम्भात् संयोगविशेषा-**

'ताश्च' इत्यादि से लिखते हैं कि पृथिवी की तरह जल के भी अपने अवान्तर भेद दो प्रकार के हैं । परमाणुरूप जल नित्य है, एवं कार्यरूप जल अनित्य है । "कार्यं त्रिविधम्" इस वाक्य में 'त्रिविधम्' यह पद भी जोड़ देना चाहिये । (तदनुसार इस वाक्य का यह अर्थ है कि) जैसे पृथिवी के शरीर, इन्द्रिय और विषय भेद से तीन भेद हैं, वैसे ही उसी नाम से जल के भी तीन भेद हैं । 'तत्र शरीरमयोनिजमेव' अर्थात् पार्थिव शरीर से जलीय शरीर में यह अन्तर है कि पार्थिव शरीर के योनिज और अयोनिज दोनों ही प्रकार हैं, किन्तु जलीय शरीर केवल अयोनिज ही होते हैं । मनुष्य के शरीर में गन्ध की उपलब्धि होती है, अतः समझते हैं कि वह पार्थिव है । किन्तु जलीय शरीर कहां है ? इस प्रश्न का उत्तर देते हैं कि 'वरुणलोके', अर्थात् जलीय शरीर केवल वरुणलोक में प्रसिद्ध है । इस विषय को शास्त्र के द्वारा ही समझना चाहिये । जल प्रसरणशील द्रव्य है, इससे उत्पन्न शरीर तो जल के बुद्बुदे के समान होंगे, उनसे शरीर के प्रधान प्रयोजन उपभोग का सम्पादन असम्भव होगा । इसी असम्भावना को 'पार्थिवावयवोपष्टम्भाच्च' इत्यादि से हटाते हैं । अर्थात् पार्थिव अवयवों के उपष्टम्भ

## न्यायकन्दली

दाप्यं शरीरमुपभोगाय समर्थं स्यात् । आप्यशरीरोत्पत्तौ पार्थिवावयवा निमित्तकारणम्, तेषां संयोगादाप्यावयवानां द्रवत्वे प्रतिरुद्धे विशिष्टमेवेदं शरीरमुत्पद्यते, न जलबुद्बुदप्रायमित्यर्थः । ये तु पञ्चभूतसमवायिकारणं शरीरमित्यास्थिषत, तेषामगन्धं शरीरं स्यात्, कारणगन्धस्यैकस्यानारम्भकत्वात् । चित्ररूपरसस्पर्शञ्च प्राप्नोति, कारणेषु नानारूपरसस्पर्शसम्भवात् । न चैवं दृष्टम्, तस्मान्न पञ्चभूतप्रकृतिकम् । भूजलप्रकृतिकमप्यत एव न स्यात्, अत एव भूजलानिलप्रकृतिकमपि न स्यात्, भूवाय्वाकाशप्रकृतिकत्वेऽरूपमरसमगन्धञ्च स्यात्, अतलानिलाकाशप्रकृतिकत्वे चागन्धमरसं चेत्यादि यथासम्भवं योजनीयम् । न च पञ्चभूतसमवायिकारणत्वे शरीरस्यैकत्वं प्राप्नोति, स्वभावभेदेन भेदोपपत्तेः । मानुषं शरीरं पृथिव्यात्मकं गन्धवत्त्वात् परमाणुलक्षणपृथिवीवत् । उदकादिधर्मोपलम्भः कथमत्रेति चेत् ? संयुक्तसमवायादित्यलम् ।

अर्थात् विलक्षण संयोग से जलीय शरीर में उपभोग की क्षमता आवेगी । कहने का तात्पर्य है कि जलीय शरीर के पार्थिव अवयव भी निमित्तकारण हैं । उनके संयोग से जल का द्रवत्व प्रतिरुद्ध हो जाता है, अतः उसके बाद जलीय शरीर भी विशेष आकार का ही उत्पन्न होता है, जल के बुद्बुद की तरह नहीं । जो कोई (प्र०) पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश इन पांचों द्रव्यों को सभी शरीरों का समवायिकारण मानते हैं, उनके मत में (उ०) (१) शरीर गन्ध से सर्वथा रहित होगा, क्योंकि समवायिकारणों में से किसी एकमात्र में रहने वाला केवल एक गुण कार्य के गुण को उत्पन्न नहीं कर सकता । (२) एवं पाँचों महाभूतों से उत्पन्न शरीर में चित्र रूप, चित्र रस, चित्र गन्ध और चित्र स्पर्श की सत्ता माननी पड़ेगी, क्योंकि शरीर के समवायिकारणों में नाना तरह के रूप, रस, गन्ध और स्पर्श हैं, किन्तु चित्र रूपरसादि विशिष्ट शरीर की कहीं उपलब्धि नहीं होती । तस्मात् पाँचों महाभूत सम्मिलित होकर किसी भी एक शरीर के समवायिकारण नहीं हैं, इसी हेतु से पृथिवी और जल ये दोनों भी किसी एक शरीर के समवायिकारण नहीं हैं, एवं पृथिवी, जल और वायु ये तीनों भी किसी एक शरीर के समवायिकारण नहीं हैं । पृथिवी, वायु और आकाश इन तीनों को अगर किसी एक शरीर का समवायिकारण मानें तो इनसे उत्पन्न शरीर रूप, रस और गन्ध इन तीनों से रहित होगा । अगर तेज, वायु और आकाश इन तीनों को एक शरीर का समवायिकारण मानें तो फिर इन तीनों कारणों से उत्पन्न शरीर गन्ध और रस से शून्य होगा । इस प्रकार और भी कल्पना करनी चाहिये । पञ्च महाभूत रूप अनेक समवायिकारणों से शरीररूप एक कार्य की उत्पत्ति हो ही नहीं सकती, क्योंकि सभी के स्वभाव अलग-अलग हैं । भिन्न स्वभाव के व्यक्तियों से एक स्वभाव के कार्य

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**इन्द्रियं सर्वप्राणिनां रसव्यञ्जकं विजात्यनभिभूतैर्जलावयवैरारब्धं रसनम् । विषयस्तु सरित्समुद्रहिमकरकादिः ।**

जिससे प्राणियों को रस का प्रत्यक्ष होता है, वही जलीय इन्द्रिय है । यह विरोधी द्रव्यों की शक्ति से अपराजित जल के अवयवों से बनती है। इस इन्द्रिय का अन्वर्थ नाम है 'रसना' । नदी, समुद्र, पाला, बरफ इत्यादि विषय रूप जल हैं ।

## न्यायकन्दली

**इन्द्रियं रसव्यञ्जकं सर्वप्राणिनामिति । सर्वप्राणिनां रसव्यञ्जकं यदिन्द्रियं तज्जलावयवैरारब्धम् । तथापि कस्मात्तदेव रसव्यञ्जकं स्यात्, नान्यदुदकद्रव्यमित्याह—विजात्यनभिभूतैरिति । विजातिभिः पार्थिवावयवैर्येऽनभिभूता अप्रतिहतसामर्थ्या आप्यावयवास्तैरितरद्रव्यविलक्षणमारब्धमत इदं विशिष्टोत्पादाद्रसव्यञ्जकमिन्द्रियं न द्रव्यान्तरम्, तस्येत्थमुत्पत्त्यभावादित्यर्थः । एतच्च नियमदर्शनादेव कल्प्यते । रसनेन्द्रियसद्भावे रसोपलब्धिरेव प्रमाणम्, क्रियायाः**

की उत्पत्ति नही हो सकती[1] । मानव शरीर पार्थिव है, क्योंकि उसमें गन्ध की उपलब्धि होती है, जैसे कि पार्थिव परमाणु (प्र०) मानव शरीरों में जलादि के धर्मों की उपलब्धि कैसे होती है ? (उ०) संयुक्तसमवाय सम्बन्ध से । अब इस विषय में इतना ही पर्याप्त है ।

"इन्द्रियं रसव्यञ्जकं सर्वप्राणिनाम्" । यह तो ठीक है कि सभी प्राणियों के रस-प्रत्यक्ष का कारण रसनेन्द्रिय जल के अवयवों से बनती है, फिर भी इन्द्रिय रूप जलीय द्रव्य ही क्यों रस का व्यञ्जक होगा ? कोई और जलीय द्रव्य क्यों नहीं ? 'विजात्यनभिभूतैः' इत्यादि से इसी प्रश्न का उत्तर देते हैं । 'विजाति' अर्थात् पार्थिव अवयवों से, 'अनभिभूत' अर्थात् जिनका बल प्रतिरुद्ध नहीं हुआ है, इस प्रकार के जलीय अवयवों से यह (इन्द्रिय रूप) विलक्षण द्रव्य उत्पन्न होता है । इस प्रकार और जलीय द्रव्यों से विलक्षण रूप से उत्पन्न होने के कारण यह इन्द्रिय रूप जलीय द्रव्य ही रस का व्यञ्जक है और कोई जलीय द्रव्य नहीं, क्योंकि और जलीय द्रव्यों की उत्पत्ति इससे भिन्न रीति से होती है । "इस रसनेन्द्रिय रूप जलीय द्रव्य से ही रस की अभिव्यक्ति होती है, और द्रव्यों से नहीं" इस नियम से ही उक्त कल्पना करते हैं । रस की उपलब्धि ही रसनेन्द्रिय

---

१. पार्थिव, जलीय, तैजस और वायवीय भेद से शरीर चार प्रकार के हैं । इनमें से प्रत्येक के क्रमशः पृथिवी, जल, तेज और वायु इनमें से एक एक ही समवायिकारण हैं । चारों में से तीन और आकाश ये सभी निमित्तकारण हैं । इसीसे शरीरों में पाञ्चभौतिकत्व का व्यवहार होता है ।

## प्रशस्तपादभाष्यम्

तेजस्त्वाभिसम्बन्धात्तेजः । रूपस्पर्शसङ्ख्यापरिमाणपृथक्त्वसंयोगविभागपरत्वापरत्वद्रवत्वसंस्कारवत् । पूर्ववदेषां सिद्धिः । तत्र शुक्लं भास्वरञ्च रूपम् । उष्ण एव स्पर्शः ।

तेज का व्यवहार तेजस्त्व जाति के सम्बन्ध से करना चाहिये । यह रूप, स्पर्श, सङ्ख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, द्रवत्व और संस्कार इन ग्यारह गुणों से युक्त है । इसमें भी गुणों की सिद्धि पृथिवी और जल की तरह सूत्रकार की उक्तियों से समझनी चाहिये । इसमें रूपों में से भास्वर शुक्ल रूप ही, एवं स्पर्शों में से उष्ण स्पर्श ही है ।

## न्यायकन्दली

करणसाध्यत्वात् । आप्यत्वं रूपादिषु मध्ये रसव्यञ्जकत्वात्, मुखशोषिणां लालादिद्रव्यवत् । विषयनिरूपणार्थमाह—विषयस्त्विति । सरित्समुद्रौ हिमं करको घनोपलमित्यादिर्विषयो भोग्यत्वेन भोक्तुर्भोगसाधनत्वात् ।

तेजस्त्वाभिसम्बन्धात्तेज इति । व्याख्यानं पूर्ववत् । तेजस्त्वमिव रूपाद्येकादशगुणयोगोऽपि तस्य वैधर्म्यमिति दर्शयति—रूपेत्यादि । पूर्ववत्तेषां सिद्धिरिति । यथा सूत्रकारवचनाद्रूपादीनां पृथिव्यां सिद्धिस्तथा तेजस्यपीत्यर्थः । तथा च सूत्रम्—"तेजोऽपि रूपस्पर्शवत्" (२–१–३) । सङ्ख्यादिप्रतिपादकन्तु

की सत्ता में प्रमाण है, क्योंकि क्रिया करण से ही निष्पन्न होती है[1] । रसनेन्द्रिय जलीय इस लिये है कि रूपादि गुणों में से वह रस को ही व्यक्त करती है, जैसे कि मुंह का तरल द्रव्य । विषयरूप जल को समझाने के लिये 'विषयस्तु' इत्यादि वाक्य लिखते हैं । चूंकि नदी, समुद्र, पाला, बरफ प्रभृति द्रव्य जीव के सुखदुःखानुभव के साधन हैं, अतः ये विषयरूप जल हैं ।

'पृथिवीत्वादिसम्बन्धात् पृथिवी', 'अप्त्वाभिसम्बन्धादापः' इत्यादि पहिले वाक्यों की तरह 'तेजस्त्वाभिसम्बन्धात्तेजः' इस वाक्य की भी व्याख्या करनी चाहिये । 'रूपस्पर्श' इत्यादि पंक्ति का तात्पर्य है कि तेजस्त्व जाति की तरह रूपादि ग्यारह गुणों का सम्बन्ध भी तेज का 'वैधर्म्य' अर्थात् लक्षण है । 'पूर्ववत्तेषां सिद्धिः' अर्थात् जैसे पृथिव्यादि द्रव्यों में सूत्ररूप वचनों से गुणों की सत्ता प्रमाणित की है, उसी प्रकार सौत्र वचनों से ही तेज में भी रूपादि ग्यारह गुणों की सिद्धि समझनी चाहिये । जैसा कि सूत्र है—"तेजोऽपि

१. अभिप्राय यह है कि छेदनादि क्रिया कुठारादि करणों से ही निष्पन्न देखी जाती हैं । इस दृष्टान्त से यह अनुमान सुलभ है कि रस प्रत्यक्षरूप क्रिया का भी

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**तदपि द्विविधमणुकार्य्यभावात् । कार्य्यञ्च शरीरादित्रयम् ।**

यह भी परमाणु (नित्य) और कार्य के भेद से दो प्रकार का है, एवं कार्यरूप तेज के शरीर, इन्द्रिय एवं विषय भेद से तीन प्रकार हैं । तैजस

## न्यायकन्दली

**साधारणमेव सूत्रम् । यादृशमस्य रूपं तद्दर्शयति—शुक्लं भास्वरञ्चेति । शुक्लं रूपं पृथिव्युदकयोरप्यस्ति, किन्तु न भास्वरं रूपम्, स्वरूपप्रकाशकं शुक्लं रूपं तेजस्येवेति वैधर्म्यम् । यत्त्वस्य लोहितं कपिलं वा रूपं क्वचित्प्रतीयते तदाश्रयोपाधिकृतम्, निराश्रयस्य सर्वत्र शुक्लतामात्रप्रतीतेः, यथा प्रदीपप्रभामण्डलस्य सौरचन्द्राद्यालोकस्य च उष्ण एव स्पर्श इति । पृथिव्युदकमरुतामनुष्णाशीतशीतानुष्णाशीतस्पर्शाः, उष्ण एव तेजसि स्पर्श इति वैधर्म्यम् ।**

**पृथिव्युदकवत्तेजसोऽपि द्वैविध्यमपिशब्देन सम्भावयन्नाह—तदपीति । अणुभावात् कार्य्यभावात्तेजोऽपि द्विविधमिति । कार्य्यञ्च शरीरादित्रयम्, शरीरमिन्द्रियं**

रूपस्पर्शवत्" (२—१—३) । (अर्थात् भास्वर शुक्ल रूप एवं उष्ण स्पर्श से युक्त द्रव्य ही 'तेज' है । तेज में संख्यादि गुणों का प्रतिपादक "संख्याः परिमाणानि" (४—१—११) इत्यादि सामान्य सूत्र ही है । तेज में किस प्रकार का रूप है ? इसका उत्तर 'शुक्लं भास्वरञ्च' इत्यादि से देते हैं । यद्यपि शुक्ल रूप पृथिवी और जल में भी है, तथापि उनका शुक्ल रूप 'भास्वर' अर्थात् अपने रूप एवं पररूप दोनों का प्रकाशक नहीं है । इस प्रकार का शुक्ल रूप केवल तेज में ही है, अतः भास्वर शुक्ल रूप तेज का लक्षण है । कहीं कहीं तेज में जो लाल पीले प्रभृति रूपों के दर्शन होते हैं, वह आश्रयरूप उपाधिमूलक हैं, क्योंकि प्रदीप और सौर प्रकाश प्रभृति में सभी जगह शुक्लता की ही प्रतीति होती है ।'उष्ण एव स्पर्शः' अर्थात् पृथिवी में अनुष्णाशीत स्पर्श, जल में शीत स्पर्श एवं वायु में अनुष्णाशीत स्पर्श हैं, किन्तु तेज में केवल उष्ण स्पर्श ही है, अर्थात् केवल उष्ण स्पर्श भी 'तेज' का लक्षण है ।

'तदपि' इस वाक्य के 'अपि' शब्द के द्वारा सूचित करते हैं कि पृथिवी एवं जल की तरह तेज के भी दो प्रकार हैं । अर्थात् परमाणु स्वरूप एवं कार्य स्वरूप

---

**कोई करण है, क्योंकि वह भी क्रिया है, जैसे कि छेदनादि क्रिया । रस प्रत्यक्ष का करणत्व चक्षुरादि इन्द्रियों में बाधित है, अतः इन सभी से भिन्न कोई इस क्रिया का करण मानना पड़ेगा, जिसका अन्वर्थ नाम है 'रसना' ।**

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**शरीरमयोनिजमेवादित्यलोके । पार्थिवावयवोपष्टम्भाच्चोपभोगसमर्थम् ।**

**इन्द्रियं सर्वप्राणिनां रूपव्यञ्जकमन्यावयवानभिभूतैस्तेजोऽवयवैरारब्धं चक्षुः ।**

शरीर भी अयोनिज ही है एवं आदित्यलोक में प्रसिद्ध है । पार्थिव अवयवों के सम्बन्ध से यह सुख-दुःख के अनुभव की क्षमता प्राप्त करता है ।

सभी प्राणियों को रूप का प्रत्यक्ष जिससे होता है, वही तैजस इन्द्रिय है । जिनकी शक्ति विजातीय द्रव्यों की शक्ति से पराभूत नहीं हुई है, उन तैजस अवयवों से तैजस इन्द्रिय की सृष्टि होती है । इस इन्द्रिय का नाम है 'चक्षु' ।

## न्यायकन्दली

**विषय इति त्रयं तेजसश्च कार्य्यम्** । शरीरमयोनिजमेवादित्यलोके । **ननु दहनात्मत्वात्तेजसां तदारब्धं शरीरं वह्निपुञ्जप्रायं विशिष्टव्यवहारायोग्यत्वान्नोपभोगाय कल्प्यते, तत्राह**—पार्थिवावयवोपष्टम्भाच्च इति । **पार्थिवानामवयवानां निमित्तभूतानामुपष्टम्भात् संयोगविशेषात् तेजोऽवयवा उपभोगक्षमं विशिष्टमेव शरीरमारभन्ते, न वह्निपुञ्जप्रायमित्यभिप्रायः ।**

इन्द्रियं रूपव्यञ्जकमिति । **सर्वप्राणिनां रूपव्यञ्जकं यदिन्द्रियं तत्तेजोऽवयवैरारब्धम् । इदमेव कुतो रूपव्यञ्जकमिन्द्रियं स्याद् नान्यत्तेजोद्रव्यमित्यत्रोपपत्तिः**—अन्यावयवानभिभूतैरिति । **ये पार्थिवोदकावयवैरप्रतिबद्ध-**

भेद से तेज के भी दो भेद हैं । "कार्यञ्च शरीरादित्रयम्" अर्थात् शरीर, इन्द्रिय और विषय भेद से कार्यरूप तेज के तीन भेद हैं । तैजस शरीर अयोनिज ही है, जो कि आदित्यलोक में प्रसिद्ध है । तेज है अग्नि स्वरूप, उससे उत्पन्न द्रव्य अग्नि की तरह ही होगा, अतः शरीर से होने वाले विशेष प्रकार के व्यवहार के अनुपयुक्त होगा । फलतः यह शरीर सुखदुःखानुभवरूप अपना प्रधान कार्य ही नहीं कर सकता ? इसी प्रश्न का समाधान "पार्थिवावयवोपष्टम्भाच्च' इस वाक्य से किया गया है । अभिप्राय यह है कि पार्थिव अवयवों के 'उपष्टम्भ' अर्थात् विशेष प्रकार के संयोग की सहायता से तेज के अवयव (उपभोगक्षम) एक विशेष प्रकार के शरीर को उत्पन्न करते हैं, वह्निसमूह की तरह नहीं ।

"इन्द्रियं रूपव्यञ्जकम्" सभी प्राणियों के रूप-प्रत्यक्ष की कारणीभूत इन्द्रिय तेज के अवयवों से ही उत्पन्न होती है । यही इन्द्रियरूप तैजस द्रव्य रूप के प्रत्यक्ष का कारण क्यों है ? अन्य तैजस द्रव्य क्यों नहीं है ? इसी प्रश्न का उत्तर 'अन्यानभिभूतैः' इत्यादि से देते हैं । तेज के जिन अवयवों का सामर्थ्य पार्थिव और जलीय अवयवों

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**विषयसंज्ञकं चतुर्विधम्—भौमं दिव्यमुदर्य्यमाकरजञ्च। तत्र भौमं काष्ठेन्धनप्रभवमूर्ध्वज्वलनस्वभावं पचनदहनस्वेदनादिसमर्थम्, दिव्यम-**

विषय नामक तेज के भौम, दिव्य, उदर्य और आकरज भेद से चार प्रकार हैं। इनमें लकड़ी प्रभृति से उत्पन्न तेज 'भौम' है। ऊपर की ओर प्रज्वलित होना उनका स्वभाव है। भौम तेज पाक, दाह एवं वस्तुओं के काठिन्य को दूर कर कोमल बनाने की शक्ति रखता है। जिसमें 'अप्' अर्थात् जल ही लकड़ी का काम

## न्यायकन्दली

**सामर्थ्यास्तेजोऽवयवास्तैरारब्धं चक्षुः, अत इदं विशिष्टोत्पादाद्रूपाभिव्यञ्जकमिन्द्रियं नान्यत्। तादृशं तदुत्पद्यत इत्यत्रादृष्टमेव कारणम्, कार्य्यनियम एव प्रमाणम्। तैजसत्वन्तु तस्य रूपादिषु मध्ये नियमेन रूपस्याभिव्यञ्जकत्वात् प्रदीपवत्। इदं त्वदृष्टवशादनुद्भूतरूपस्पर्शम्, तेन न स्वाश्रयं दहति नाप्युपलभ्यते।**

**विषयसंज्ञकं चतुर्विधम्। विषय इति संज्ञा यस्य तद्विषयसंज्ञकं तेजःकार्य्यं चतुर्विधम्। चातुर्विध्यमेव दर्शयति—भौममित्यादि। तत्रेति निर्धारणार्थः। भूमौ भवं भौमं काष्ठेन्धनप्रभवं काष्ठस्वभावं यदिन्धनं तस्मात् प्रभवत्यु-**

से नष्ट नहीं हुआ है, उन तैजस अवयवों से इस इन्द्रिय की सृष्टि होती है। चूंकि इसी तैजस द्रव्य की उत्पत्ति उक्त विशेष प्रकार से होती है, दूसरे तैजस द्रव्यों की नहीं, अतः यही तैजस द्रव्य रूप के प्रत्यक्ष का उत्पादक है दूसरे तैजस द्रव्य नहीं। "उक्त विशेष प्रकार से इसी तैजस द्रव्य की उत्पत्ति क्यों होती है?" इस प्रश्न के उत्तर में अदृष्ट को ही इसका कारण कहना पड़ेगा। एवं इस प्रकार के अदृष्ट की सत्ता में इस नियम को ही प्रमाण मानना पड़ेगा कि इन्द्रियरूप तैजस द्रव्य से ही रूपप्रत्यक्षरूप कार्य होता है, दूसरे द्रव्यों से नहीं। (रूपप्रत्यक्ष का उत्पादक) यह द्रव्य तैजस इस लिये है कि रूपादि गुणों में से यह केवल रूप के ही प्रत्यक्ष का उत्पादन कर सकता है, जैसे कि प्रदीप। अदृष्टवश इसके रूप और स्पर्श अनुद्भूत हैं, अतः (स्पर्श के अनुद्भूतत्व प्रयुक्त) अपने आश्रय में दाह को एवं (रूप के अनुद्भूतत्व प्रयुक्त) अपने प्रत्यक्ष को उत्पन्न नहीं कर सकता।

'विषयसंज्ञकं चतुर्विधम्' अर्थात् 'विषय इति संज्ञा यस्य' इस व्युत्पत्ति के अनुसार 'विषय' नाम के तेज के कार्य चार प्रकार के हैं। यही चारों भेद 'भौमम्' इत्यादि से कहते हैं। 'तत्र' इस पद के सप्तमी विभक्ति का अर्थ है निर्द्धारण। 'भौम' अर्थात् पृथिवी से उत्पन्न विषयरूप तेज का नाम 'भौम' है। 'काष्ठेन्धनप्रभवम्' अर्थात् लकड़ी रूप

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**बिन्धनं सौरविद्युदादि, भुक्तस्याहारस्य रसादिपरिणामार्थमुदर्य्यम्, आकरजञ्च सुवर्णादि । तत्र संयुक्तसमवायाद्रसाद्युपलब्धिरिति ।**

देवे, उसी विषय रूपी तेज को 'दिव्य' कहते हैं । इसके अन्तर्गत सौर तेज और विद्युत् प्रभृति आते हैं । खाये हुये द्रव्य को पचानेवाला उदर का तेज ही 'उदर्य्य' तेज है । सुवर्ण प्रभृति 'आकरज' तेज हैं । उनमें रस की उपलब्धि संयुक्तसमवाय सम्वन्ध से होती है ।

## न्यायकन्दली

**त्पद्यते, निराश्रयस्यानुत्पत्तेः । काष्ठग्रहणमुपलक्षणार्थम्, तृणतुषादीनामपि कारणत्वात् । ऊर्ध्वं ज्वलनं क्रियाविशेषः, तत्स्वभावकं तद्धर्मकम् । पचनस्वेदनादिसमर्थम्, पचनं पूर्वगुणविलक्षणं गुणान्तरोत्पादनम्, स्वेदनं स्तब्धत्वनाशनम्, आदिशब्दाद्विस्फोटादिजननलक्षणं दहनं तत्र समर्थमित्यर्थक्रियोपवर्णनम् । दिव्यमबिन्धनं सौरं विद्युदादिभवं तेजोऽबिन्धनम्, आप इन्धनं यस्येति व्युत्पत्त्या तत्सौरं विद्युदादि, आदिशब्दादुल्काया अवबोधः । भुक्तस्याहारस्य रसादिपरिणामार्थमुदर्यम्, उदरे भवं तेजो भुक्तस्याहारस्य रसमलधातुभावेन परिणामप्रयोजनम् । आकरजञ्च सुवर्णादि । आकरः स्थानविशेषः, तस्मिन् सुवर्णरजतादि तैजसं द्रव्यं जायते । सुवर्णादीनां तैजसत्वे तावदागमः प्रमाणम् । न्यायश्चाभिहितः ।**

इन्धन से जिसकी उत्पत्ति हो, वही तेज 'काष्ठेन्धनप्रभव' है, क्योंकि बिना आश्रय के किसी वस्तु की उत्पत्ति नहीं हो सकती । 'काष्ठ' पद उपलक्षण है, क्योंकि तिनके और भूसे आदि पृथिवियों से भी अग्नि की उत्पत्ति होती है । 'ऊर्ध्वज्वलन' ऊपर की तरफ उठने वाली एक क्रिया है, वही 'स्वभाव' अर्थात् धर्म इस तेज का है । 'पचनस्वेदनादिसमर्थम्' पचन शब्द का अर्थ है द्रव्य में पहिले से विद्यमान गुणों से दूसरे प्रकार के गुणों का उत्पादन । स्वेदन शब्द का अर्थ है काठिन्य का नाश करना । 'आदि' शब्द से 'विस्फोट' आदि इसके कार्य सूचित किये गये हैं । यह 'भौम' तेज से होने वाले कार्यों का विवरण है ।'अप् इन्धनं यस्य' इस व्युत्पत्ति से निष्पन्न 'अबिन्धन' शब्द से समझे जाने वाले सौर एवं विद्युत् प्रभृति एवं उससे उत्पन्न तेज ही 'दिव्य' तेज है । प्रकृत आदि शब्द से उल्का प्रभृति तेजों का परिग्रह इस दिव्य तेज के अन्तर्गत करना चाहिये । 'भुक्तस्याहारस्य रसादिपरिणामार्थमुदर्यम्' 'उदरे भवं तेजः' इस व्युत्पत्ति के अनुसार उदर्य्य शब्द से खाये हुये अन्नादि को रस, मल, धातु प्रभृति रूपों में परिणत करने वाला पेट का तेज ही अभीष्ट है । 'आकरजं सुवर्णादि' विशेष प्रकार के स्थान (खान) को 'आकर' कहते हैं । उसमें सोना चांदी प्रभृति द्रव्य उत्पन्न होते हैं । सुवर्णादि के तैजस द्रव्य होने में ( "अग्नेरपत्यं प्रथमं सुवर्णम्" इत्यादि ) आगम भी प्रमाण हैं । सुवर्णादि द्रव्य के तैजस

## न्यायकन्दली

कथं तर्हि गन्धरसयोरनुष्णाशीतस्पर्शस्य च गुणस्योपलब्धिरत आह—तत्रेति। भोगिनामदृष्टवशेन भूयसां पार्थिवानां पार्थिवावयवानामुपष्टम्भादनुद्भूतरूपस्पर्शं पिण्डीभावयोग्यं सुवर्णादिकमारभ्यते, तत्र पार्थिवद्रव्यसमवेता इमे रसादयो गृह्यन्ते। इतिशब्दः समाप्तौ।

अनुद्भूतरूपस्पर्शं सुवर्णादिकमिति न मृष्यामहे, प्रतीयमानरूपस्पर्शव्यतिरिक्तस्य द्रव्यान्तरस्याभावादिति चेन्न, स्तम्भोऽयं कुम्भोऽयमिति प्रत्येकविलक्षणसंस्थानसंवेदनाद्रूपादिस्वभावस्य सर्वत्राविशेषात्। वासनाभेदात् प्रतिसञ्चयं संवित्तिभेद इति चेत्? नीलादिसंवित्तिभेदोऽपि वासनाकृत एवास्तु नार्थो नीलादिभेदेन। असति बाह्यवस्तुनि स्वसन्तानमात्राधीनजन्मनो वासनापरिपाकस्य कादाचित्कत्वानुपपत्तेस्तन्मात्रहेतोर्नीलादिसंवेदनस्य कादाचित्कत्वासम्भवान्नीलादिभेदकल्पनेति चेत्? स्तम्भादि-

होने में अनुमान प्रमाण का उल्लेख कर चुके हैं। (प्र०) फिर सुवर्णादि में गन्ध, रस एवं अनुष्णाशीत स्पर्श प्रभृति की उपलब्धि कैसे होती है? इसी प्रश्न के उत्तर में 'तत्र' इत्यादि पंक्ति लिखी गयी है। भोग करने वाले के अदृष्ट की सहायता से पार्थिव अवयवों के संयोग के द्वारा (पार्थिव वस्तुओं की तरह) ठोस सुवर्णादि तैजस द्रव्यों की उत्पत्ति होती है। सुवर्णादि में निमित्तकारणरूप इन पार्थिव अवयवों के ही रसादि प्रतीत होते हैं। इस 'इति' शब्द का अर्थ है समाप्ति।

(प्र०) हम लोगों को यह बात मान्य नहीं है कि अनुद्भूत रूप एवं अनुद्भूत स्पर्श से युक्त सुवर्ण नाम का कोई द्रव्य है, क्योंकि प्रतीत होने वाले रूपरसादि को छोड़कर द्रव्य नाम की कोई दूसरी वस्तु नहीं है। (उ०) 'नहीं, क्योंकि "यह खूंटा है, यह घट है" इन दोनों प्रतीतियों से दो विभिन्न आकार की वस्तुओं की सत्ता जनसाधारण के अनुभव से सिद्ध है, किन्तु खूंटा और घट दोनों के रूपादि गुणसमूह तो समान ही हैं। (प्र०) वासना (मिथ्याज्ञानजनित संस्कार) के भेद से प्रत्येक गुणसमूह की प्रतीतियां विभिन्न आकार की होती हैं? (उ०) फिर यह नील है, 'यह पीत है' इत्यादि गुणविषयक प्रतीतियां भी वासना से ही मान ली जायं, नीलादि गुणों की भी सत्ता मानने की कोई आवश्यकता नहीं रह जाती। (प्र०) अगर (नीलादि) किसी बाह्य वस्तु की सत्ता न मानी जाय तो फिर नीलादि प्रतीतियां कभी होती हैं एवं कभी नहीं। उनका यह कादाचित्कत्व अनुपपन्न हो जायगा, क्योंकि वासना के परिपाक से तो कादाचित्कत्व सम्भव नहीं है, चूंकि वह अपने पूर्ववर्त्ती समूहों से ही उत्पन्न होती है, अतः नीलादि गुणों की सत्ता अवश्य माननी पड़ती है, जिससे उनकी सत्ता से नीलादि प्रतीतियां होती हैं और

१. अर्थात् प्रतीत होनेवाले गुणसमूह को ही द्रव्य मानें तो दोनों प्रतीतियों में विलक्षणता उत्पन्न नहीं होगी, क्योंकि विषयों के अन्तर हुये बिना ज्ञानों में अन्तर

**न्यायकन्दली**

**संवित्तिभेदस्यापि बाह्यवस्त्वननुरोधिनो न कादाचित्कत्वमुपपद्यत इति रूपादिव्यतिरिक्तः प्रतिसञ्चयं वासनाविशेषप्रबोधहेतुर्विलक्षणः संस्थानविशेषः कल्पनीयः, येन दर्शनस्पर्शनाभ्यामेकार्थग्रहणमपि सिद्धयति । रूपादिमात्रे वस्तुन्यस्याप्यसम्भवः, तेषामेकैकेन्द्रियग्रहणनियमात् । अपि च, रूपादयः परमाणुस्वभावाः प्रत्येकमतीन्द्रियाः, तद्व्यतिरिक्तः सञ्चयो नास्तीति भवतां कोऽर्थो दर्शनस्पर्शनविषयः ? प्रत्येकमतीन्द्रिया अपि परमाणवो मनस्कारेन्द्रियादिषु सत्सु समर्थोत्पन्ना ऐन्द्रियका भवन्तीति चेन्न, समर्थोत्पादेऽपि परमसूक्ष्मस्वरूपानतिवृत्तेः, समर्थोत्पत्तिमात्रेण च चाक्षुषत्वे मनस्कारेन्द्रिययोरपि प्रत्यक्षता स्यात्, अविशेषात् । अथ मतम्, प्रत्येकमस्थूला अपि परमाणवः केशसमूहवत्संहताः**

सत्ता न रहने से नहीं होती हैं । इस प्रकार प्रतीतियों का कादाचित्कत्व सम्भव होता है। (उ०) उक्त स्तम्भादि प्रतीतियों में भी अगर बाह्य किसी वस्तु की सत्ता की अपेक्षा न मानें तो इन प्रतीतियों का भी कादाचित्कत्व अनुपपन्न ही रहेगा, अतः (आप को यह भी) मानना पड़ेगा कि रूपादि गुणों से भिन्न स्तम्भादि प्रत्येक समूह में विशेष प्रकार की वासना की उद्बोधक कोई विलक्षण आकार की वस्तु है । इसे मान लेने से चक्षु और त्वचा से एक ही वस्तु के ग्रहणरूप सर्वजनीन प्रतीति की भी उपपत्ति हो जायगी। द्रव्य को रूपादि समूहरूप मान लेने में यह सम्भव नहीं है, क्योंकि रूपादि प्रत्येक गुण एक-एक इन्द्रिय से ही गृहीत होते हैं, और यह बात भी है कि रूपादि प्रत्येक परमाणु स्वभाव के हैं, अतः प्रत्येक अतीन्द्रिय हैं । समूह नाम की कोई अतिरिक्त वस्तु नहीं है। अतः आपके मत में कौन-सी वस्तु त्वचा से गृहीत होगी ? (प्र०) उनमें से प्रत्येक अतीन्द्रिय है, किन्तु जिस क्षण में मन से सम्बद्ध उन्मुख इन्द्रियादि रूप प्रत्यक्ष की सामग्री का सम्वलन होता है, उससे आगे के क्षण में उस अतीन्द्रिय समुदाय से भी इन्द्रिय से ज्ञात होने योग्य समुदाय की उत्पत्ति होती है, अतः इस समुदाय का इन्द्रिय से ग्रहण होता है। (उ०) 'अतीन्द्रिय वस्तुएँ भी चक्षु से गृहीत होने योग्य समुदाय को उत्पन्न करती हैं' यह मान लेने पर भी वह चक्षु से गृहीत होने वाला समूही अपने सूक्ष्मत्वरूप स्वभाव को छोड़ नहीं सकता । अगर समर्थ के उत्पादन करने से ही उसका चाक्षुष प्रत्यक्ष हो तो फिर मनोवृत्ति और इन्द्रियों का भी प्रत्यक्ष होना चाहिये, (क्योंकि इनके रहने पर ही अतीन्द्रिय स्वभाव का समूह चाक्षुष प्रत्यक्ष योग्य समूह का उत्पादन करता है), क्योंकि दोनों में कोई अन्तर नहीं है। (प्र०) यह ठीक है कि प्रत्येक परमाणु अतीन्द्रिय है, किन्तु समुदायभावापन्न होने पर वह इन्द्रिय से गृहीत हो सकता है । जैसे कि एक केश दूर से नहीं देखा जाता, किन्तु उसका समूह

---

**नहीं आ सकता । अगर उक्त दोनों प्रतीतियों के विषय गुणसमूह ही हैं, तो फिर दोनों प्रतीतियों में अन्तर करना कठिन है ।**

## न्यायकन्दली

स्थूलावभासभाजो भवन्तश्चाक्षुषा जायन्ते, निरन्तरतया चैकत्वेनाध्यवसीयन्ते, इति चेत् ? किमेतेषु बहुषु तदानीमेकः स्थूलाकारो जायते ? किं वा केशेष्विवाविद्यमानः समारोप्य प्रतीयते ? यदि च जायते स नोऽवयवीति । अथाविद्यमानः प्रतीयते, भ्रान्तिस्तर्हि । भ्रान्तिश्चाभ्रान्तिप्रतियोगिनी, क्वचिदेकः स्थूलः सत्योऽभ्युपेयः । न च विज्ञाने तस्य सत्यता युक्ता, स्थूलमहमस्मीति प्रतीत्यनुदयादनेकद्रष्टृसाधारणत्वाभावप्रसङ्गाच्च । तस्माद्विषय एवायमेकः स्थूलः, सर्वदा भिन्नाकारेण प्रतिभासनादर्थक्रियासम्पादनाच्चेत्यवयविसिद्धिः ।

दूर से भी देखा जाता है। उस समूह के बीच व्यवधान न रहने के कारण केश अनेक होने पर भी एक दीखते हैं। (उ०) (१) उन परमाणुओं में एक स्थूलाकार वस्तु की उत्पत्ति होती है, जिसमें वस्तुतः विद्यमान एकत्व का भान होता है ? (२) या जैसे केशसमूह में वस्तुतः अविद्यमान भ्रमज्ञान के विषय एकत्व का भान होता है, वैसे ही उक्त परमाणुसमूह के स्थल में भी होता है ? अगर पहिला पक्ष मानते हैं तो फिर वही (परमाणुओं में उत्पन्न स्थूलाकार एक वस्तु) हमलोगों का अभीष्ट अवयवी है। अगर दूसरा पक्ष मानें तो फिर एकत्व की इन प्रतीतियों को भ्रान्तिरूप मानना पड़ेगा। भ्रान्ति अभ्रान्ति का प्रतियोगी है, इसकी प्रसिद्धि के लिये कहीं एक स्थूलाकार वस्तु की यथार्थ सत्ता को स्वीकार करना अनिवार्य है। सभी वस्तुओं को विज्ञानस्वरूप मान लेने पर (यद्यपि उक्त एकत्व प्रतीति के प्रमात्व की उपपत्ति हो जाती है, किन्तु यह विज्ञानवाद[1] इसलिये अयुक्त है कि घटादि वस्तुओं में) 'मैं स्थूल हूँ' इस प्रकार की प्रतीति नहीं होती । एवं घटादि वस्तुएँ अनेक ज्ञाताओं से ज्ञात न हो सकेंगी ।[2]

---

१. अगर सभी पदार्थ विज्ञान स्वरूप ही हैं तो फिर आत्मा और घटादि दोनों एक ही विज्ञान स्वभाव के हैं, अतः दोनों को एक मानना पड़ेगा। फिर जैसे आत्मा की अभिव्यक्ति 'अहम्' शब्द से होती है कि 'मैं जानता हूँ,' वैसे ही 'घटादि स्थूल हैं' इत्यादि प्रतीतियों का यह अभिलाप न होकर 'मैं स्थूल हूं' इस प्रकार का होना चाहिये । इससे दो आपत्तियां आ जाती हैं—(१) घटादि के लिये 'अहम्' शब्द के प्रयोग की, एवं (२) 'अहम्' शब्द बोध्य में स्थूलत्व की, किन्तु जो 'अहम्' शब्द से समझा जाता है, वह स्थूल नहीं हो सकता, एवं जो स्थूल है वह 'अहम्' शब्द का अभिधेय नहीं हो सकता।

२. 'अनेकप्रतिपत्तृसाधारणत्व' की जो अनुपपत्ति दी गई है, उसका अभिप्राय है घटादि वस्तुएं विज्ञान के आकार की हैं तो फिर यह मानना पड़ेगा कि मेरे विज्ञान से गृहीत होने वाला घटविज्ञान आपके विज्ञान से गृहीत होनेवाले घटविज्ञान से भिन्न है, क्योंकि मेरा और आपका विज्ञान अवश्य ही भिन्न हैं। तस्मात् 'जिस घट को मैं देखता हूँ उसी को आप भी देखते हैं' यह स्वारसिक प्रतीति नहीं हो सकेगी । अनेक ज्ञाताओं से किसी एक वस्तु का ज्ञात होना ही उस विषय का 'अनेकप्रतिपत्तृसाधारणत्व' है । यही अनुपपन्न होगा ।

## न्यायकन्दली

नन्वसति बाधके प्रतीतिसिद्धस्तथेति व्यवह्रियते, अवयविसद्भावे तु बाधकं प्रमाणमस्ति। तथा हि—पाणौ कम्पवति तदाश्रितं शरीरं न कम्पते, पादे वा कम्पमाने तद्गतं शरीरं न कम्पत इत्येकस्य विरुद्धधर्मताप्रसङ्गः। तदसङ्गतम्, पाणौ कम्पमाने शरीरकम्पावश्यम्भावनियमाभावात्। यदा पाणिमात्रं चालयितुं कारणं भवति तदा तन्मात्रं चलति न शरीरम्, कारणाभावात्। यदा तु शरीरस्यापि चलनकारणं भवेत् तदा शरीरं चलत्येव। नास्याचलनमस्तीति कुतो विरोधः, यदि हस्तश्चलति न शरीरं तदाऽवयवावयविनोर्युतसिद्धिः? नैवम्, पृथगाश्रयाश्रयित्वं युतसिद्धिः, न चलाचलत्वम्, द्रव्ये चलति गुणस्या-

तस्मात् उन प्रतीतियों के विषय गुणादि से भिन्न, गुणादि के आश्रय, एवं परमाणुसमूहों से भिन्न, किन्तु उनसे उत्पन्न, एवं विज्ञान से भिन्न अवयवी अवश्य ही हैं।

(प्र०) जिस प्रतीति का आगे किसी विरोधी प्रतीति से बाध न हो, वह प्रतीति वस्तु को जिस रूप में उपस्थित करे, वह वस्तु उसी रूप से व्यवहृत होती है। किन्तु 'अवयवों से भिन्न अवयवों में रहने वाला कोई 'अवयवी' नाम का द्रव्य है' इस बुद्धि को बाधित करने वाली बुद्धि है, क्योंकि हाथ में कम्पन होने पर भी उसमें रहने वाला शरीर रूप अवयवी कम्पित नहीं होता। अथवा पैर में कम्पन होने पर भी उसमें रहने वाला शरीररूप अवयवी कम्पित नहीं होता है। इस प्रकार एक ही अवयवी में अकम्पत्व और कंम्पत्व रूप दो विरुद्ध धर्मों की सत्ता माननी पड़ेगी। (उ०) यह आपत्ति ठीक नहीं है, क्योंकि यह नियम नहीं है कि हाथ कांपने पर शरीर अवश्य ही कांपे। जिस समय केवल हाथ में ही कम्पन के कारण रहते हैं, तब केवल वही कम्पित होता है। जब उसमें रहने वाले शरीर में भी कम्प होने की सामग्री रहती है, उस समय शरीर में भी कम्प होता है। वह भी तो कम्पनशून्य नहीं है, फिर विरोध क्या है? (प्र०) अगर हाथ के चलने पर भी शरीर में क्रिया न हो तो अवयव और अवयवियों में 'युतसिद्धि' की आपत्ति होगी। (उ०) इससे 'युतसिद्धि' की आपत्ति नहीं होगी। (क्योंकि अयुतसिद्धि उन दो वस्तुओं में होती है, जिनमें) एक से असम्बद्ध होकर दूसरा न कहीं रहे, और न उनमें कोई रहे, यही वस्तुओं की अयुतसिद्धि है। 'अयुतसिद्धि' शब्द का यह अर्थ नहीं है कि एक के चलने पर दूसरा भी चले, एवं एक के न चलने पर दूसरा भी न

---

यहां ध्यान रखना चाहिये कि 'इति न मृष्यामहे' इत्यादि से जो आक्षेप किया गया है कि प्रतीत होनेवाले गुणसमूह से भिन्न कोई अतिरिक्त द्रव्य नहीं है, उसका समाधान 'भवतां कोऽर्थो दर्शनस्पर्शनविषयः' इतनी पंक्तियों से ही हो जाता है। रूपादि-समूह से अतिरिक्त द्रव्य अवश्य है। उसके बाद 'परमाणु समूह ही अवयवी है' या 'सभी विज्ञानस्वरूप हैं' इत्यादि विषयों की चर्चा प्रासंगिक है।

## न्यायकन्दली

चलनेऽपि तयोर्युतसिद्ध्यभावात्। पृथगाश्रयाश्रयित्वं चावयवावयविनोर्भिन्नत्वेऽपि नास्तीति न युतसिद्धता। यदप्यन्यद् बाधकमुक्तम्, एकावयवावरणे तत्समवेतस्यावयविनो न ग्रहणम्, अनावृतावयवग्रहणे च ग्रहणमित्येकस्य युगपद् ग्रहणमग्रहणञ्च प्राप्नुत इति। तदप्यसारम्, एकावयवावरणेऽवयव्यावरणस्याभावात्। स ह्येकोऽनेकेषु वाऽवयविषु वर्त्तमानः कतिपयावयवावरणेऽप्यनावृतेतरकतिपयावयवग्रहणेन गृह्यते, तस्य सर्वत्राभिन्नत्वात्। यत्तु बहुतरावयवग्रहणवत् स्थूलप्रतीतिर्न भवति, तद्भूयोऽवयवप्रचयग्रहणस्य परिमाणप्रकर्षप्रतीतिहेतोरभावात्। यत्र तु भूयसामवयवानामावरणमल्पतरावयवग्रहणञ्च तत्रावयविनो न ग्रहणम्, यथा जलनिमग्नस्य शिरोमात्रदर्शनात्। एकस्मिन्नवयवे रक्ते तद्देशोऽवयवी रक्तोऽवयवान्तरे चारक्त इत्येकस्य रक्तारक्तत्वप्रसङ्ग इत्य-

चले, क्योंकि द्रव्य के चलने पर भी गुण नहीं चलते किन्तु वे दोनों 'अयुतसिद्ध' हैं। अवयव और अवयवी इन दोनों में परस्पर भेद रहने पर भी एक को छोड़ कर न दूसरा कहीं रहता है, न एक से असम्बद्ध एक-दूसरे में कोई रहता है। अतः इन दोनों में युतसिद्धि की आपत्ति नहीं है। (अवयवों से भिन्न अवयवी के मानने में) आपने जो दूसरा बाधक कहा है कि (प्र०) जहां एक अवयवी के कुछ अवयव किसी दूसरी वस्तु से ढंके हुये है, और कुछ अवयव बिना ढंके हुये हैं, वहां ढंके हुये अवयवों में समवाय-सम्बन्ध से रहनेवाला अवयवी का प्रत्यक्ष नहीं होता है, और बिना ढंके हुये अवयवों में समवायसम्बन्ध से रहनेवाले अवयवी का ग्रहण होता है, दोनों प्रकार के अवयवों में रहनेवाला अवयवी एक ही है। तस्मात् अवयवों से भिन्न एक अवयवी के मानने में एक ही वस्तु में एक ही समय में ग्रहणत्व और अग्रहणत्व रूप विरुद्ध दो धर्मों का समावेश मानना पड़ेगा। (उ०) इसमें भी कुछ सार नहीं है, क्योंकि एक या कुछ अवयवों के ढंक जाने पर भी अवयवी नहीं ढंकता। यह अवयवी अनेक अवयवों में रहने के कारण कुछ अवयवों के ढंके रहने पर भी बिना ढंके हुये अवयवों के ग्रहण से गृहीत होता है, क्योंकि सभी अवयवों में अवयवी तो एक ही है। यह ठीक है कि कुछ अवयवों के ग्रहण से जो अवयवी का ग्रहण होता है, वह सभी अवयवों के ग्रहण से गृहीत होनेवाले अवयवी की प्रतीति की तरह 'स्थूल' विषयक नहीं होता। उसका कारण यह है कि 'परिमाणप्रकर्ष' रूप 'स्थूलता' की प्रतीति के कारण बहुत से अवयवों की प्रतीति वहां नहीं है। जिस अवयवी के अधिक अवयव ढंके रहते हैं और कुछ ही अवयव बिना ढंके हुये रहते हैं, उस अवयवी का प्रत्यक्ष नहीं होता। जैसे कि पानी में डूबे हुये व्यक्ति का केवल शिर देखने पर भी प्रत्यक्ष नहीं होता। यह जो दूसरी आपत्ति (अवयवी को अवयवों से अतिरिक्त मानने में बौद्ध लोग) देते हैं कि (प्र०) किसी अवयवी का एक अवयव रक्त रहे और दूसरा रक्त न रहे इनमें

## न्यायकन्दली

दूषणम्, अविरोधात् । रागद्रव्यसंयोगो रक्तत्वम्, अरक्तत्वञ्च तदभावः । उभयं चैकत्र भवत्येव, संयोगस्याव्याप्यवृत्तिभावात् ।

इदमपरं बाधकम्, अवयविनः प्रत्यवयवमेकदेशेन वृत्तिः कात्स्न्र्येन वा ? प्रकारान्तराभावात् । न तावदेकदेशेन वृत्तिरवयवव्यतिरेकेणास्यैकदेशाभावात् । कात्स्न्र्येन वृत्तौ वाऽवयवान्तरे वृत्त्यभावः, एकावयवसंसर्गविच्छिन्ने स्वरूपेऽवयवान्तराणामनवकाशात्, तत्स्वरूपव्यतिरेकेण चास्य स्वरूपान्तराभावात् । अत्रापि निरूप्यते—यद् वर्त्तते तदेकदेशेन वर्त्तते कात्स्न्र्येन वेति ? किमिदं स्वसिद्धमभिधीयते परसिद्धं वा ? स्वयं तावत् कस्यचित् क्वचिद् वृत्तिरसिद्धा शाक्यानाम्, परस्यापि नैकदेशकात्स्न्र्याभ्यां वृत्तिः सिद्धा, तयोरवृत्तित्वात्, वृत्ति प्रत्यकारणत्वाच्च ।

रक्त अवयवों में रहनेवाले अवयवी को रक्त मानना पड़ेगा, और अरक्त अवयवों में रहने वाले अवयवी को अरक्त मानना पड़ेगा, एवं दोनों प्रकार के अवयवों में रहनेवाला अवयवी एक ही है। अवयव समुदाय से भिन्न एक अवयवी के मानने में उक्त रीति से एक ही काल में एक ही वस्तु में रक्तत्व और अरक्तत्व इन दो विरुद्ध धर्मों का समावेश स्वीकार करना पड़ेगा । (उ०) यह भी दोष नहीं है, क्योंकि 'रक्तत्व' शब्द का अर्थ है लाल द्रव्य का संयोग, एवं अरक्तत्व शब्द का अर्थ है उसका अभाव। संयोग 'अव्याप्यवृत्ति' अर्थात् एक ही समय में अपने आश्रय के किसी अंश में रहता है, एवं किसी में नहीं। तस्मात् रक्तत्व और अरक्तत्व दोनों का एक ही समय में एक अवयवी में रहना उनके परस्पर अविरोधी होने के कारण युक्तिविरुद्ध नहीं है।

अवयवों से भिन्न अवयवी के मानने में बौद्ध लोग एक आपत्ति और करते हैं कि (प्र०) प्रत्येक अवयव में अवयवी अपने किसी एक अंश के द्वारा सम्बद्ध रहता है ? या अपने सम्पूर्ण रूप से ? इन दोनों से भिन्न कोई तीसरा प्रकार नहीं है। किन्तु किसी एक अंश से तो रह नहीं सकता, क्योंकि उन अवयवों को छोड़ कर उसका कोई एक अंश नहीं है। उसका अवयवों में अपने सम्पूर्ण रूप से रहना भी सम्भव नहीं है, क्योंकि इस प्रकार वह अपने किसी एक ही अवयव में रहेगा और अवयवों में नहीं, क्योंकि एक अवयव में अपने सम्पूर्ण रूप से सम्बद्ध अवयवी की दूसरे अवयवों में सम्बद्ध होने की सम्भावना नहीं है। जिस रूप से वह एक अवयव में सम्बद्ध होगा, उसको छोड़कर अवयवी का कोई दूसरा रूप नहीं है। किन्तु इस रूप से तो वह एक अवयव में है ही। (उ०) इस विषय में यह पूछना है कि अवयवी अवयवों में एक अंश से रहता है या सम्पूर्ण रूप से ? यह प्रश्न आप (बौद्ध) अपने से कर रहे हैं ? या दूसरों के सिद्धान्त के अनुसार ? बौद्धों के यहां किसी वस्तु की वृत्तिता किसी वस्तु में है ही नहीं। दूसरों के मत में भी 'एक देश से या सम्पूर्ण रूप से वृत्तिता सिद्ध

## न्यायकन्दली

यद् वर्त्तते तत् स्वरूपेणाश्रयाश्रितभावलक्षणया वृत्त्या वर्त्तते। न चैकस्यानेकसंसर्गो विरुद्धचते। दृष्टो हि चित्रज्ञाने नीलाकारावच्छिन्ने पीताद्याकारसंसर्गः। न च तस्य प्रत्याकारं भेदः, एकस्यानेकाकारग्रहणानुपपत्तौ भवतां चित्रप्रत्ययाभावप्रसङ्गात्। नापि ज्ञानैकत्वादाकाराणामप्येकत्वम्, चित्रानुभवविरोधात्। यथैकावयवावच्छिन्ने एकावयविस्वभावेऽवयवान्तरसमावेशः प्रत्यक्षेणानेकावयवसम्बद्धस्य, तथैकस्य स्थूलात्मनः संवेदनादेकस्मिन्ननेकसंसर्गो दृष्टो नैकस्यानेकेषु संसर्ग इति च वैधर्म्यमात्रम्, एकस्यानेकसंसर्गविच्छेदस्योभयत्राविशेषात्। एवं यदेकं तदेकत्रैव वर्त्तते, यथैकं रूपमेकश्चावयवीति, तथा यदनेकवृत्ति तदनेकम्, यथानेकभाजनगततालफलान्यनेकवृत्तिश्चावयवीति प्रसङ्गद्वयं प्रत्याख्यातम्, स्वतः परतश्च व्याप्त्यसिद्धेः, स्वतस्तावदेकं विज्ञानमनेकेषु विषयेन्द्रियमनस्कारेषु स्वरूपाभेदेन तदुत्पत्त्या वर्त्तते, परस्याप्येकं सूत्रमभेदेनानेकेषु मणिषु संयोगवृत्त्या वर्त्तते, तथाऽवयव्यवयवेषु समवायवृत्त्या वर्त्तिष्यते

नहीं है, क्योंकि 'एकदेश' या 'सम्पूर्णरूप' इन दोनों में कोई भी 'वृत्ति' अर्थात् सम्बन्ध नहीं है, एवं सम्बन्ध के कारण भी नहीं है।

किसी वस्तु का किसी वस्तु में रहना, उन दोनों वस्तुओं के आधाराधेयभावसम्बन्ध से ही होता है। अनेक वस्तुओं में एक वस्तु का सम्बन्ध विरुद्ध भी नहीं है, क्योंकि चित्रज्ञानस्थल में नीलाकारविशिष्ट में पीताकार का सम्बन्ध सर्वजनीन अनुभव से सिद्ध है। चित्ररूप की प्रतीति में उसके आश्रय रूप से भासित होनेवाली वस्तु नीलादि आकारों के भेद से भिन्न-भिन्न भी नहीं हैं, क्योंकि फिर उसमें चित्र रूप की प्रतीति नहीं होगी। (एक वस्तु में अनेक आकारों के रूप की प्रतीति ही चित्र की प्रतीति है) एक ज्ञान में भासित होने के कारण (नीलादि सभी) आकारों को एक मानना भी सम्भव नहीं है। (प्र०) एक वस्तु एक ही आश्रय में रह सकती है, जैसे कि एक रूप। अवयवी भी एक ही है, (तस्मात् अनेक अवयवों में रहनेवाला अवयवी एक नहीं हो सकता), एवं जो वस्तु अनेक आश्रयों में रहता है वह स्वयं भी अनेकात्मक ही है, जैसे कि अनेक पात्रों में रक्खे हुये अनेक तालफल। (तस्मात् अनेक अवयवों में रहनेवाला अवयवी अनेकात्मक ही हो सकता है, एकात्मक नहीं)। (उ०) किन्तु ये दोनों ही बाधक अनुमान अनादर के पात्र हैं, क्योंकि इनमें व्याप्ति न पूर्वपक्षवादी बौद्धों के मत से सिद्ध है, न हमलोगों के मत से। बौद्धों के मत में भी एक ही विज्ञान अपने उत्पत्तिरूप सम्बन्ध से और अपने स्वरूप के अभेद से विषय, इन्द्रिय और मनोवृत्ति इन अनेक वस्तुओं में रहता है। हमलोगों के मत में भी एक डोरी अनेक मणियों में संयोग सम्बन्ध से रहती है। अतः एक अवयवी भी

न्यायकन्दली

नाना च न भविष्यति। सर्वश्चायं प्रसङ्गहेतुराश्रयं निघ्नन्नात्मानमपि हन्ति, अवयव्यभावे परमाणुमात्रे जगति धर्म्मधर्म्मिदृष्टान्तादिप्रतीत्यसिद्धौ निराश्रयस्य वृत्त्यभावात्। अतो नानेन प्रत्यक्षसिद्धोऽवयवी शक्यो निराकर्त्तुम्, प्रत्यक्षसापेक्षस्य तस्य ततो दुर्बलत्वात्। भ्रान्तं प्रत्यक्षमिति चेत्? कुत एतत्? बाधकेनापाकरणादिति चेत्, प्रत्यक्षस्य भ्रान्तत्वे बाधकस्य प्रमाणत्वं बाधकप्रामाण्ये च प्रत्यक्षस्य भ्रान्तत्वमित्यन्योन्यापेक्षित्वम्। प्रत्यक्षे तु नायं न्यायः, तस्यानपेक्षत्वात्। न चार्थक्रियासंवादिसर्वलोकसिद्धं स्पष्टप्रतिभासं भ्रान्तमिति युक्तम्, नीलादिप्रत्यक्षस्यापि भ्रान्तत्वप्रसङ्गादिति बाधकोद्धारः। परमाणवोऽवयव्यनुमेया अपि सन्तो व्यवहर्त्तव्याः।

षट्केन युगपद्योग एकस्य परमाणोः षडंशत्वमापादयन् परमाणु-

समवायसम्बन्ध से अनेक अवयवों में रहेगा, इसके लिये उसे नाना अवयवरूप मानने की आवश्यकता नहीं है। विरुद्ध अनुमानों के ये सभी हेतु अपने आश्रय का नाश करते हुए अपना भी नाश करते हैं, क्योंकि अगर अवयवी न रहे तो संसार परमाणुमात्र में परिणत हो जायं। फिर धर्म, धर्मी, दृष्टान्तादि की विलक्षण प्रतीतियों की उपपत्ति न होगी। और ये विरुद्ध अनुमान के हेतु बिना आश्रय के रह नहीं सकते (अपना काम भी नहीं कर सकते), अतः इससे प्रत्यक्षसिद्ध अवयवी नहीं हटाया जा सकता, क्योंकि अनुमान प्रत्यक्षसापेक्ष है, अतः अनुमान प्रत्यक्ष से दुर्बल है। (प्र०) प्रत्यक्ष भ्रान्त है? (उ०) क्यों? (प्र०) क्योंकि वह बाधक अनुमान से हटा दिया जाता है। (उ०) प्रत्यक्ष जब भ्रान्तिरूप से निश्चित होगा तभी बाधक होगा, एवं बाधक अनुमान का प्रामाण्य जब तक निर्णीत नहीं है तब तक प्रत्यक्ष को भ्रान्ति रूप मानना सम्भव नहीं है, इस प्रकार इस पक्ष में अन्योन्याश्रयदोष अनिवार्य है। प्रत्यक्ष को बाधक मानने में यह अन्योन्याश्रयदोष नहीं है, क्योंकि उसे अपने प्रामाण्य के लिये दूसरे प्रमाण की आवश्यकता नहीं है। यह कहना भी ठीक नहीं है कि प्रवृत्ति की सफलता के लिये लोक में प्रसिद्ध स्पष्ट ज्ञानरूप प्रत्यक्ष भ्रान्त है, क्योंकि इस प्रकार नीलादि गुण समूहों का प्रत्यक्ष भी भ्रान्त हो जायगा। इस प्रकार सभी बाधकों का खण्डन हो गया।

(प्र०) छः[1] परमाणुओं के एक ही समय का संयोग एक एक परमाणु के छः अंशों को सिद्ध करता है, जिससे (आप के अभिमत निरंश) परमाणु की सत्ता ही उठ

१. 'षट्केन युगपद्योगः' इत्यादि कन्दलीकार का उठाया हुआ पूर्वपक्ष 'विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि' की इस कारिका की ओर सङ्केत करता है—

षट्केन युगपद्योगात् परमाणोः षडंशता।
षण्णां समानदेशत्वात् पिण्डः स्यादणुमात्रकः॥

## न्यायकन्दली

सद्भावं बाधत इति चेत् ? कोऽयं युगपद्योगो नाम ? किमेकस्य परमाणोः षड्भिः परमाणुभिः सह युगपदुत्पादः ? किं वा युगपत्संयोगः ? युगपदुत्पादस्तावत् कारणयौगपद्यादेव निरंशस्यापि यदि भवेत् को विरोधः, अथ युगपत्संयोगः, सोऽपि नानुपपन्नः, न ह्यंशविषयः संयोगो द्रव्याणाम्, निरंशस्याप्याकाशस्य तद्भावात्, अंशस्याप्यंशान्तरसद्भावे परमाणुमात्रे संयोगस्थितौ तस्या-

जाती है। (उ०) यह 'युगपद्योग' क्या है ? (१) छः परमाणुओं के साथ एक ही समय में एक परमाणु की उत्पत्ति ('युगपद्योग' शब्द का अर्थ है ?) या (२) एक परमाणु के साथ छः परमाणुओं का संयोग ? (इनमें प्रथम विकल्प के प्रसङ्ग में यह कहना है कि) (१) अगर अंशशून्य वस्तुओं के भी कारण हों तो फिर कथित सात परमाणु रूप निरंश वस्तुओं के कारणों का अगर एक समय में सम्वलन हो सके तो एक ही समय में सात परमाणुओं की सृष्टि में क्या बाधा है ? इसमें कौन-सा विरोध है ? (२) अगर प्रकृत युगपद्योग शब्द का दूसरा अर्थ है, तब भी कोई अनुपपत्ति नहीं है, क्योंकि यह नियम नहीं है कि संयोग अंशशून्य द्रव्यों का ही हो, क्योंकि अंशशून्य आकाश में भी संयोग मानते ही हैं। अगर संयोग केवल अंशों में ही माना जाय तो फिर सभी अंशों का भी अंश मानना पड़ेगा, फलतः संयोग केवल परमाणु में ही सीमित

---

अर्थात् एक परमाणु एक ही समय में छः परमाणुओं के साथ संयुक्त होने के कारण 'षडंशः' अर्थात् छः अंशों से युक्त है, क्योंकि एक ही स्थान में छः संयोग नहीं हो सकते। एक वस्तु के भिन्न-भिन्न अंशों में ही विभिन्न संयोगों की उत्पत्ति होती है। अगर आग्रहवश यह मान भी लें कि एक ही परमाणु के एक ही अंश में छः परमाणुओं के छः संयोग होते हैं तो फिर 'पिण्डः स्यादणुमात्रकः' अर्थात् इस प्रकार सात परमाणुओं से जिस 'पिण्ड' की उत्पत्ति होगी वह 'अणुमात्र' अर्थात् परमाणुस्वभाव का ही होगा। इसमें स्थूलता नहीं आ सकती। कोई भी वस्तु अपने पहिल स्वरूप से अधिक लम्बी चौड़ी या अधिक वजन की इस लिये होती है कि उसके विभिन्न अंशों में विभिन्न द्रव्यों के विभिन्न संयोग होते हैं। अतः बिना अंश के परमाणुओं से उत्पन्न वस्तु स्थूल नहीं हो सकती, परमाणु के एक प्रदेश में विभिन्न परमाणुओं के भिन्न-भिन्न संयोग मान लेने पर भी नहीं। एवं एक में अनेक संयोग हो भी नहीं सकते, अतः परमाणु के अनेक प्रदेश मानने होंगे। तस्मात् एक परमाणु के चार दिशाओं के चार अंशों में चार विभिन्न परमाणुओं के चार संयोग, एवं परमाणु के नीचेवाले अंश में एक परमाणु का एक संयोग, एवं उसके ऊपर प्रदेश में एक परमाणु का एक संयोग, इस प्रकार छः दिशाओं से छः संयोगों से ही स्थूल वस्तु की सृष्टि हो सकती है। फलतः एक परमाणु के उक्त छः दिशाओं से छः परमाणु आकर संयुक्त होते हैं, तभी स्थूल सृष्टि होती है। तस्मात् जिसे आप परमाणु कहते हैं, वस्तुतः वह छः अंशवाली एक वस्तु है। फलतः निरवयव परमाणु की सत्ता ही अप्रामाणिक है।

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**वायुत्वाभिसम्बन्धाद्वायुः । स्पर्शसङ्ख्यापरिमाणपृथक्त्वसंयोगविभागपरत्वापरत्वसंस्कारवान् । स्पर्शोऽस्यानुष्णाशीतत्वे**

वायुत्व जाति के सम्बन्ध से वायु का व्यवहार करना चाहिये। यह स्पर्श, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व और संस्कार इन नौ गुणों से युक्त है। इसमें अपाकज अनुष्णाशीत स्पर्श ही है। ये सभी

## न्यायकन्दली

प्रत्यक्षत्वप्रसङ्गाच्च, किन्तु स्वरूपविषयः। एवञ्चेत्, सांशद्रव्यस्येव निरंशस्यापि परमाणोरेकस्य युगपत्कारणसम्भवे सत्यनेकसंयोगाधिकरणत्वमुपपद्यत एवेति न तत्प्रतिक्षेपः।

प्रत्यक्षं पृथिव्यादित्रयं व्याख्यायाप्रत्यक्षद्रव्यव्याख्यानावसरे नित्यानित्योभयस्वभावद्रव्यनिरूपणस्य प्रकृतत्वाद्वायुं व्याचष्टे—वायुत्वाभिसम्बन्धाद्वायुरिति। व्याख्यानं पूर्ववत्। तस्य गुणान् कथयति—स्पर्शेत्यादि। अत्रापि पूर्ववद् व्याख्या। यादृशः स्पर्शो वायौ वर्त्तते तं दर्शयति—स्पर्श इति। पृथिवीस्पर्शः पाकजः परमाणुषु, तत्पूर्वकश्च स्वकार्य्येषु। अस्य तु स्पर्शोऽपाकज

हो जायगा, जो कि केवल अंश ही है (उसका कोई अंश नहीं है), अतः संयोग को अंश की अपेक्षा नहीं है, द्रव्य के स्वरूप की अपेक्षा है। तस्मात् कारणों के रहने पर एक समय में ही अंश से युक्त द्रव्यों की तरह अंशशून्य परमाणु में भी अनेक परमाणुओं के संयोग की अधिकरणता युक्तिविरुद्ध नहीं है, अतः अंशरहित परमाणु की सत्ता में कोई विवाद नहीं है।

प्रत्यक्ष प्रमाण से ज्ञात होनेवाले पृथिवी, जल और तेज इन तीन पदार्थों के निरूपण के बाद प्रत्यक्ष प्रमाण से ज्ञात न होनेवाले द्रव्यों के निरूपण की बारी आती है, एवं पृथिवी प्रभृति कहे हुये द्रव्य नित्य और अनित्य दोनों ही प्रकार के हैं, अतः पूर्वागत होने के कारण नित्यानित्यस्वभाव के द्रव्य का ही निरूपण क्रम से प्राप्त है। अप्रत्यक्ष द्रव्यों में से नित्यानित्यस्वभाव के कारण वायु का निरूपण ही क्रमप्राप्त है। तदनुसार "वायुत्वाभिसम्बन्धाद्वायुः" इत्यादि से वायु का निरूपण करते हैं। इस वाक्य की व्याख्या "पृथिवीत्वादिसम्बन्धात् पृथिवी" इत्यादि वाक्यों की तरह करनी चाहिये। 'स्पर्शः' इत्यादि से वायु के गुणों का वर्णन करते हैं। इसकी भी व्याख्या पृथिवी प्रभृति द्रव्यों के गुण के बोधक वाक्यों की तरह करनी चाहिये। पार्थिव परमाणुओं में पाकज स्पर्श है, अतः उन परमाणुओं के कार्य और पार्थिव द्रव्यों में भी पाकज स्पर्श ही है, क्योंकि कार्य के गुण कारण के गुणों से उत्पन्न होते हैं। इस (वायु) का स्पर्श भी अपाकज ही है, अतः यह स्पर्श वायु का लक्षण है। यह स्पर्श अपाकज इस लिये है कि

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**सत्यपाकजः, गुणविनिवेशात्सिद्धः । अरूपिष्वचाक्षुषवचनात् सप्त सङ्ख्यादयः । तृणकर्मवचनात् संस्कारः । स चायं द्विविधोऽणुकार्य्य-**

गुण (कणाद के) गुणविनिवेशाधिकार के सूत्रों से इसमें सिद्ध समझना चाहिये । 'अरूपिष्वचाक्षुषाणि' (४।१।१२) 'रूप शून्य द्रव्यों के संख्यादि सात गुण आंखों से नहीं देखे जाते' सूत्रकार की इस उक्ति में वायु में संख्यादि सात गुणों की सत्ता समझनी चाहिये । 'तृणे कर्म्म वायुसंयोगात्' (५।१।१४ ) 'वायु प्रभृति द्रव्यों के संयोग से तृण में क्रिया उत्पन्न होती है' महर्षि कणाद की इस उक्ति से वायु में संस्कार नाम के गुण की सत्ता समझनी चाहिये । इसके भी (१) अणु और (२)

## न्यायकन्दली

**इत्यतो वैधर्म्यम् । अपाकजत्वञ्चास्य पृथिव्यनधिकरणत्वादुदकतेजःस्पर्शवत् । अनुष्णाशीतत्वे सतीत्युदकतेजःस्पर्शाभ्यां वैधर्म्यमुक्तम् । अयञ्च द्वितीयाध्यायात्—"वायुः स्पर्शवान्" (२।१।४ वै० सू०) इति सूत्रेण वायौ सिद्ध इत्याह—गुणविनिवेशादिति । अरूपिष्वचाक्षुषवचनात् सप्त सङ्ख्यादयः । भवन्तीत्यभिधानादरूपरहितेषु द्रव्येषु सङ्ख्यादयश्चाक्षुषा न रूपिषु सङ्ख्यादीनां सद्भावः कथितः, अन्यथा तद्वर्त्तिनां तेषामप्रत्यक्षत्वाभिधानमसम्बद्धं स्यात् । तृणकर्मवचनात् संस्कार इति । "तृणे कर्म वायोः संयोगात्" (५।१।१४ वै० सू०) इति वचनाद् वायौ संस्कारो दर्शितः, वेगरहितद्रव्यसंयोगस्य कर्महेतुत्वानुपलम्भात् । तस्य भेदनिरूपणार्थमाह—स चायमिति । स चेति स्मृत्युत्थापितो बुद्धिसन्निहितः पश्चादयमिति प्रत्यक्षवत् परामृश्यते ।**

पृथिवी में वह नहीं है, जैसे कि जल और तेज का स्पर्श । 'अनुष्णाशीतत्वे सति' इस पद से (इस अनुष्णाशीत स्पर्श में) तेज और जल के स्पर्श से (अपाकजत्वरूप से) समानता होने पर भी (अनुष्णाशीतत्वरूप से) विभिन्नता कही गई है। यह 'स्पर्शवान् वायुः' (२।१।४) इस सूत्र से सिद्ध है । यह विषय 'गुणविनिवेशात्सिद्धः' इस वाक्य से कहा गया है । रूप से रहित द्रव्य के संख्यादि सात गुणों को चूंकि सूत्रकार ने 'अचाक्षुष' कहा है (४।१।११), अतः इससे ही वायु में संख्यादि सात गुणों की सत्ता भी जाननी चाहिये । अगर ऐसा न हो तो रूपशून्य द्रव्यों के संख्यादि गुणों की अचाक्षुषत्व की सूत्रकार की उक्ति असङ्गत हो जायगी । 'तृणकर्मवचनात्संस्कारः' अर्थात् सूत्रकार ने 'तृणे कर्म वायुसंयोगात्' (५।१।१४) इस सूत्र के द्वारा वायु में संस्कार नाम के गुण की सत्ता कही है, क्योंकि वेग से रहित द्रव्य का संयोग कर्म को उत्पन्न करते नहीं देखा जाता । 'स चायम्' इत्यादि वाक्य

## प्रशस्तपादभाष्यम्

भावात् । तत्र कार्य्यलक्षणश्चतुर्विधः, शरीरमिन्द्रियं विषयः प्राण इति । तत्रायोनिजमेव शरीरं मरुतां लोके, पार्थिवावयवोपष्टम्भाच्चोपभोगसमर्थम् । इन्द्रियं सर्वप्राणिनां स्पर्शोपलम्भकम्, पृथिव्याद्यनभि-

कार्य ये दो भेद हैं । इनमें कार्यरूप वायु (१) शरीर (२) इन्द्रिय (३) विषय और (४) प्राण भेद से चार प्रकार की हैं । इनके शरीर अयोनिज ही हैं, जो केवल वायुलोक में ही प्रसिद्ध हैं । इस शरीर में पार्थिव अवयवों के विलक्षण संयोग से सुख और दुःख के अनुभव की क्षमता रहती है । सभी प्राणियों के स्पर्श के प्रत्यक्ष का साधन द्रव्य ही इन्द्रिय रूप वायु है । वायु के जिन अवयवों का बल पार्थिवादि

## न्यायकन्दली

न केवलं पृथिव्यादयो द्विविधाः, अयमपि द्विविध इति चार्थः । कार्य्यलक्षणश्चतुर्विधः कार्य्यस्वभाव इत्यर्थः । चातुर्विध्यं कथमित्यत आह—शरीरमिन्द्रियं विषयः प्राण इति । तेषां मध्ये शरीरं जात्या निर्द्धारयति—तत्र शरीरमिति । अयोनिजमेव न तु पार्थिवशरीरवद् योनिजमयोनिजमपीत्यर्थः । मरुतां लोक इति स्थानसङ्कीर्त्तनम् । भूयसां पार्थिवावयवानां निमित्तकारणभूतानामुपष्टम्भात् संयोगविशेषात् स्थिरं संहतस्वभावमुत्पन्नं पार्थिवशरीरवदुपभोगसमर्थम् । इन्द्रियं सर्वप्राणिनां स्पर्शोपलम्भकमिति । यत् सर्वप्राणिनां स्पर्शोपलम्भक-

वायु के प्रकारों का निरूपण करने के लिये लिखते हैं । 'स च' इस शब्द से स्मृति के द्वारा बुद्धि के अत्यन्त निकट ले आने के बाद वायु प्रत्यक्ष वस्तु की तरह कहा गया है । केवल पृथिव्यादि ही दो दो प्रकार के नहीं हैं किन्तु यह वायु भी उन्हीं की तरह दो प्रकार की है, यही ('स च' इस वाक्य में प्रयुक्त) 'च' शब्द से सूचित होता है । 'कार्यलक्षणश्चतुर्विधः' इस वाक्य में आने वाले 'कार्यलक्षण' शब्द का 'कार्यस्वभाव' अर्थ है । यह चार प्रकार का कैसे है ? इसी प्रश्न का उत्तर 'शरीरमिन्द्रियम्' इत्यादि वाक्य से देते हैं । अर्थात् (१) शरीर, (२) इन्द्रिय, (३) विषय, और (४) प्राण इन भेदों से कार्यरूप वायु चार प्रकार की है । उनमें 'तत्र शरीरम्' इत्यादि से शरीर रूप वायु को जाति के द्वारा निर्धारित करते हैं । अर्थात् वायवीय शरीर केवल अयोनिज ही है, पार्थिव शरीर की तरह योनिज और अयोनिज भेद से दो प्रकार का नहीं । 'मरुतां लोके' यह वाक्य इस शरीर के स्थान का निर्देश करता है । निमित्तकारणरूप बहुत से पार्थिव अवयवों के 'उपष्टम्भ' अर्थात् विशेष प्रकार के संयोग से यह शरीर भी ठोस आकार का उत्पन्न होता है और इसी से पार्थिवादि शरीरों की तरह उपभोग कर सकता है । 'इन्द्रियं सर्वप्राणिनां स्पर्शोपलम्भकम्' अभिप्राय यह है कि सभी प्राणियों

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**भूतैर्वाय्ववयवैरारब्धं सर्वशरीरव्यापि त्वगिन्द्रियम् । विषयस्तूपलभ्य-**

विरोधी शक्तियों से नष्ट नहीं हुआ है, उन वायवीय अवयवों से इसकी सृष्टि होती है। यह शरीर के सभी अंशों में रहती है। इस इन्द्रिय का नाम है त्वचा। विषयरूप वायु प्रत्यक्ष प्रमाण से ज्ञात स्पर्श का आश्रय, एवं स्पर्श, शब्द, धृति और

## न्यायकन्दली

**मिन्द्रियं तत् पृथिव्याद्यनभिभूतैरप्रतिहतसामर्थ्यैर्वाय्ववयवैरारब्धम्, अतो विशिष्टो-त्पादादिन्द्रियं स्यादित्यर्थः। तस्य सद्भावे तावत् स्पर्शोपलब्धिरेव प्रमाणम्। वायवीयत्वञ्चास्य रूपादिषु मध्ये स्पर्शस्यैवाभिव्यञ्जकत्वादङ्गसङ्गिसलिल-शैत्याभिव्यञ्जकसमीरणवत्। तच्च सर्वशरीरव्यापि, सर्वत्र तत्कार्य्यस्य स्पर्शो-पलम्भस्य भावात्। त्वगिन्द्रियमिति समाख्या त्वचि स्थितमिन्द्रियं त्वगिन्द्रिय-मित्युच्यते, तत्स्थे तदुपचारात्, त्वचा सर्वेन्द्रियाधिष्ठानानि व्याप्तानि, सत्यां त्वचि रूपादिग्रहणमसत्यामग्रहणमिति त्वगिन्द्रियं सर्वार्थम्, न तु स्पर्शमात्र-ग्राहकमिति केचित्, तदयुक्तम्, अन्धाद्यभावप्रसङ्गात्, तत्तदधिष्ठानभेदेन शक्ति-भेदाभ्युपगमे प्रकारान्तरेणेन्द्रियभेदाभ्युपगमः।**

**विषयव्यवस्थानियमनिरूपणार्थमाह—विषयस्त्विति। उपलभ्यमान-स्पर्शस्याधिष्ठानभूत आश्रयो यः स विषय इति। किमस्यास्तित्वे प्रमाणम्?**

के प्रत्यक्ष का कारण यह इन्द्रिय, पार्थिव अवयवों से अनभिभूत है, अर्थात् जिन वायवीय अवयवों की शक्ति का पार्थिवादि विरोधी शक्तियों से नाश नहीं हुआ है, उनसे बनी हुई है, अतः यह इन्द्रिय है। स्पर्श के प्रत्यक्षरूप प्रमाण से ही इस इन्द्रिय की सत्ता समझी जाती है। यह इन्द्रिय चूंकि रूपादि गुणों में से केवल स्पर्श के प्रत्यक्ष का ही उत्पादक है, अतः पसीने की शीतता को व्यञ्जित करने वाले समीर की भांति यह (इन्द्रिय) भी वायवीय सिद्ध होती है। शरीर के सभी प्रदेशों में स्पर्श का प्रत्यक्ष होता है, अतः यह इन्द्रिय शरीर के सभी प्रदेशों में है। चूंकि यह इन्द्रिय त्वचा में रहती है, इसलिये इसका नाम 'त्वक्' है। त्वचारूप अधिकरण में रहने के कारण ही लक्षणा वृत्ति के द्वारा उसके आधेयरूप इन्द्रिय में भी 'त्वक्' शब्द का प्रयोग होता है। ( प्र० ) त्वगिन्द्रिय अगर शरीर के सभी प्रदेशों में है तो फिर उसका अन्वय और व्यतिरेक स्पर्श की तरह रूपादि गुणों में भी है, अतः त्वगिन्द्रियमात्र एक ही इन्द्रिय मान ली जाय, इससे ही रूपादि प्रत्यक्षों का भी निर्वाह हो सकेगा? (उ०) उक्त कथन असङ्गत है, क्योंकि इससे संसार से अन्धापन का मिट जाना मानना पड़ेगा। अगर अधिष्ठान के भेद से त्वचा में ही रूपादि प्रत्यक्ष की विभिन्न शक्तियां मानें, तो फिर वह वस्तुतः दूसरे शब्दों में अनेक इन्द्रियों की सत्ता माननी जैसी ही होगी।

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**मानस्पर्शाधिष्ठानभूतः स्पर्शशब्दधृतिकम्पलिङ्गस्तिर्य्यग्गमनस्वभावो मेघादिप्रेरणधारणादिसमर्थः ।**

कम्प इन चार हेतुओं से अनुमेय, और कुटिल गति से चलनेवाला है । मेघ आदि वस्तुओं को इधर उधर जाने में प्रेरित करना और उनको गिरने न देना विषयरूप वायु के कार्य हैं ।

## न्यायकन्दली

**प्रत्यक्षमेव, त्वगिन्द्रियव्यापारेण वायुर्वातीत्यपरोक्षज्ञानोत्पत्तेरिति कश्चित्, तन्न युक्तम्, स्पर्शव्यतिरिक्तस्य वस्त्वन्तरस्यासंवेदनात्, अपरोक्षज्ञाने तु स्पर्श एव प्रतिभाति नान्यत्, यदपि वायुर्वातीति ज्ञानं तदभ्यास-पाटवातिशयाद् व्याप्तिस्मरणाद्यनपेक्षं स्पर्शेनानुमानम्, चक्षुषेव वृक्षादि-गतक्रियोपलम्भात् । शीतोष्णस्पर्शभेदप्रतीतौ वायुप्रत्यभिज्ञानमपि तदाश्रयोपनायक-द्रव्यानुमानादेव । त्वगिन्द्रियेण तु शीतोष्णस्पर्शाभ्यामन्यस्य न प्रतिभासोऽस्ति । स्पार्शनप्रत्यक्षो वायुरुपलभ्यमानस्पर्शाधिष्ठानत्वाद् घटवदित्यनुमानं शशादिषु**

'विषयरूप वायु इतने ही हैं, इससे अधिक नहीं, इससे कम भी नहीं' इस व्यवस्था के लिये 'विषयस्तु' इत्यादि लिखते हैं । अर्थात् पृथिवी, जल और तेज के स्पर्श से विलक्षण जिस स्पर्श की उपलब्धि होती है, उस स्पर्श का आश्रय ही 'विषय' रूप वायु है । (प्र०) इस स्पर्श के आश्रयरूप द्रव्य की सत्ता में प्रमाण क्या है ? (उ०) कोई कहते हैं कि उसके अस्तित्व में प्रत्यक्ष ही प्रमाण है, क्योंकि त्वगिन्द्रिय के व्यापार से ही 'वायु चल रही है' इस प्रकार की अपरोक्ष प्रतीति होती है । किन्तु यह कहना ठीक नहीं है, क्योंकि इस अपरोक्ष ज्ञान में त्वगिन्द्रिय के व्यापार के द्वारा स्पर्श से भिन्न कोई और पदार्थ भासित नहीं होते, अर्थात् उस अपरोक्ष ज्ञान में स्पर्श को छोड़ कर (उसके आश्रयादि) और कोई वस्तु प्रतिभासित नहीं होती । 'हवा चलती है' यह ज्ञान भी स्पर्शहेतुक अनुमिति ही है । यह और बात है कि बार बार स्पर्शहेतुक वायु की अनुमिति से उत्पन्न विशेष प्रकार की पटुता से उक्त अनुमिति में व्याप्ति की अपेक्षा नहीं होती, जैसे कि चक्षु से वृक्षादिगत क्रिया की अनुमिति में व्याप्ति की अपेक्षा नहीं होती । उस स्पर्श में शीत और उष्ण से वैलक्षण्य की प्रतीति के बाद जो यह प्रत्यभिज्ञा होती है कि 'यह स्पर्श वायु का है' वह भी स्पर्श के आश्रयरूप द्रव्य के अनुमान से ही होती है । तस्मात् त्वगिन्द्रिय से शीतोष्णादि स्पर्शों से अतिरिक्त किसी और वस्तु का प्रत्यक्ष नहीं होता है । 'वायु का स्पार्शन प्रत्यक्ष होता है, क्योंकि वह प्रत्यक्ष स्पर्श का आश्रय है, जैसे कि

## न्यायकन्दली

**पशुत्वेन शृङ्गानुमानवदनुपलब्धिबाधितम् । द्रव्यस्य स्पार्शनत्वं चाक्षुषत्वेन व्याप्तमवगतं घटादिषु चाक्षुषत्वस्य च वायावभावस्तेनात्र शक्यं स्पार्शनत्व-निवृत्त्यनुमानमेतत्, अतस्तस्याप्रत्यक्षस्य सद्भावेऽनुमानमुपन्यस्यति—स्पर्शशब्द-धृतिकम्पलिङ्ग इति । स्पर्शश्च शब्दश्च धृतिश्च कम्पश्चेति ते लिङ्गानि यस्येति बहुव्रीहिः ।**

**योऽयं रूपादिरहितः स्पर्शः प्रतीयते स क्वचिदाश्रितः स्पर्शत्वादि-तरस्पर्शवत् । न चास्य पृथिव्येवाश्रयो रूपविप्रयोगात् । अस्त्यत्राप्यनुद्भूतं रूपमिति चेन्न, उपलभ्यमानस्य पार्थिवस्य स्पर्शस्योपलभ्यमानरूपेणैव सहाव्य-भिचारोपलम्भात्, न चेह रूपस्यास्त्युपलम्भस्तस्मान्नायं पार्थिवः स्पर्शः । न चोदकतेजसोरयमाश्रितोऽनुष्णाशीतत्वाद् घटादिस्पर्शवत् । नाप्यमूर्तेष्वाकाश-कालदिगात्मसु वर्तते, स्पर्शस्य मूर्ताव्यभिचारोपलम्भात् । मनसाञ्च स्पर्शवत्त्वे परमाणूनामिव तेषां सजातीयद्रव्यारम्भकत्वं स्यात्, न चैवम्, तस्मात्तेषामपि न भवति, अतो यत्रायमाश्रितः स वायुरिति परिशेषः ।**

घटादि' यह अनुमान शश (खरहे) में पशुत्व हेतु से सींग के अनुमान की तरह अनु-पलब्धिमूलक बाध दोष से युक्त है । एवं त्वगिन्द्रिय द्वारा वायु के प्रत्यक्ष होने में बाधक अनुमान भी है कि 'स्पार्शन प्रत्यक्ष उसी द्रव्य का होता है, जिसका कि चाक्षुष प्रत्यक्ष होता है' यह व्याप्ति घटादि में ज्ञात है एवं वायु में चाक्षुषत्व नहीं है, तस्मात् 'वायु का स्पार्शन प्रत्यक्ष नहीं होता है' अतः प्रत्यक्ष न होनेवाली वायु की सत्ता में "स्पर्श-शब्दधृतिकम्पलिङ्गः" इत्यादि से अनुमान प्रमाण दिखलाया गया है । 'स्पर्शश्च शब्दश्च धृतिश्च कम्पश्चेति ते लिङ्गानि यस्य' इस विग्रह के अनुसार उक्त वाक्य का यह अर्थ है कि स्पर्श, शब्द, धृति और कम्प ये चार जिसके ज्ञापक हैं, वही 'वायु' है ।

(१) (सामानाधिकरण्य सम्बन्ध से) रूपरहितत्व विशिष्ट जिस स्पर्श का प्रत्यक्ष होता है उसका कोई आश्रय अवश्य है, क्योंकि वह भी स्पर्श है, जैसे कि और वस्तुओं का स्पर्श । प्रतीयमान इस स्पर्श का आश्रय पृथिवी नहीं है, क्योंकि इस स्पर्श में रूप का (सामानाधिकरण्य) सम्बन्ध नहीं है । (प्र०) इसमें भी रूप है ही, किन्तु अनुद्भूत है ? (उ०) नहीं, क्योंकि उपलब्धि के योग्य पृथिवी के स्पर्श का उपलब्धियोग्यरूप, साथ ही नियत सम्बन्ध सभी जगहों में देखा जाता है, किन्तु इस स्पर्श के साथ रूप की उपलब्धि नहीं होती है, तस्मात् यह स्पर्श पार्थिव नहीं है । यह स्पर्श तेज और जल का भी नहीं है, क्योंकि यह अनुष्णाशीत है, जैसे कि घटादि का स्पर्श । यह स्पर्श आकाश, काल, दिक् और आत्मा इन अमूर्त द्रव्यों का भी नहीं है, क्योंकि यह अव्यभिचरित नियम है कि स्पर्श मूर्त द्रव्यों में ही रहे । मन में अगर स्पर्श मानें तो फिर उनमें

## न्यायकन्दली

एवं शब्दोऽप्यस्य लिङ्गम्, योऽयं पर्णादिष्वकस्माच्छुकशुकाशब्दः श्रूयते तस्याद्यः शब्दः स्पर्शवद्द्रव्यसंयोगजः, अविभज्यमानावयवद्रव्यसम्बन्धित्वे सत्यादिशब्दत्वाद् दण्डाहतभेरीशब्दवत्, यश्चासौ स्पर्शवान् स वायुः । आकाशादीनां स्पर्शाभावात् पृथिव्युदकतेजसां च रूपवतां तच्छब्दहेतुत्वे प्रत्यक्षत्वप्रसङ्गात् । विभागजशब्दव्यवच्छेदार्थमविभज्यमानावयवद्रव्यसम्बन्धित्वे सतीत्युक्तम् ।

एवमन्तरिक्षे पर्णादीनां धृतिरवस्थितिः स्पर्शवद्द्रव्यसंयोगकार्य्या प्रयत्नवेगादिकारणाभावे सति धृतित्वाज्जलोपरि स्थितपर्णादिवत् । यच्च तत् स्पर्शवद्द्रव्यं न तत् पृथिव्यादित्रयमप्रत्यक्षत्वादेवेति द्रव्यान्तरसिद्धिः । इषोः पक्षिणाञ्च स्थितिव्यवच्छेदार्थं प्रयत्नादिकारणाभावः ।

तथा वृक्षादीनां कम्पविशेषः स्पर्शवद्द्रव्यसंयोगजो विशिष्ट-

अपने सजातीय द्व्यणुकरूप दूसरे द्रव्य की समवायिकारणता माननी पड़ेगी, किन्तु उनसे किसी द्व्यणुकादि द्रव्यों की उत्पत्ति नहीं होती है। तस्मात् यह स्पर्श मन का भी गुण नहीं है, अतः परिशेषानुमान से यह सिद्ध होता है कि उक्त स्पर्श का आश्रय ही 'वायु' है।

(२) इसी प्रकार शब्द भी वायु का ज्ञापक हेतु है। पत्तों मे कभी कभी जो शुक शुक प्रभृति शब्द सुनते हैं, उनका पहिला शब्द स्पर्श से युक्त किसी द्रव्य के संयोग से उत्पन्न होता है, क्योंकि द्रव्यों के विभाग से उसकी उत्पत्ति नहीं होती है, और वह पहिला शब्द है, जैसे डंडे से पिटे हुये नगाड़े का शब्द। उक्त स्पर्श का आश्रय ही वायु है। क्योंकि आकाशादि में कोई भी स्पर्श नहीं है। पृथिवी, जल और तेज में से किसी को उसका आश्रय मानने से उसके प्रत्यक्ष की आपत्ति होगी। उस शब्दश्रवणस्थल में पृथिव्यादि किसी द्रव्य का प्रत्यक्ष नहीं होता है, विभागज शब्द में व्यभिचार के वारण के लिये ('द्रव्यों के विभाग से इसकी उत्पत्ति नहीं होती है' हेतु के इस अंश का बोधक) 'अविभज्यमानावयवद्रव्यसम्बन्धित्वे सति' यह वाक्य कहा है।

(३) इसी तरह आकाश में पत्तों का ठहरना स्पर्श से युक्त किसी द्रव्य के संयोग से ही होता है, क्योंकि ठहरने के प्रयत्न और वेग प्रभृति कारण वहां नहीं हैं। और वह भी ठहरना ही है, जैसे पानी के ऊपर ठहरे हुये पत्ते का ठहरना प्रभृति। इस स्पर्श का आश्रय पृथिवी, जल और तेज रूप द्रव्य भी नहीं हैं, क्योंकि कह चुके हैं कि 'फिर उनका प्रत्यक्ष चाहिये' किन्तु उनमें से किसी का भी प्रत्यक्ष नहीं होता है, अतः पृथिव्यादि आठ द्रव्यों से भिन्न वायु नाम के द्रव्य की सिद्धि होती है। तीर और चिड़ियों की आकाश में जो स्थिति है, उसमें व्यभिचार वारण करने के लिये ('स्थिति के वेगादि और कारणों के न रहने पर भी' इस अर्थ के बोधक) हेतु में 'प्रयत्नादिकारणाभाव' का निवेश है।

(४) वृक्षप्रभृति द्रव्यों का विशेष प्रकार का कम्प स्पर्श से युक्त किसी द्रव्य के संयोग से उत्पन्न होता है, क्योंकि वह भी विशेष प्रकार का कम्प है, जैसे f

## प्रशस्तपादभाष्यम्

तस्याप्रत्यक्षस्यापि नानात्वं सम्मूर्च्छनेनानुमीयते । सम्मूर्च्छनं पुनः

प्रत्यक्ष के द्वारा ज्ञात न होने पर भी वायु में अनेकत्व का अनुमान 'समूर्च्छन' से होता है । विरुद्ध दो दिशाओं में गतिशील समानवेग की दो वायुओं

## न्यायकन्दली

कम्पत्वाद् नदीपूराहतवेतसादिवनकम्पवत् । भूकम्पेन व्यभिचार इति चेन्न, तस्यान्यहेतुत्वावगमात्, स्पर्शवद्द्रव्यसंयोगजे तु विशिष्टकम्पत्वमेव प्रमाणमित्यव्यभिचारः । ननु यदेव द्रव्यं स्पर्शेनानुमितं तदेव शब्दादिभिरप्यनुमीयते, न तु प्रतिलिङ्गं द्रव्यान्तरानुमितिः, किमिह प्रमाणं येनैतदुच्यते स्पर्शशब्दधृतिकम्पलिङ्गो वायुरिति ? इदं प्रमाणम्, स्वशर्नुमितद्रव्यकार्य्यत्वेनैव शब्दादीनामुपपत्तौ सम्भवन्त्यां द्रव्यान्तरकल्पनावैयर्थ्यमिति ।

एवं स्थिते वायौ तद्धर्म्मं दर्शयति—तिर्य्यग्गमनस्वभाव इति । तिर्य्यग्गमनं स्वभावो यस्येति । मेघादिप्रेरणे इतस्ततो नयने । धारणे गुरुत्वप्रतिबन्धे । आदिशब्दाद् वर्षणे समर्थः । मेघादीत्यादिपदेन यानपात्रादिपरिग्रहः, तेषामपि वायुना प्रेर्य्यमाणत्वात् ।

अनुमीयमानेष्वाकाशादिष्वेकानेकत्वोपलब्धौ संशये सति तद्व्युदासार्थमाह—

नदी के वेग से आहत किनारे के बेतवन का कम्पन । (प्र०) यह हेतु तो भूकम्प में व्यभिचरित है ? (उ०) भूकम्प का कुछ और ही कारण समझा जाता है । भूकम्प की अपनी एक विशिष्टता है, जिससे समझा जाता है कि भूकम्प स्पर्शयुक्त किसी द्रव्य के संयोग से ही उत्पन्न होता है । तस्मात् उक्त हेतु में कोई व्यभिचार नहीं है । (प्र०) 'शब्द हेतु से जिस द्रव्य का अनुमान होता है, उसी द्रव्य का कम्पादि हेतुओं से भी अनुमान होता है, शब्दादि प्रत्येक हेतु से विभिन्न द्रव्य का अनुमान नहीं होता है' इसमें क्या प्रमाण है ? एवं क्या प्रमाण है कि कथित शब्दादि हेतुओं में से सभी वायु के ही ज्ञापक हैं ? (उ०) इसमें यही प्रमाण है कि स्पर्श से अनुमित वायु नाम के द्रव्य से ही उक्त शब्दादि कार्यों की उत्पत्ति होगी, उसके लिये और द्रव्यों की कल्पना व्यर्थ है ।

इस प्रकार वायु के सिद्ध हो जाने पर 'तिर्य्यग्गमनस्वभावः' इत्यादि से उसका धर्म दिखलाते हैं । 'तिर्य्यग्गमनं स्वभावो यस्य' इस बहुव्रीहि समास से उक्त शब्द निष्पन्न है । मेघ आदि के 'प्रेरण' में अर्थात् इधर-उधर ले जाने में, और 'धारण' में गुरुत्व के प्रतिरोध में, एवं 'आदि' पद से उनको बरसाने में समर्थ है । 'मेघादि' पद में आनेवाले 'आदि' पद से सवारी वर्त्तन प्रभृति द्रव्यों का सङ्ग्रह समझना चाहिये ।

आकाशादि द्रव्यों में एकत्व और अनेकत्व दोनों ही उपलब्ध होते हैं (इनमें आकाश

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**समानजवयोर्वाय्वोर्विरुद्धदिक्क्रिययोः सन्निपातः, सोऽपि सावयविनोर्वाय्वोरूर्ध्वगमनेनानुमीयते, तदपि तृणादिगमनेनेति ।**

का मेल ही (प्रकृत में) 'सम्मूर्च्छन' शब्द का अर्थ है। अवयवयुक्त दो वायुओं के ऊपर जाने की क्रिया से संमूर्च्छन का भी अनुमान ही होता है। एवं तृणादि द्रव्यों के ऊपर जाने की क्रिया से ही सावयव वायुओं की ऊपर जाने की क्रिया का भी अनुमान ही होता है।

## न्यायकन्दली

तस्याप्रत्यक्षस्यापीति। सम्मूर्च्छनमपि न ज्ञायते तदर्थमाह—सम्मूर्च्छनमिति। विरुद्धायां दिशि क्रिया ययोस्तयोः सन्निपातः परस्परगतिप्रतिबन्धहेतुः संयोगविशेषः सम्मूर्च्छनम्, तेन वायोर्नानात्वमनुमीयते, एकस्य संयोगाभावात्, एकदिक्प्रस्थितयोर्यथाक्रमं गच्छतोः सम्मूर्च्छनाभाव इति विरुद्धदिक्क्रिययोर्भिन्नदिक्क्रिययोरित्यर्थः। असमानवेगयोः सम्मूर्च्छनं न भवति, एकेनापरस्य विजयात् तदर्थं समानजवयोरिति। अप्रत्यक्षयोर्यथा नानात्वमप्रत्यक्षं तथा संयोगोऽपीति मत्त्वेदमाह—सोऽपीति। सोऽपि सन्निपातोऽपि। सावयविनोर्वाय्वोरूर्ध्वगमनेनानुमीयते, वाय्वोरूर्ध्वगमनं परस्परव्याहतिपूर्वकमन्यकारणासम्भवे सति तिर्य्यग्गतिस्वभावद्रव्योर्द्ध्वगतित्वात् परस्पराहतजलतरङ्गोर्द्ध्वगमनवत्। अवयविनोरिति वक्तव्ये

काल और दिक् ये तीनों एक एक ही हैं एवं आत्मा और मन अनेक हैं), अतः (प्रत्यक्ष के अविषय और अनुमान से सिद्ध) वायु में संशय होता है कि वायु एक है या अनेक ? इसी संशय को हटाने के लिये 'तस्याप्रत्यक्षस्यापि' इत्यादि पंक्ति लिखते हैं। यह भी नहीं समझते कि 'संमूर्च्छन' क्या है ? इसी को समझाने के लिये 'संमूर्च्छनम्' इत्यादि पंक्ति लिखते हैं। अर्थात् समानवेग की जिन दो वायुओं की गति दो विरुद्ध दिशाओं में है, उन दोनों का 'संनिपात' अर्थात् दोनों की गति को प्रतिरुद्ध करनेवाला विशेष प्रकार का संयोग ही 'संमूर्च्छन' है। न्यूनाधिक वेग की वायुओं का संमूर्च्छन नहीं हो सकता है, क्योंकि अधिक वेगवाली न्यूनवेग वाली के ऊपर विजय पा जाती है, अतः लिखा है कि 'समानजवयोः'। आंखों से न दीखने वाली वस्तुओं के नानात्व का भी जैसे प्रत्यक्ष नहीं होता है, उसी प्रकार उन वस्तुओं में रहनेवाले संयोग का भी प्रत्यक्ष नहीं होता है। यही मान कर 'सोऽपि' इत्यादि ग्रन्थ लिखते हैं। 'सोऽपि' अर्थात् उक्त संयोग विशेष रूप संनिपात भी अवयवों से युक्त दो वायुओं की ऊपर की गति से अनुमित होता है, अर्थात् दोनों वायुओं का ऊपर जाना उनके परस्पर-संघर्ष से उत्पन्न होता है, क्योंकि उनके ऊपर जाने का कोई दूसरा कारण सम्भावित नहीं है, अथ च वह गति कुटिल स्वभाव के दो द्रव्यों की है, जैसे कि परस्पर संघर्ष

## प्रशस्तपादभाष्यम्

प्राणोऽन्तःशरीरे रसमलधातूनां प्रेरणादिहेतुरेकः सन् क्रियाभेदादपानादिसंज्ञां लभते ।

शरीर के अन्दर रहनेवाली एवं उसके रस, मल और धातु के प्रेरणादि क्रियाओं का कारण वायु ही 'प्राण' है। यह एक होते हुये भी क्रियाओं की भिन्नता के कारण 'अपान' प्रभृति नामों से भी कही जाती है।

## न्यायकन्दली

सावयविनोरित्युक्तम्, अवयवानामप्यवयवित्वविवक्षया स्थूलवायुपरिग्रहार्थम्, अणुपरिमाणस्य तृणादिप्रेरणसामर्थ्याभावात् । ऊर्ध्वगमनमपि तयोरप्रत्यक्षमिति तत्प्रतिपत्तावनुमानमाह—तृणादिगमनेनानुमीयत इति ।

लोके योगशास्त्रे च विषयवायोर्भेदेन प्रसिद्धस्य प्राणाख्यस्य स्वरूपमाह—प्राणोऽन्तःशरीर इति । अन्तःशरीरे यो वायुर्वर्त्तते स प्राण इत्युच्यते । तस्यार्थक्रियां कथयति—रसमलधातूनां प्रेरणादिहेतुरिति । रस इति भुक्तवतामाहारेषु पाकजोत्पत्तिक्रमेणोत्पन्नस्य द्रव्यविशेषस्य ग्रहणम् । मल इति मूत्रपुरीषयोरभिधानम् । धातवस्त्वङ्मांसास्थिशोणितादयः, तेषां प्रेरणस्येतस्ततो नयनस्य, आदिशब्दाद् व्यूहनस्य च हेतुः । तस्यैकत्वानेकत्वसंशये सत्याह—एकः सन्निति ।

प्राप्त जल के तरङ्गों की ऊपर की गति । परमाणु को छोड़ कर सभी अवयव अवयवी भी हैं, इस अभिप्राय से स्थूल वायु के सङ्ग्रह के लिये 'अवयविनोः' यह करने पर काम चलने की सम्भावना रहने पर भी 'सावयविनोः' यह पद कहा है, क्योंकि अणुपरिमाणवाला द्रव्य तृणादि को इधर उधर नहीं ले जा सकता है। उन दोनों वायुओं की ऊर्ध्व गति भी अप्रत्यक्ष ही है, अतः उसके ज्ञान के लिये अनुमान का प्रयोग 'तृणादिगमनेनानुमीयते' इस वाक्य से दिखलाये हैं।

जनसाधारण में और योगशास्त्र में भी विषयरूप वायु से भिन्न रूप में प्रसिद्ध, प्राण नाम के वायु का स्वरूप 'प्राणोऽन्तःशरीरे' इत्यादि से दिखलाते हैं। अर्थात् शरीर के अन्दर जो वायु है, उसे ही 'प्राण' कहते हैं। 'रसमलधातूनाम्' इत्यादि से प्राण वायु का कार्य दिखलाते हैं। खाये हुई द्रव्यों में ( जाठर अग्निरूप तेज के संयोग ) रूप पाक से रूपरसादि परिवर्तित हो जाते हैं। परिवर्तित इन रूपरसादि से युक्त द्रव्य ही 'रस' शब्द का अर्थ है। विष्ठा और मूत्र ही यहां 'मल' शब्द के अर्थ हैं। त्वचा, मांस, शोणित प्रभृति यहां 'धातु' शब्द से इष्ट हैं। इनके 'प्रेरण' का अर्थात् इधर उधर ले जाने का एवं 'आदि' शब्दसे 'व्यूहन' का अर्थात् विशिष्ट प्रयोग में नियोग का भी कारण है। यह प्राण वायु एक है या अनेक ? इस संशय में कहते हैं 'एकः सन्'। सुना जाता है कि शरीर

## प्रशस्तपादभाष्यम्

इहेदानीं चतुर्णां महाभूतानां सृष्टिसंहारविधिरुच्यते । ब्राह्मेण

अब यहां पृथिवी, जल, तेज और वायु इन चारों महाभूतों की सृष्टि और उनके संहार की रीति कहते हैं । ब्राह्म मान से सौ वर्ष के अन्त में जब वर्तमान

## न्यायकन्दली

ननु पञ्च वायवः शारीराः श्रूयन्ते ? तत्राह—क्रियाभेदादिति । मूत्रपुरीषयोरधोनयनादपानः, रसस्य गर्भनाडीविततनाद् व्यानः, अन्नपानादेरूद्ध्र्वं नयनादुदानः, मुखनासिकाभ्यां निष्क्रमणात् प्राणः, आहारेषु पाकार्थमुदर्य्यस्य वह्नेः समं सर्वत्र नयनात् समान इति न वास्तवमेतेषां पञ्चत्वमपि तु कल्पितम् । कथम् ? एकस्मिन्नाश्रये मूर्त्तानां समावेशाभावात् ।

उत्पत्तिमन्ति चत्वारि द्रव्याण्याख्याय विस्तरात् ।
तेषां कर्त्तृपरीक्षार्थमुद्यमः क्रियतेऽधुना ।।

पृथिव्यादीनां चतुर्णामुत्पत्तिविनाशौ निरूपयीणौ । तयोश्च प्रतिप्रकरणं निरूपणे ग्रन्थविस्तरः स्यादिति समानन्यायेनैकत्र निरूपणार्थं प्रकरणमारभ्यते—चतुर्णामिति । सृष्टिसंहारयोर् उत्पत्तिविनाशयोः, विधिः प्रकारः कथ्यते । यद्यप्येकत्र चतुर्णामपि सृष्टिसंहारौ कथ्येते, तथापि नेदं साधर्म्याभिधानम्, प्रत्येकं विलक्षणयो-

में पांच वायु हैं ( फिर एक कैसे ? ), इसी आक्षेप का समाधान 'क्रियाभेदात्' इत्यादि से देते हैं । मूत्र और विष्ठा को नीचे ले जाने के कारण यही प्राणवायु 'अपान' कहलाती है । यह व्यान इसलिये कहलाती है कि इसका काम गर्भनाड़ी में रस का विस्तार करना भी है । खायी और पीयी हुई वस्तुओं को ऊपर ले जाने के कारण वही 'उदान' शब्द से भी अभिहित होती है । मुंह और नाक से निकलने के कारण ही वह प्राण कहलाती है । आहार द्रव्य को पचाने के लिये उदर्य तेज को उनमें समान रूप से पहुँचाने के कारण वही प्राण वायु 'समान' कहलाती है । इस प्रकार पञ्चत्व उसमें कल्पित है, किन्तु वस्तुतः वह एक ही है । (प्र०) वह एक ही क्यों है ? (उ०) चूंकि एक मूर्त्त द्रव्य में अनेक द्रव्यों का समावेश असम्भव है ।

उत्पत्तिशील चारों द्रव्यों की विस्तृत व्याख्या के बाद अब उनके कर्त्ता की परीक्षा का उद्योग करते हैं । पृथिवी, जल, तेज और वायु इन चारों द्रव्यों की उत्पत्ति और विनाश इन दोनों का निरूपण करना है । इन दोनों का अगर प्रत्येक प्रकरण में अलग-अलग निरूपण किया जाय तो ग्रन्थ का व्यर्थ विस्तार होगा । अतः संक्षेप में एक ही जगह दोनों का निरूपण करने के लिये 'चतुर्णाम्' इत्यादि सन्दर्भ को आरम्भ करते हैं । 'सृष्टि-संहारयोः' अर्थात् उत्पत्ति और विनाश इन दोनों की 'विधि' अर्थात् प्रकार कहते हैं । यद्यपि चारों भूतों की सृष्टि और संहार दोनों का निरूपण साथ ही किया जाता

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**शब्दः प्रत्यक्षत्वे सत्यकारणगुणपूर्वकत्वादयावद्द्रव्यभावित्वादाश्रयादन्यत्रोपलब्धेश्च न स्पर्शवद्विशेषगुणः। बाह्येन्द्रियप्रत्यक्षत्वादात्मान्तरग्राह्यत्वादात्मन्यसमवायादहङ्कारेण विभक्तग्रहणाच्च नात्मगुणः। श्रोत्रग्राह्यत्वाद् वैशेषिकगुणभावाच्च न दिक्कालमनसाम्।**

शब्द स्पर्श से युक्त द्रव्यों का गुण नहीं है, क्योंकि वह प्रत्यक्ष का विषय होने पर भी अपने समवायिकारण के गुण से उत्पन्न नहीं होता है, एवं अपने समवायिकारण के अन्तिम समय तक वह नहीं रहता है, एवं अपने आश्रय (स्पर्शवत् शङ्खादि द्रव्यों) से अन्यत्र श्रोत्र में उसकी उपलब्धि होती है। शब्द आत्मा का भी गुण नहीं है, क्योंकि उसका प्रत्यक्ष बाह्य इन्द्रिय से होता है। एवं एक ही शब्द विभिन्न आत्माओं से गृहीत होता है। एवं शब्द का समवाय आत्मा में नहीं है। एवं अहङ्कार के साथ ('अहं जानामि' इत्यादि प्रतीतियों में ज्ञान की तरह) शब्द की प्रतीति नहीं होती है। शब्द दिक्, काल और मन का भी गुण नहीं है, क्योंकि वह विशेष गुण है। इस प्रकार चूंकि शब्द गुण है, अतः

## न्यायकन्दली

**मध्ये आकाशस्य गुणाः शब्दसङ्ख्यापरिमाणपृथक्त्वसंयोगविभागाः। शब्दादिगुणयोगोऽप्याकाशस्य वैधर्म्यम्।**

**नन्वाकाशस्य सद्भावे किं प्रमाणम्? प्रत्यक्षमेव, वियति पतति पतत्त्रिणि चक्षुर्व्यापारेणेहायं पक्षी प्राप्तो नेहेति नियतदेशाधिकरणा प्रतीतिरिति चेत्, तदयुक्तम्, अरूपस्य द्रव्यस्य चाक्षुषत्वाभावात्। योऽप्ययमधिकरणप्रत्ययस्तत्र विततालोकमण्डलव्यतिरेकेण न द्रव्यान्तरं प्रतिभाति, अत आकाशस्य सद्भावे परिशेषानुमानमुपन्यस्यञ्छब्दस्य द्रव्यान्तरगुणत्वं निषेधति—शब्द इति।**

संयोग और विभाग ये छः गुण हैं। फलतः शब्द प्रभृति इन छः गुणों का सम्बन्ध भी आकाश का वैधर्म्य है।

(प्र०) आकाश की सत्ता में ही क्या प्रमाण है? कोई कहते हैं कि प्रत्यक्ष ही इसमें प्रमाण है, क्योंकि आकाश में चिड़ियों के उड़ने के समय चक्षु के व्यापार से 'इस प्रदेश में पक्षी हैं, उस प्रदेश में नहीं' इस प्रकार किसी नियमित अधिकरण में पक्षियों की प्रतीति होती है, किन्तु यह कहना ठीक नहीं है, क्योंकि बिना रूप के द्रव्य आँखों से नहीं देखे जाते। उक्त प्रतीति में जो अधिकरणता भासित होती है, उसके सम्बन्ध में अगत्या यही मानना पड़ेगा कि आकाश में फैला हुआ प्रकाशपुञ्ज ही अधिकरणतया भासित होता है, अतः उसकी सत्ता में परिशेषानुमान का

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**परिशेषाद् गुणो भूत्वा आकाशस्याधिगमे लिङ्गम् ।**

उक्त परिशेषानुमान के द्वारा आकाश के ज्ञान का हेतु है ।

## न्यायकन्दली

स्वाश्रयस्य यत्समवायिकारणं तद्गुणपूर्वः शब्दो न भवति, पटरूपादिवदाश्रयोत्पत्त्यनन्तरमनुत्पादात् । अतः सुखादिवत् स्पर्शवतो विशेषगुणो न भवति । विशेषगुणत्वप्रतिषेधे सामान्यगुणत्वं भविष्यतीति नाशङ्कनीयम्, सामान्यविशेषवतस्तस्य बाह्यैकेन्द्रियग्राह्यत्वेन रूपादिवद्विशेषगुणत्वसिद्धेः । पार्थिवपरमाणुरूपादयः स्पर्शवद्विशेषगुणा अथ चाकारणगुणपूर्वकाः परमाणोरकार्य्यत्वात् तद्व्यवच्छेदार्थं प्रत्यक्षत्वे सतीति कृतम् । यावद्द्रव्यं शब्दो न भवति सत्येवाश्रये शङ्खादौ तस्य विनाशात्, अतोऽपि सुखादिवत् स्पर्शवद्विशेषगुणो न भवति । तत्रापि पार्थिवपरमाणुरूपादिभिरेव व्यभिचारः, तेषां सत्येवाश्रये परमाणावग्निसंयोगेन विना-

प्रदर्शन करने के बाद 'शब्दः प्रत्यक्षत्वे सति' इत्यादि से प्रतिपादन करते हैं कि शब्द आकाशादि से भिन्न पृथिव्यादि का गुण नहीं है । जिस प्रकार पट का रूप अपने समवायिकारण पट के आश्रयीभूत तन्तुओं के रूप से उत्पन्न होता है, क्योंकि पट के उत्पन्न होने के बाद ही वह उत्पन्न होता है, उसी प्रकार से शब्द अपने समवायिकारण के आश्रयीभूत द्रव्यगत शब्द से उत्पन्न नहीं होता है, क्योंकि आश्रय की उत्पत्ति के बाद उसकी उत्पत्ति नहीं होती है । अतः जिस प्रकार स्पर्श से युक्त पृथिवी, जल, तेज और वायु इन चार द्रव्यों का सुख विशेष गुण नहीं है, उसी प्रकार शब्द भी स्पर्शों से युक्त द्रव्यों का गुण नहीं है । इससे यह शङ्का न करनी चाहिये कि "शब्द अगर उन स्पर्शयुक्त द्रव्यों का विशेषगुण नहीं है तो विशेषगुण ही नहीं है, किन्तु सामान्य गुण ही है" क्योंकि शब्द परजाति एवं अपरजाति दोनों से युक्त है, एवं श्रोत्ररूप एक ही बाह्येन्द्रिय से गृहीत होता है, अतः वह अवश्य ही विशेषगुण है । पार्थिव परमाणु के रूपादि यद्यपि स्पर्शयुक्त द्रव्य के ही गुण हैं, फिर भी 'कारणगुणपूर्वक' नहीं हैं, अर्थात् अपने आश्रय के समवायिकारण के गुण से उत्पन्न नहीं होते हैं, क्योंकि परमाणु कार्य नहीं है । अतः पार्थिव परमाणु के रूपादि में व्यभिचार वारण के लिये प्रकृत परिशेषानुमान के प्रथम हेतु में 'प्रत्यक्षत्वे सति' यह विशेषण दिया गया है । शब्द चूंकि यावद्द्रव्यभावी नहीं है, अर्थात् अपने समवायिकारणीभूत द्रव्य की अवस्थिति के सभी कालों में नहीं रहता है, क्योंकि ( पूर्वपक्षियों के अभिमत शब्द के आश्रय ) शङ्खादि के रहते हुए भी शब्द नष्ट हो जाते हैं । इसलिये अयावद्द्रव्यभावित्व हेतु से भी समझते हैं कि शब्द स्पर्श से युक्त द्रव्यों का गुण नहीं है । यह हेतु भी केवल अपने इस रूप से पार्थिव परमाणु के रूपादि में व्यभिचरित होगा, क्योंकि रूपादि गुणों के आश्रयीभूत

## न्यायकन्दली

शात् तदर्थं प्रत्यक्षत्वे सतीत्यनुवर्त्तनीयम् । हेत्वन्तरञ्चाह—आश्रयादन्यत्रोपलब्धेश्च । स्पर्शवद्विशेषगुणत्वे शब्दस्य शङ्खादिराश्रयो वाच्यः । स च तस्मादन्यत्र दूरे कर्णशष्कुलीदेशे समुपलभ्यते, न चान्यगुणस्यान्यत्र ग्रहणमस्ति, तस्मान्न स्पर्शवद्विशेषगुणः । ननु शङ्खादिदेशस्थित एव शब्दो गृह्यते, इन्द्रियाणामासंसारमण्डलव्यापित्वादिति चेन्न, संनिकृष्टविप्रकृष्टयोरविशेषेणोपलब्धिः स्यात् । व्यापकत्वेऽपीन्द्रियाणां पुरुषार्थेन हेतुना क्षोभ्यमाणानां यदधिष्ठानदेशेभ्यो विषयग्रहणानुगुणवृत्तयो निर्गता विषयं विशन्ति तदा विषयग्रहणस्य भावान्नाव्यवस्थेति चेत् ? विषयग्रहणार्थानीन्द्रियाणि, विषयग्रहणञ्च वृत्तिनिबन्धनम्, वृत्तय एवेन्द्रियाणि तदन्येषामनुपयोगान्निःप्रमाणकत्वाच्च । न च श्रोत्रवृत्तिर्विषयदेशं गत्वार्थमुपलभते, चाक्षुषप्रतीताविव शब्देऽपि दिक्सन्देहानुपपत्तिप्रसङ्गात् । नापि

परमाणुओं के रहते हुये भी उन गुणों का नाश हो जाता है, अतः प्रथम हेतु के कथित 'प्रत्यक्षत्वे सति' इस विशेषण की अनुवृत्ति इस हेतु में भी करनी चाहिये । शब्द स्पर्शयुक्त द्रव्यों का गुण नहीं है, इसकी सिद्धि के लिये 'आश्रयादन्यत्रोपलब्धेश्च' इत्यादि से एक और हेतु देते हैं । शब्द को अगर किसी स्पर्शयुक्त द्रव्य का गुण मानें तो जिन शङ्खादि द्रव्यों से शब्द की उत्पत्ति देखी जाती है उन द्रव्यों को शब्द का आश्रय मानना पड़ेगा, किन्तु शब्द तो उन द्रव्यों से दूर कर्णशष्कुली प्रदेश में उपलब्ध होता है। एवं एक द्रव्य का गुण दूसरे द्रव्य में उपलब्ध नहीं होता है, तस्मात् शब्द स्पर्श से युक्त शङ्खादि द्रव्यों का गुण नहीं है। (प्र०) इन्द्रियां संसारमण्डलव्यापी हैं, अतः शङ्खादि देशों में विद्यमान शब्द की ही उपलब्धि होती है । (उ०) अगर इन्द्रियां संसारमण्डलव्यापी हों तो फिर दूर की और समीप की वस्तुओं के ग्रहण में कोई अन्तर नहीं होना चाहिये । (प्र०) इन्द्रियां यद्यपि व्यापक हैं, किन्तु पुरुषों के उपभोगजनक अदृष्ट से उनमें 'क्षोभ' अर्थात् कार्य करने योग्य क्रिया उत्पन्न होती है । अतः जब अधिष्ठान देश से विषयज्ञान के अनुकूल वृत्तियां निकल कर विषयों से सम्बद्ध होती हैं तब इन्द्रियों से विषयों का ग्रहण होता है । अतः दूर और समीप की वस्तुओं के समान रूप से ग्रहण की आपत्ति नहीं है । (उ०) इन्द्रियां विषयग्रहण के लिये हैं । विषयों का ग्रहण अगर वृत्तियों से होता है तो फिर वे ही इन्द्रियां हैं । उनसे भिन्न किसी का भी उपयोग विषयग्रहण में नहीं है । एवं विषय के ग्रहण में अनुपयोगी कोई भी वस्तु इन्द्रिय नहीं हो सकती है । जैसे कि रूप के प्रत्यक्ष के लिये चक्षु की वृत्ति को रूप के प्रदेश में जाना पड़ता है, श्रोत्र की वृत्ति को शब्दश्रवण के लिये उसके प्रदेश में जाने की आवश्यकता नहीं होती है । अगर ऐसा मानें तो रूपादि प्रतीति की तरह शब्द प्रतीति में दिक्सन्देह की उपपत्ति नहीं होगी । (अर्थात् यह शब्द पूर्व दिशा

## न्यायकन्दली

स्वाश्रयं परित्यज्य गुणस्यागमनमस्ति, न च शङ्खवर्त्तिना तेनान्तराले शब्द आरब्धव्यः, स्पर्शवद्विशेषगुणस्य स्वाश्रयारब्धे द्रव्ये विशेषगुणान्तरारम्भदर्शनात्, शङ्खारब्धस्य च द्रव्यस्य शङ्खश्रोत्रयोरन्तरालेऽनुपलम्भात् । न चाप्राप्तस्य ग्रहणमस्ति, अतिप्रसङ्गात् । तस्माच्छङ्खादिगुणत्वे शब्दस्यानुपलब्धिरेव । अस्ति च तदुपलब्धिः, सैव तस्य द्रव्यान्तरगुणत्वं साधयति, यस्मिन्नन्तरालव्यापिनि शब्दस्य शब्दान्तरारम्भक्रमेण श्रोत्रप्रत्यासन्नस्य ग्रहणं स्यात् ।

आत्मगुणनिषेधार्थमाह—बाह्येन्द्रियप्रत्यक्षत्वादिति । श्रोत्रं तावद् बाह्येन्द्रियं नियमेन बाह्यार्थप्रकाशकत्वाच्चक्षुर्वत्, तद्ग्राह्यश्च शब्दस्तत्प्रतीतेस्तद्भावभावित्वात् । यस्तु बाह्येन्द्रियाग्राह्यो नासावात्मगुणो यथा रूपादिः, तस्मादयमपि न तद्गुण इत्यर्थः । इतोऽपि शब्दो नात्मगुण आत्मान्तरग्राह्यत्वादनेकप्रतिपत्तृसाधारणत्वादित्यर्थः । या खलु वीणावेण्वादिजा शब्दव्यक्तिः सन्तति-

से सुन पड़ा है या पश्चिम दिशा से ? इस सन्देह की उपपत्ति नहीं होगी ) । गुण अपने आश्रय को छोड़कर जा भी नहीं सकता है । शङ्ख का शब्द श्रोत्र और अपने बीच के शब्दों का कारण नहीं हो सकता, क्योंकि स्पर्श से युक्त द्रव्यों के विशेष गुणों का यह स्वभाव है कि अपने आश्रय से उत्पन्न होने वाले द्रव्यों के विशेष गुणों का ही वह उत्पादन करें । शङ्ख से उत्पन्न किसी दूसरे द्रव्य की उपलब्धि शङ्ख और श्रोत्र के बीच में नहीं होती है । तथा इन्द्रियों से असम्बद्ध द्रव्यों का प्रत्यक्ष नहीं होता है, ऐसा मान लेने से चक्षुरादि से रसादि की अथवा व्यवहित या दूरस्थ घटादि के प्रत्यक्षत्व की आपत्ति होगी । तस्मात् शब्द अगर स्पर्श से युक्त द्रव्यों का विशेष गुण हो तो उसकी उपलब्धि ही नहीं होगी । लेकिन उस की उपलब्धि होती है । यह उपलब्धि ही यह सिद्ध करती है कि शब्द ऐसे द्रव्य का विशेष गुण है जो शङ्खादि द्रव्य एवं श्रोत्ररूप इन्द्रिय के बीच में रहता है । जिससे कि एक शब्द से दूसरा शब्द दूसरे से तीसरा इस प्रकार शब्द की धारा उत्पन्न होकर उस धारा के श्रोत्र में उत्पन्न शब्द श्रोत्र के साथ सम्बद्ध होकर प्रत्यक्ष का विषय होता है ।

'शब्द आत्मा का गुण नहीं है' इसका साधक हेतु 'बाह्येन्द्रियप्रत्यक्षत्वात्' इस वाक्य से देते हैं । अभिप्राय यह है कि श्रोत्र बाह्येन्द्रिय है, क्योंकि चक्षुरादि बाह्य इन्द्रियों की तरह वह केवल बाह्य वस्तु का ही प्रकाशक है । शब्द का प्रत्यक्ष श्रोत्र से ही होता है, क्योंकि शब्दप्रत्यक्ष की सत्ता श्रोत्र के अधीन है । जिस गुण का ग्रहण बाह्य इन्द्रिय से होता है वह कभी आत्मा का गुण नहीं हो सकता जैसे कि रूप, तस्मात् शब्द आत्मा का गुण नहीं है । 'आत्मान्तरग्राह्यत्व' हेतु से भी समझते हैं कि शब्द आत्मा का गुण नहीं है । 'आत्मान्तरग्राह्यत्व' शब्द का अर्थ है अनेक

## न्यायकन्दली

द्वारेणैकेन पुरुषेण प्रतीयते सैवापरेणापि तद्देशवर्त्तिना प्रतीयते, न त्वेवं सुखादिरित्यात्मगुणवैधर्म्यान्नात्मगुणः । आत्मन्यसमवायादपि शब्दो नात्मगुणः, रूपादिवत् । आत्मन्यसमवायस्तस्यासिद्ध इति चेत् ? न, रूपादिवद् बहिर्मुखतया प्रतीतेरात्मगुणानाञ्चान्तरत्वेनावगमात् । इतश्च नायमात्मगुणः—अहङ्कारेण अहमितिप्रत्ययेन, विभक्तस्य व्यधिकरणस्य ग्रहणात्, यः खल्वात्मगुणः सोऽहङ्कारसमानाधिकरणो गृह्यते, यथा सुख्यहं दुःख्यहमिति, न त्वेवं शब्दस्य ग्रहणमतो नात्मगुणः । प्रियवागहमिति व्यपदेशोऽस्तीति चेत् ? सत्यम्, किन्तु तदधिष्ठानशीलतया न तु तद्गुणाधिकरणत्वेन, मृदङ्गादिशब्देषु तथा प्रतीत्यभावात् ।

अस्तु तर्हि दिशः कालस्य मनसो गुणस्तत्राह—श्रोत्रग्राह्यत्वादिति । किमुक्तं स्यात् ? ये दिक्कालमनसामुभयवादिसिद्धाः संयोगादयस्ते श्रोत्रग्राह्या

पुरुषों से (एक ही वस्तु का) गृहीत होना । वीणा, वंशी प्रभृति से उत्पन्न शब्द का शब्दान्तर की उत्पत्ति की धाराक्रम से जैसे एक पुरुष को प्रत्यक्ष होता है, उस देश में विद्यमान और पुरुषों को भी उसी शब्द का उसी क्रम से प्रत्यक्ष होता है । (आत्मा के गुण) सुखादि में यह बात नहीं है । इस प्रकार शब्द में आत्मा के विशेष गुणों का आत्मान्तराग्राह्यत्व रूप वैधर्म्य रहने के कारण शब्द आत्मा का गुण नहीं है । आत्मा में शब्द का समवाय न रहने के कारण भी शब्द आत्मा का गुण नहीं है, जैसे कि रूपादि । (प्र०) यही सिद्ध नहीं है कि 'आत्मा में शब्द का समवाय नहीं है' (उ०) रूपादि की प्रतीतियों की तरह शब्द की भी प्रतीति बहिर्मुखी होती है, किन्तु आत्मा के गुणों की प्रतीति अन्तर्मुखी होती है (तस्मात् शब्द का समवाय आत्मा में नहीं है)। 'अहम्' प्रतीति में विषय न होने के कारण से भी समझते हैं कि शब्द आत्मा का गुण नहीं है । 'अहङ्कार' से अर्थात् 'अहम्' इस आकार की प्रतीति से शब्द का 'विभक्त ग्रहण' अर्थात् व्यधिकरण ग्रहण होता है । अभिप्राय यह है कि जैसे 'अहं सुखी', 'अहं दुःखी' इत्यादि 'अहम्' घटित वाक्यों से सुख दुःखादि की प्रतीति आत्मा के साथ ही होती है । उस प्रकार 'अहं शब्दवान्' इत्यादि 'अहम्' पदघटित वाक्यों से शब्द की प्रतीति का अभिलाप नहीं होता है । (प्र०) 'मैं प्रिय बोलता हूं' ऐसा व्यवहार तो होता है । (उ०) इस प्रतीति से इतना ही सिद्ध होता है कि प्रियवाक्य का उच्चारण कर्ता मैं हूं, इससे आत्मा में प्रियशब्द की अधिकरणता सिद्ध नहीं होती है, क्योंकि मृदङ्गादि के शब्दों में प्रियत्व का व्यवहार होते हुये भी 'मृदङ्गादि प्रियवाक् हैं' इस आकार का व्यवहार नहीं होता है ।

फिर शब्द को दिक्, काल और मन इन्हीं तीनों द्रव्यों के ही गुण मान लिया जाय ? इसी प्रश्न का समाधानजनक हेतु है 'श्रोत्रग्राह्यत्वात्' । (प्र०) इससे क्या अभिप्राय निकला ?

## न्यायकन्दली

न भवन्ति, अयन्तु तद्ग्राह्यस्तस्मान्न तद्गुणः । दिक्कालमनसां विशेषगुणो नास्ति, अयन्तु विशेषगुण इतोऽपि तेषां न भवतीत्याह—वैशेषिकगुणभावाच्चेति । शब्दो दिक्कालमनसां गुणो न भवति विशेषगुणत्वात् सुखादिवदिति प्रयोगः ।

नन्वेकस्मिन्नर्थेऽनेकसाधनोपन्यासो व्यर्थः, एकेनैव तदर्थपरिच्छेदस्य कृतत्वादिति चेत् ? किमेकप्रमाणावसिते प्रमाणान्तरवैयर्थ्यं फलाभावात् ? पुरुषेणानपेक्षितत्वाद्वा ? न तावत् फलं नास्ति पूर्ववदुत्तरत्रापि तदर्थप्रतीतिभावात् । नापि पुरुषस्यानपेक्षा सर्वत्र । यत्रातिशयमाधुर्य्यात् प्रत्यनुभवं सुखोत्पत्तिः, तत्र दृष्टेऽपि पुनः पुनर्दर्शनाकाङ्क्षा भवत्येव यथाऽत्यन्तप्रियपुत्रादौ । यत्र त्वनपेक्षा तत्रापि पूर्ववदुत्तरस्यापि कारणसद्भावे सति प्रवृत्तस्य न वैयर्थ्यम्, तद्विषयपरिच्छेदेनैवार्थेनार्थवत्त्वात् । पिष्टपेषणे त्वशक्तभङ्गताप्राप्तौ फलमेव न भवति ।

(उ०) यही कि दिक्, काल और मन इन तीनों के जो सर्वसिद्ध संयोगादि गुण हैं, उनमें से किसी का भी ग्रहण श्रोत्र से नहीं होता है । शब्द का ग्रहण श्रोत्र से होता है । तस्मात् शब्द दिगादि तीनों द्रव्यों का भी गुण नहीं है । एवं दिक्, काल और मन इन तीनों द्रव्यों में कोई भी विशेष गुण नहीं रहता है । शब्द विशेष गुण है, इस हेतु से भी शब्द उनका गुण नहीं है । 'वैशेषिकगुणभावाच्च' इस हेतुवाक्य से यही न्यायप्रयोग इष्ट है ।

(प्र०) एक ही विषय की सिद्धि के लिये अनेक हेतुओं का प्रयोग व्यर्थ है ? (उ०) इस प्रश्न का क्या आशय है ? (१) एक प्रमाण के द्वारा ज्ञात वस्तु के लिये दूसरे प्रमाण का कथन असङ्गत है ? क्योंकि इससे कोई फल नहीं निकलेगा ? या (२) ज्ञाता को एक प्रमाण से ज्ञात वस्तु के ज्ञान के लिये दूसरे प्रमाण की आवश्यकता नहीं है ? अतः दूसरे हेतुओं का कथन असङ्गत है ? पहिली युक्ति इसलिये असङ्गत है कि पहिले हेतु की तरह और हेतुओं से भी साध्य के ज्ञान में कोई अन्तर नहीं होता है । दूसरी युक्ति इस लिये ठीक नहीं है कि सभी जगह एक हेतु से ज्ञात वस्तु का ज्ञान पुरुष को अनभीष्ट ही नहीं होता है, क्योंकि जहां अतिमाधुर्य के कारण विषय के प्रत्येक अनुभव में विलक्षण सुख की उत्पत्ति होती है, वहां उस विषय के ज्ञान के बाद भी फिर से ज्ञान होने की आकांक्षा बनी ही रहती है, जैसे कि अत्यन्त प्रिय पुत्रादि के विषय में । जहां एक हेतु से ज्ञात वस्तु का ज्ञान अनपेक्षित भी है, वहां भी प्रथम हेतु के समान द्वितीय हेतु में भी ज्ञापकत्व समान रूप से है ही, अतः दूसरे हेतु के प्रयोग की प्रवृत्ति भी व्यर्थ नहीं है, क्योंकि अभीष्ट विषय का ज्ञापकत्व ही प्रयोग की सार्थकता है । वह दूसरे हेतुओं के प्रयोगों में भी है ही । (प्र०) पिसी हुई वस्तु को अगर फिर से पीसने की प्रवृत्ति ठीक हो, तो

## न्यायकन्दली

अन्यदपि प्रमाणविषयपरिच्छेदमात्रमेवार्थक्रियाया विषयसाध्यत्वात् । एकपरिच्छिन्ने द्वितीयस्य साधकतमत्वाभाव इति चेत् ? न, स्वकार्य्ये तस्यैव साधकतमत्वात् । अन्यथा धारावाहिकं ज्ञानमप्रमाणं स्यात्, विषयस्यानतिरेकात् । प्रतिज्ञानञ्च कालक्षणानामतिसूक्ष्माणामप्रतिभासनात् । न चैवं सत्यनवस्था, उपायाभावे सति विरामादित्यलम् ।

ननु यदि नाम पृथिव्यादिद्रव्याष्टकगुणः शब्दो न भवति तथाप्याकाशस्य सद्भावे किमायातम् ? तत्राह—परिशेषादिति । गुणः शब्दः, गुणश्च गुणिना विना न भवति, न चैष पृथिव्यादीनां गुणः, द्रव्यान्तरञ्च नास्ति, तस्माद्यस्यायं गुणस्तदाकाशमिति परिशेषादाकाशस्याधिगमे प्रतिपत्तौ लिङ्गमित्यर्थनिर्देशः । प्रयोगः पुनरेवं द्रव्यान्तरगुणः शब्दो गुणत्वे सति पृथिव्याद्यष्टद्रव्यानाश्रितत्वाद् यस्तु

समाप्ति कभी नहीं होगी, अतः एक हेतु से ज्ञात वस्तु के पुनर्ज्ञापन के लिये दूसरे हेतुओं का प्रयोग व्यर्थ है, क्योंकि अर्थ विषयक ज्ञान को छोड़ कर हेतु प्रयोग का कोई दूसरा फल भी नहीं है । प्रवृत्ति विषय से होती है, अतः एक प्रमाण से ज्ञात वस्तु के ज्ञान का दूसरा हेतु 'साधकतम' नहीं है । (उ०) (उस प्रमाण से उत्पन्न उसी विषयक दूसरे ज्ञानरूप ) अपने कार्य के प्रति वही साधकतम है, अन्यथा सभी धारावाहिक ( कुछ क्षणों तक निरन्तर उत्पन्न होनेवाले एक विषयक अनेक ) ज्ञान अप्रमा हो जायंगे, क्योंकि उन सभी ज्ञानों का विषय एक ही है । प्रत्येक ज्ञान के आश्रयीभूत प्रत्येक क्षण भी उन धारावाहिक ज्ञान में प्रतिभासित नहीं होते, क्योंकि वे अत्यन्त सूक्ष्म हैं । इसी कारण से दूसरे हेतुओं के प्रयोग में अनवस्था दोष भी नहीं है, क्योंकि उपाय के समाप्त हो जाने पर हेतु प्रदर्शन की यह प्रवृत्ति भी समाप्त हो जायगी । इस विषय में अब इतना ही बहुत है ।

शब्द अगर पृथिवी प्रभृति आठ द्रव्यों का गुण न भी हुआ, तथापि इससे यह कैसे समझा जाय कि यह आकाश का ही गुण है ? इसी प्रश्न का उत्तर 'परिशेषात्' इत्यादि से देते हैं । अभिप्राय यह है कि शब्द गुण है, गुण द्रव्य के बिना नहीं रह सकते। शब्द पृथिवी प्रभृति आठ द्रव्यों का गुण नहीं है । इनसे भिन्न कोई द्रव्य (सिद्ध) नही है। तस्मात् शब्दरूप गुण का आश्रय ही आकाश है । आकाश के इस परिशेषानुमान में हेतु है 'शब्द' । 'प्रत्यक्षत्वे सति' यहां से लेकर 'आकाशस्याधिगमे लिङ्गम्' यहां तक के भाष्यग्रन्थ का यही आशय है । इस विषय में अनुमान प्रयोग इस प्रकार है कि शब्द पृथिवी प्रभृति आठ द्रव्यों से भिन्न किसी द्रव्य का गुण है, क्योंकि गुण होने पर भी वह पृथिव्यादि आठ द्रव्यों में आश्रित नहीं है। जो पृथिवी प्रभृति आठ द्रव्यों से भिन्न द्रव्य

## प्रशस्तपादभाष्यम्

शब्दलिङ्गाविशेषादेकत्वं सिद्धम् । तदनुविधानादेकपृथक्त्वम् । विभववचनात् परममहत्परिमाणम् । शब्दकारणत्ववचनात् संयोगविभागाविति । अतो गुणवत्त्वादनाश्रितत्वाच्च द्रव्यम् । समानासमानजातीय-

सर्वत्र आकाश में चूंकि शब्दरूप चिह्न समान रूप से है, अतः आकाश में एकत्व की सिद्धि होती है । चूंकि आकाश में एकत्व है, अतः एकपृथक्त्व भी है । "विभववान् महानाकाशस्तथा चात्मा" (७।१।२२) इस सूत्र के द्वारा आकाश को वैभवयुक्त कहने के कारण इसमें परममहत् परिमाण भी समझना चाहिये । "संयोगाद्विभागात् शब्दाच्च शब्दनिष्पत्तिः" (२।२।३१) महर्षि ने इस सूत्र के द्वारा चूंकि संयोग और विभाग को शब्द का कारण कहा है, अतः उसमें संयोग

## न्यायकन्दली

द्रव्यान्तरगुणो न भवति नासौ गुणत्वे सति पृथिव्याद्यष्टद्रव्यानाश्रितो यथा रूपादिरिति व्यतिरेकी ।

सद्भावप्रतिपादकादेव प्रमाणादाकाशस्य शब्दगुणत्वं तावत् प्रतीतम् । सम्प्रति सङ्ख्यादिगुणत्वप्रतिपादनार्थमाह—शब्दलिङ्गाविशेषादिति । शब्दो लिङ्गमाकाशस्य शब्दश्च सर्वत्राविशिष्ट एक इत्येकरूपमेवाकाशं सिद्ध्यति, भेदप्रतिपादकप्रमाणाभावादित्यर्थः । ननु शब्दोऽपि तारतरादिरूपेण विविध एव ? सत्यम्, न तु तेन रूपेणास्य लिङ्गता, किन्तु गुणत्वेन, तच्चाविशिष्टं नाश्रयभेदावगमाय प्रभवति, एकस्मादप्याश्रयात् कारणभेदेन तारतरादिभेदस्य शब्दस्योत्पत्त्यविरोधात् ।

का गुण नहीं है; वह पृथिवी प्रभृति आठ द्रव्यों में अनाश्रित भी नहीं है, जैसे कि रूपादि । इस प्रकार शब्द आकाश का साधक व्यतिरेकी हेतु है । आकाश की सत्ता के ज्ञापक प्रमाण से यह भी ज्ञात हो गया कि शब्द आकाश का गुण है । 'शब्दलिङ्गाविशेषात्' इत्यादि वाक्य से अब यह प्रतिपादन करते हैं कि संख्यादि गुण भी आकाश में हैं । अभिप्राय यह है कि शब्द आकाश का लक्षण है । शब्द सभी स्थानों के आकाश में एक ही प्रकार से है, अतः एक रूप से ही आकाश की सिद्धि होती है, क्योंकि इस में कोई प्रमाण नहीं है कि 'आकाश परस्पर भिन्न हैं और अनेक हैं' । (प्र०) उच्चमन्दादि भेद से शब्द तो अनेक हैं । (उ०) यह ठीक है कि उच्चमन्दादि भेद से शब्द अनेक प्रकार के हैं, किन्तु मन्दत्वादि उक्त विभिन्न रूपों से तो वह आकाश का लक्षण नहीं है, गुणत्व रूप से ही शब्द आकाश का लक्षण है । गुणत्व तो सभी शब्दों में समान रूप से ही है । तस्मात् मन्दत्वादि भेद से शब्द का अनेकत्व आकाश के अनेकत्व का ज्ञापक नहीं हो सकता, क्योंकि एक ही आश्रय में उक्त अनेक प्रकार के शब्दों की उत्पत्ति हो सकती है, इसमें कोई विरोध नहीं है ।

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**कारणाभावाच्च नित्यम् । सर्वप्राणिनाञ्च शब्दोपलब्धौ निमित्तं श्रोत्रभावेन । श्रोत्रं पुनः श्रवणविवरसंज्ञको नभोदेशः, शब्दनिमित्तोपभोगप्रापकधर्माधर्म्मोपनिबद्धः। तस्य च नित्यत्वे सत्युपनिबन्धकवैकल्याद्बाधिर्य्यमिति ।**

और विभाग भी समझना चाहिये । गुणवत्त्व और अनाश्रितत्व (स्वातन्त्र्य) इन दो हेतुओं से आकाश में द्रव्यत्व की सिद्धि होती है । चूंकि आकाश का समानजातीय या असमानजातीय कोई भी कारण नहीं है, अतः वह नित्य है । श्रोत्ररूप में परिणत होकर वह सभी प्राणियों के शब्दप्रत्यक्ष का कारण है । श्रवण विवर नाम का आकाशप्रदेश ही श्रोत्रेन्द्रिय है । यह श्रोत्र जीव के शब्दप्रत्यक्षमूलक उपभोग के जनक धर्म और अधर्म के साथ सम्बद्ध है, अतः आकाश रूप होने के कारण नित्य होने पर भी धर्म और अधर्म के अभाव से ही उसमें बहरापन आता है ।

## न्यायकन्दली

**तदनुविधानादेकपृथक्त्वमिति । एकत्वानुविधानादेकपृथक्त्वम् । अस्ति चाकाशे भेदप्रतिपादकप्रमाणाभावात् सर्वसिद्धमेकत्वम्, तेन पृथक्त्वमपि सिद्धमित्यर्थः । केचिद्वस्तुनो निजं स्वरूपमेवैकत्वम्, न तु सङ्ख्याविशेष इत्याहुः । तेषामेको घट इति सहप्रयोगानुपपत्तिः पर्य्यायित्वात् । येऽपि पदार्थानां स्वाभाविकमेकपृथक्त्वमित्याहुः, तेषामपि प्रतियोग्यनुसन्धानरहितस्यैकत्वविकल्पवत् पृथक्त्वविकल्पोऽपि प्राप्नोति, न चैवं स्यात्, अयमस्मात् पृथगिति पृथक्त्वस्य विकल्पनात् । तस्मान्न तयोरेकत्वम् ।**

आकाश में एकत्व के रहने से यह भी समझते हैं कि उसमें एकपृथक्त्व भी है । अभिप्राय यह है कि आकाश में अनेकत्व का ज्ञापक कोई प्रमाण नहीं है, अतः आकाश में एकत्व फलतः सर्वसिद्ध ही है । एवं एकत्व के रहने से आकाश में एकपृथक्त्व भी है ही । कोई कहते हैं कि (प्र०) द्रव्यों में प्रतीत होने वाला एकत्व अपने आश्रयीभूत द्रव्य का ही स्वरूप है, अतः संख्या नाम का कोई गुण नहीं है । (उ०) किन्तु उनके मत में 'यह एक घट है' इस प्रकार एक वाक्य में एक साथ 'एक' शब्द और 'घट' शब्द का प्रयोग अनुपपन्न हो जायगा । क्योंकि उक्त मत में 'एक' शब्द और 'घट' शब्द दोनों एक ही अर्थ के बोधक होंगे । कोई कहते हैं कि (प्र०) पृथक्त्व नाम का कोई गुण नहीं है, जिसमें पृथक्त्व की प्रतीति होती है, पृथक्त्व उस आश्रय से अभिन्न है । अतः पृथक्त्व अपने आश्रय का ही स्वरूप है । (उ०) किन्तु पृथक्त्व की प्रतीति उसके प्रतियोगी की प्रतीति के साथ ही होती है । प्रतियोगी के ज्ञान से रहित पुरुषों को पृथक्त्व का ज्ञान नहीं होता है, अतः एकत्व के ज्ञान की तरह पृथक्त्व का ज्ञान भी बिना प्रतियोगी के ही होना चाहिये । चूंकि 'इससे यह पृथक् है' इस प्रकार की प्रतीति होती है, अतः पृथक्त्व और उसका आश्रय दोनों एक नहीं है ।

## न्यायकन्दली

विभववचनात् परममहत्परिमाणमिति । द्रव्यत्वादावाकाशस्य परिमाणयोगित्वे सिद्धे "विभववान्महानाकाशः" इति सूत्रकारवचनात् परममहत्त्वमाकाशे सिद्धम् । यद्विभु तत्परममहद्यथात्मा विभु चाकाशं तस्मादेतदपि परममहत् । विभुत्वं सर्वगतत्वं तदाकाशस्य कुतः सिद्धमिति चेत् ? सर्वत्र शब्दोत्पादात्, यद्याकाशं व्यापकं न भवति, तदा सर्वत्र शब्दोत्पत्तिर्न स्यात्, समवायिकारणाभावे कार्य्योत्पत्त्यभावात् । दिवि भुव्यन्तरिक्षे चोपजाताः शब्दा एकार्थसमवेताः शब्दत्वात् श्रूयमाणाद्यशब्दवत्, श्रूयमाणाद्यशब्दयोश्चैकार्थसमवायः कार्य्यकारणभावेन प्रत्येतव्यो व्यधिकरणस्यासमवायिकारणत्वाभावात् ।

शब्दकारणत्ववचनात् संयोगविभागाविति । "संयोगाद्विभागाच्छब्दाच्च शब्दस्य निष्पत्तिः" इति सूत्रेणाकाशगुणं शब्दं प्रति संयोगविभागौ कारणमित्युक्तम् । तेनाकाशे संयोगविभागौ सिद्धौ व्यधिकरणस्यासमवायिकारणत्वं।

"सूत्रकार ने चूंकि आकाश को विभु कहा है, अतः उसमें परममहत्परिमाण की सिद्धि होती है" अभिप्राय यह है कि चूंकि आकाश द्रव्य है, अतः उसमें परिमाण है । इस प्रकार परिमाण सामान्य के सिद्ध हो जाने पर "विभववान् महानाकाशः" सूत्रकार की इस उक्ति से आकाश में परममहत्परिमाण की सिद्धि होती है। जो विभु है वह अवश्य ही परममहत्परिमाण से युक्त है, जैसे कि आत्मा। आकाश विभु है, अतः वह भी परममहत्परिमाण से युक्त है । (प्र०) सभी मूर्त्त द्रव्यों के साथ संयोग ही 'विभुत्व' है । वह आकाश में किस हेतु से सिद्ध है ? (उ०) सभी स्थानों में शब्दों की उत्पत्ति से । अगर आकाश व्यापक न हो तो सभी स्थानों में शब्दों की उत्पत्ति नहीं होगी, क्योंकि समवायिकारण के न रहने से (समवेत) कार्यों की उत्पत्ति नहीं होती है । स्वर्ग, मर्त्य और पाताल इन सबों में उत्पन्न सभी शब्द एक ही द्रव्य में समवाय सम्बन्ध से हैं, क्योंकि सभी 'शब्द' हैं, जैसे कि श्रूयमाण शब्द और प्रथम शब्द । 'श्रूयमाण शब्द और उसका उत्पादक पहिला शब्द दोनों एक ही आश्रय में रहते हैं' यह इसी से अनुमान करना चाहिये कि पहिला शब्द श्रूयमाण शब्द का कारण है । क्योंकि विभिन्न स्थानों में रहनेवाली एवं विभिन्न स्थानों में उत्पत्तिशील वस्तु उस स्थान में उत्पन्न होनेवाली वस्तु का असमवायिकारण नहीं हो सकती है ।

"सूत्रकार ने चूंकि आकाश को शब्द का कारण कहा है, अतः आकाश में संयोग और विभाग ये दोनों गुण भी सिद्ध होते हैं।" अर्थात् "संयोगात् विभागात् शब्दाच्च शब्दस्य निष्पत्तिः" इस सूत्र से यह कहा है कि आकाश के गुण शब्द के संयोग और विभाग असमवायिकारण हैं । इसी से आकाश में संयोग और विभाग की भी सिद्धि होती है, क्योंकि एक आश्रय में रहनेवाली वस्तु किसी दूसरे आश्रय में

## न्यायकन्दली

भावात् । अतो गुणवत्त्वादनाश्रितत्वाच्च द्रव्यम् । यत आकाशं गुणवद् अतो गुणवत्त्वाद् द्रव्यं घटादिवत्, न केवलं गुणवत्त्वादाकाशं द्रव्यमनाश्रितत्वाच्च परमाणुवत् । समानासमानजातीयकारणाभावाच्च नित्यमिति । समानजातीयं समवायिकारणमसमानजातीयमसमवायिकारणं निमित्तकारणञ्च तेषामभावान्नित्यम् । सर्वप्राणिनां शब्दोपलब्धौ निमित्तमिति । नन्वेवं सर्वेषां सर्वशब्दोपलब्धिराकाशस्य सर्वत्राविशेषादत आह—श्रोत्रभावेनेति । किं पुनः श्रोत्रं तत्राह—श्रोत्रं पुनरिति । श्रूयतेऽनेनेति श्रवणं श्रवणञ्च तद्विवरञ्चेति श्रवणविवरं तदेव संज्ञा यस्य नभोदेशस्य स नभोदेशः श्रोत्रम्, तत्पिधाने शब्दस्यानुपलम्भात् । तस्य विशेषणमाह—शब्दनिमित्तेत्यादिना । शब्दनिमित्त उपभोगः सुखदुःखानुभवस्तस्य प्रापकाभ्यां धर्म्माधर्म्माभ्यामुपनिबद्धः सहकृत इति । अयमर्थः—यस्य बाह्यैकैकेन्द्रियग्राह्यविशेषगुणग्राहकं यदिन्द्रियं तत्तद्गुणकं यथा रूपग्राहकं चक्षुरूपाधिकरणम्, श्रोत्रञ्च तथाभूतस्य शब्दस्य ग्राहकं तस्मात्तदपि शब्दगुणकम्,

रहने वाली वस्तु का असमवायिकारण नहीं हो सकती। आकाश चूंकि गुणवान् है और स्वतन्त्र है, अतः द्रव्य है । आकाश में चूंकि गुण है, अतः वह द्रव्य है । केवल गुण ही आकाश में द्रव्यत्व का साधक नहीं है, किन्तु आकाश चूंकि 'अनाश्रित' अर्थात् स्वतन्त्र है, इस लिये भी वह द्रव्य है, जैसे कि परमाणु । चूंकि उसका समानजातीय अथवा असमानजातीय कोई भी कारण नहीं है, अतः वह नित्य है (द्रव्य का) समवायिकारण समानजाती कारण है, एवं असमवायिकारण और निमित्तकारण दोनों (द्रव्य के) असमानजातीय कारण हैं । आकाश के इन दोनों में से कोई भी कारण उपलब्ध नहीं है, अतः आकाश नित्य है। वह सभी प्राणियों के शब्दप्रत्यक्ष का कारण है। (प्र०) इस प्रकार तो सभी शब्दों का प्रत्यक्ष चाहिये ? क्योंकि आकाश तो सर्वत्र समानरूप से विद्यमान है । इसीलिये कहा है 'श्रोत्रभावेन', अर्थात् श्रोत्ररूप से ही आकाश शब्दप्रत्यक्ष का कारण है । श्रोत्र किसे कहते हैं ? इस प्रश्न का समाधान 'श्रोत्रं पुनः' इत्यादि से कहते हैं । 'श्रवणविवरसंज्ञकम्' इस समस्त वाक्य का विग्रह यों है कि 'श्रवणञ्च तद्विवरञ्चेति श्रवणविवरम्, तदेव संज्ञा यस्य' अर्थात् शब्दप्रत्यक्ष का कारण 'विवर' रूप आकाश ही 'श्रोत्र' है, क्योंकि उस विवर के ढंक जाने पर शब्द का प्रत्यक्ष नहीं होता है। 'शब्दनिमित्त' इत्यादि से उसका विशेष कहते हैं। शब्दमूलक 'उपभोग' अर्थात् सुखदुःखानुभव के प्रापक जो धर्माधर्म हैं, उनसे युक्त होकर ही श्रोत्र इन्द्रिय है। अभिप्राय यह है कि एक ही बाह्य इन्द्रिय से गृहीत होनेवाले जितने भी विशेष गुण हैं, उनकी ग्राहक इन्द्रियां भी तत्तद्विशेष गुण से युक्त हैं । जैसे रूप की ग्राहक चक्षुरिन्द्रिय रूप से युक्त है, उसी प्रकार श्रोत्र भी शब्द प्रत्यक्ष का कारण होने से शब्द से युक्त है। अतः उसमें

## प्रशस्तपादभाष्यम्

कालः परापरव्यतिकरयौगपद्यायौगपद्यचिरक्षिप्रप्रत्ययलिङ्गम् । तेषां विषयेषु पूर्वप्रत्ययविलक्षणानामुत्पत्तावन्यनिमित्ता-

(एक ही वस्तु में) परत्व और अपरत्व का वैपरीत्य, एककालिकत्व, एवं विभिन्नकालिकत्व, विलम्ब एवं शीघ्रता इन सबों की प्रतीति रूप हेतुओं से काल का अनुमान होता है । इनमें से प्रत्येक प्रतीति शेष प्रतीतियों से विलक्षण है ।

## न्यायकन्दली

शब्दश्चाकाशगुण इति निर्णीतम्, तेनाकाशमेव तावच्छ्रोत्रं तच्च व्यापकमपि न सर्वत्र शब्दमुपलम्भयति प्राणिनामदृष्टवशेन कर्णशष्कुल्यधिष्ठाननियतस्यैव तस्येन्द्रियत्वात्, यथा सर्वगतत्वेऽप्यात्मनो देहप्रदेशे ज्ञातृत्वं नान्यत्र, शरीरस्योपभोगार्थत्वात्, अन्यथा तस्य वैयर्थ्यात् । नन्वेमपि बधिरस्य शब्दोपलब्धिः स्यात् कर्णशष्कुलीसद्भावादत्राह—तस्य चेति । तस्याकाशस्य नित्यत्वेऽप्युपनिबन्धकयोर्धर्म्माधर्म्मयोः सहकारिभूतयोर्वैकल्यादभावाद् बाधिर्य्यम् । इतिशब्दः समाप्तौ ।

कालस्य निरूपणार्थमाह—काल इति । दिग्विशेषापेक्षया यः परस्तस्मिन्नपर इति प्रत्ययः, यश्चापरस्तस्मिन् पर इति प्रत्ययः परापरयोर्व्यतिकरो व्यत्ययः । तथा च युगपत्प्रत्ययोऽयुगपत्प्रत्ययश्च क्षिप्रप्रत्ययश्चिरप्रत्ययश्च काल-

भी शब्द रूप विशेष गुण है । यह निर्णय कर चुके हैं कि शब्द आकाश का गुण है, अतः श्रोत्रेन्द्रिय आकाश रूप ही है । व्यापक होने पर भी उससे सर्वत्र सभी शब्दों का प्रत्यक्ष नहीं होता है, क्योंकि प्राणियों के धर्म और अधर्म से कर्णशष्कुल्यवच्छिन्न आकाश में ही इन्द्रियत्व है । जैसे कि आत्मा में सभी मूर्त्त द्रव्यों के साथ समान रूप से संयोग रहने पर भी देहप्रदेशविशिष्ट आत्मा में ही ज्ञान का कर्तृत्व है और प्रदेशों के साथ संयुक्त आत्मा में नहीं, क्योंकि शरीररूप द्रव्य ही भोग का आयतन है । अन्यथा उसकी और कोई आवश्यकता नहीं रह जाती । (प्र०) इस प्रकार तो बहरे आदमियों को भी शब्द का प्रत्यक्ष होना चाहिये ? इस प्रश्न का समाधान 'तस्य च' इत्यादि से देते हैं । 'तस्य' अर्थात् आकाश रूप होने के कारण श्रोत्र के नित्य होने पर भी उसके सहायक धर्म और अधर्म से ही आदमी बहरे होते हैं । यहां 'इति' शब्द समाप्ति का सूचक है ।

काल का निरूपण करने के लिये 'काल' इत्यादि पंक्ति लिखते हैं । जैसे कि एक स्थान किसी दिशा की अपेक्षा दूर है, उसीमें फिर दूसरी दिशा विशेष की अपेक्षा सामीप्य की भी प्रतीति होती है । एवं कोई स्थान किसी विशेष दिशा से समीप है, उसीमें किसी विशेष दिशा से दूरत्व की भी प्रतीति होती है । यही परत्व और अपरत्व का 'व्यतिकर' अर्थात् व्यत्यय है । एककालिकत्व और विभिन्नकालिकत्व

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**भावाद्यदत्र निमित्तं स कालः । सर्वकार्य्याणाञ्चोत्पत्तिस्थितिविनाशहेतुस्तद्व्यपदेशात् । क्षणलवनिमेषकाष्ठाकलामुहूर्त्तयामाहोरात्रार्द्धमासमासर्त्वयनसंवत्सरयुगकल्पमन्वन्तरप्रलयमहाप्रलयव्यवहारहेतुः ।**

प्रतीतिगत इन वैलक्षण्यों का कोई कारण अवश्य है, उसी को 'काल' कहते हैं । यह सभी उत्पत्तियों और विनाशों का कारण है, क्योंकि सभी उत्पत्ति और विनाश काल से युक्त होकर ही कहे जाते हैं । यह क्षण, लव, निमेष, काष्ठा, कला, मुहूर्त्त, याम, अहोरात्र, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, वर्ष, युग, कल्प, मन्वन्तर, प्रलय और महाप्रलय इन सबों के व्यवहार का कारण है ।

## न्यायकन्दली

लिङ्गम् । ननु कालस्याप्रत्यक्षत्वात्तेन सह परापरादिप्रत्ययानां व्याप्तिग्रहणाभावात् कुतो लिङ्गत्वमत आह—तेषामिति । तेषां युगपदादिप्रत्ययानां विषयेषु द्रव्यादिषु पूर्वप्रत्ययविलक्षणानां द्रव्यादिप्रत्ययविलक्षणानामुत्पत्तावन्यस्य निमित्तस्याभावात् । एतदुक्तं भवति—द्रव्यादिषु विषयेषु पूर्वापरादिप्रत्यया जायन्ते, न चैषां द्रव्यादयो निमित्तं तत्प्रत्ययविलक्षणत्वात्, न च निमित्तमन्तरेण कार्य्यस्योत्पत्तिरस्ति, तस्माद्यदत्र निमित्तं स काल इति ।

आदित्यपरिवर्त्तनाल्पीयस्त्वभूयस्त्वनिबन्धनो युवस्थविरयोः परापरव्यवहार इत्येके, तदयुक्तम्, आदित्यपरिवर्त्तनस्य युवस्थविरयोः सम्बन्धाभावादसम्बद्धस्य निमित्तत्वे चातिप्रसङ्गात् ।

इन दोनों की प्रतीतियां भी काल की ज्ञापक हेतु हैं । (प्र०) काल का तो प्रत्यक्ष नहीं होता है, अतः उन प्रतीतियों के साथ उसकी व्याप्ति गृहीत नहीं हो सकती । अतः वे किस प्रकार हेतु हो सकती हैं ? इसी प्रश्न का उत्तर 'तेषाम्' इत्यादि से देते हैं । 'तेषाम्' काल के ज्ञापक उन प्रतीतियों के विषय द्रव्यादि से विलक्षण इस ज्ञान की उत्पत्ति में काल को छोड़कर और कोई भी कारण नहीं है । इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि द्रव्यादि विषयों में परत्व और अपरत्व की प्रतीतियां होती हैं । उनके कारण वे द्रव्य नहीं हैं, क्योंकि केवल द्रव्यादि विषयक प्रतीतियों से परत्वादि विषयक प्रतीति विलक्षण आकार की होती है । निमित्त के बिना कार्य की उत्पत्ति सम्भव नहीं है । तस्मात् उन (विलक्षण) प्रतीतियों का कारण ही 'काल' है ।

कोई कहते हैं कि सूर्य की गति की अधिकता एवं न्यूनता से ही वृद्ध और युवक में परत्व एवं अपरत्व की प्रतीति होती है, किन्तु यह ठीक नहीं है, क्योंकि सूर्य की गति के साथ उस वृद्ध और युवक का कोई भी सम्बन्ध नहीं है । असम्बद्ध पदार्थ को कारण मानने से अतिप्रसङ्ग होगा ।

## न्यायकन्दली

सहभावो यौगपद्यमित्यपरे, तदसङ्गतम्, कालानभ्युपगम सहार्थाभावात् । कस्याञ्चित् क्रियायां भावानामन्योन्यप्रतियोगित्वं सहार्थ इति चेन्न, अनुत्पन्नस्थितनिरुद्धानामन्योन्यप्रतियोगित्वाभावात् सहभवताञ्च प्रतियोगित्वे कालस्याप्रत्याख्यानमेवेत्युक्तम् । एवमयुगपदादिप्रत्यया अपि समर्थनीयाः । कालस्याभेदात् कथं प्रत्ययभेद इति चेत् ? सामग्रीभेदात्, वस्तुद्वयस्योत्पादसद्भावयोर्यदेकेन ज्ञानेन ग्रहणं तत्सहकारिणा कालेन परापरप्रत्ययौ जन्येते, भूयसामुत्पादव्यापारयोरेकग्रहणसहकारिणा युगपत्प्रत्ययः, कार्य्यस्योत्पादविनाशयोरन्तर्वर्त्तिनां क्रियाक्षणानां भूयस्त्वाल्पीयस्त्वग्रहणसहकारिणा चिरक्षिप्रप्रत्ययाविति यथासम्भवं वाच्यम् । ननु तत्तन्निबन्धन एवास्तु प्रत्ययभेदः कृतं कालेन ? न, असति तस्मिन् वस्तूत्पादाभावात् । न तावदत्यन्तसतो गगनस्योत्पादः, नाप्यत्यन्तासतो नरविषाणस्य, किन्तु प्रागसतः । कालासत्त्वे चाभावविशेषणस्य प्राक्शब्दार्थस्याभावान्नायं विशेषः

कोई कहते हैं कि एक साथ रहना ही 'यौगपद्य' है एक कालिकत्व नहीं, किन्तु यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि काल के न मानने पर 'सह' शब्द का कुछ अर्थ ही नहीं होता है । (प्र०) किसी क्रिया में अनेक वस्तुओं का अविरोधित्व ही 'सह' शब्द का अर्थ है । उ०) जिसकी उत्पत्ति नहीं हुई है, एवं जो विद्यमान है, एवं जिसका नाश हो गया है, इन तीनों में परस्पर विरोध की कोई सम्भावना ही नहीं है । एक साथ होनेवाले पदार्थों में अगर परस्पर विरोध मानें तो एक काल का न मानना असम्भव ही है । इसी प्रकार अयौगपद्य विषयक प्रतीति का भी समर्थन करना चाहिये । (प्र०) काल अगर एक ही है तो तन्मूलक प्रतीतियों में अन्तर क्यों है ? (उ०) कारणों (सामग्री) के भेद से । एक वस्तु की उत्पत्ति और दूसरी वस्तु की स्थिति इन दोनों का एक ज्ञान से ग्रहण ही परत्व और अपरत्व की प्रतीति है । यह प्रतीति अपने सहकारिकारण 'काल' से उत्पन्न होती है । बहुत सी वस्तुओं के उत्पादन आदि व्यापारों के एक ज्ञान का सहकारिकारणीभूत 'काल' से ही युगपत्प्रत्यय होता है । कार्यों की उत्पत्ति और विनाश के बीच की क्रियाओं के आधार जितने क्षण हैं, उन्हीं की न्यूनता और अधिकता से विलम्बत्व और क्षिप्रत्व की प्रतीति होती है । इसी प्रकार और भी कल्पना करनी चाहिये । (प्र०) (सहकारी काल के अतिरिक्त उनके और) निमित्तों से ही उन विलक्षण (युगपदादि) प्रत्ययों की उत्पत्ति हो ? (उ०) काल की सत्ता न मानने से सभी वस्तुओं की उत्पत्ति ही अनुपपन्न हो जायगी, क्योंकि अत्यन्त 'सत्' वस्तु की उत्पत्ति नहीं होती है, जैसे कि गगनादि की, अत्यन्त असत् वस्तु की भी उत्पत्ति नहीं होती है, जैसे कि नरविषाण की । किन्तु 'प्रागसत्' अर्थात् पहिले से अविद्यमान वस्तु की ही उत्पत्ति होती है । अगर 'काल'

## न्यायकन्दली

सिद्धयतीति न कस्यचिदुत्पत्तिः स्यात् । अप्रत्यक्षेण कालेन कथं विशिष्टा प्रतीतिरिति चेत् ? तत्राह कश्चित् – विशिष्टप्रत्ययस्योत्पत्ताविन्द्रियवत् कारणत्वं कालस्य, न तु दण्डवद् विशेषणत्वमिति, तदसारम्, बोधैकस्वभावस्य ज्ञानस्य विषयसम्बन्धमन्तरेण विशेषणान्तराभावात् । तस्मादन्यथोच्यते । युवस्थविरयोः शरीरावस्थाभेदेन तत्कारणतया कालसंयोगेऽनुमिते सति पश्चात्तयोः कालविशिष्टतावगतिः प्रत्येतुरेकत्वात्, प्रमाणान्तरोपनीतस्यापि विशेषणत्वाविरोधात्, यथा सुरभि चन्दनमिति । यथा वा मीमांसकानामघटं भूतलमिति, घटादिषु तु मूर्त्तद्रव्यत्वेनावस्थाभेदेन वा शरीरवत् कालसम्बन्धेऽनुमिते तद्विशिष्टो युगपदादिप्रत्ययो जातः । पश्चात् कार्य्यत्वादिविप्रतिपन्नं प्रति काललिङ्गत्वमित्यनवद्यम् ।

की सत्ता न रहे तो 'प्रागसत्' शब्द के अर्थ उस अभाव विशेषार्थक असत् शब्द में विशेषण रूप 'प्राक्' शब्द का कुछ अर्थ ही नहीं होता है। इससे अनुत्पत्तिशील गगनादि और अत्यन्त असत् नरविषाणादि से उत्पत्तिशील घटादि में 'प्रागसत्त्व' रूप विशेष की सिद्धि नहीं होगी, अतः उन्हीं अनुत्पत्तिशील वस्तुओं की तरह और सभी वस्तुओं का उत्पादन असम्भव हो जायगा । (प्र०) अप्रत्यक्ष काल रूप विशेषण से युक्त प्रागसत्त्व रूप विशेषण का ज्ञान ही कैसे होगा ? इस प्रश्न का समाधान कोई यों देते हैं कि प्राग-सत्त्व की विशिष्ट प्रतीति में काल इन्द्रियों की तरह 'सामान्य' कारण है, दण्डादि की तरह विशेष नहीं । (उ०) किन्तु यह कहना ठीक नहीं है, क्योंकि बोधमात्र स्वभाव के ज्ञानों में विषयों के सम्बन्ध को छोड़कर परस्पर भेद का कोई प्रयोजक नहीं है, अतः उक्त आक्षेप का दूसरा समाधान कहते हैं । बालक और वृद्ध के शरीर की विभिन्न अवस्थाओं से शरीरभेद का अनुमान होता है । एवं इस विभिन्नशरीरता के कारण रूप से काल का अनुमान होता है । उन शरीरों में कालविशिष्टता की प्रतीति होती है, क्योंकि ज्ञाता एक ही है । प्रत्यक्षातिरिक्त प्रमाणों से ज्ञात अर्थों को भी विशेषण मान लेने में कोई बाधा नहीं है । जैसे कि 'सुरभि चन्दनम्' इत्यादि स्थलों में, अथवा मीमांसकों के 'अघटं भूतलम्' इत्यादि स्थलों में । घटादि द्रव्यों में उक्त शरीर की तरह, अथवा मूर्त्तद्रव्यत्व हेतु से काल का संयोग अनुमित होने पर एककालिकत्व (यौगपद्य) की प्रतीति होती है । उसके बाद काल रूप कारण उन प्रतीतियों से काल का अनुमान होता है । इस प्रकार काल की सत्ता के प्रसङ्ग में विरुद्ध मत रखने वाले पुरुष को काल की सत्ता समझाने के लिये इन यौगपद्यादि प्रतीतियों को हेतु मानने में कोई बाधा नहीं है ।

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**तस्य गुणाः सङ्ख्यापरिमाणपृथक्त्वसंयोगविभागाः । काललिङ्गविशेषादेकत्वं सिद्धम् । तदनुविधानात् पृथक्त्वम् । कारणे काल इति**

इसमें संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग और विभाग ये पांच गुण हैं। कालप्रतीति के ज्ञापक हेतु चूंकि सभी स्थलों में समानरूप से हैं, अतः वह एक ही है। एवं चूंकि उसमें एकत्व संख्या है, अतः पृथक्त्व भी है। "कारणे कालाख्या" (७।१।२५) इस सूत्र के बल से इसमें

## न्यायकन्दली

सर्वकार्य्याणाञ्चोत्पत्तिविनाशहेतुः । अत्र युक्तिमाह—तद्व्यपदेशादिति । तेन कालेनोत्पत्त्यादीनां व्यपदेशात् उत्पत्तिकालो विनाशकाल इत्यादिव्यपदेशात् कालस्य तत्र हेतुत्वमित्यर्थः । कार्य्यान्तरमपि तस्य कथयति—क्षणलवेत्यादि । निमेषस्य चतुर्थो भागः क्षणः, क्षणद्वयेन लवः, अक्षिपक्ष्मकर्म्मोपलक्षितकालो निमेष इत्यादिगणितशास्त्रानुसारेण प्रत्येतव्यम् ।

एवं धर्म्मिणि सिद्धे तस्य गुणान् कथयति—तस्य गुणा इति । कालस्य द्रव्यत्वात् सङ्ख्यादियोगे सिद्धे तद्विशेषप्रतिपादनार्थमाह—काललिङ्गाविशेषादिति । कालस्य लिङ्गानां युगपदादिप्रत्ययानामविशेषादेकत्वम्, कालस्य भेदे प्रमाणान्तराभावादित्यर्थः । ननु युगपदादिप्रत्ययभेद एव तद्भेदप्रतिपादकः ? नैवम्, कालाभेदेऽपि सहकारिभेदात् प्रत्ययभेदोपपत्तेः । तदनुविधानात् पृथक्त्वमिति ।

'वह सभी कार्यों की उत्पत्ति स्थिति और विनाश का कारण है। 'तद्व्यपदेशात्' इत्यादि से इसी में हेतु देते हैं। 'तेन' अर्थात् उस काल के, 'व्यपदेश' अर्थात् व्यवहारों से। अभिप्राय यह है कि 'इसका यह उत्पत्तिकाल है, इसका यह विनाशकाल है' इत्यादि व्यवहारों से काल में उत्पत्त्यादि तीनों के कारणत्व की सिद्धि होती है। 'क्षणलव' इत्यादि से काल के द्वारा होनेवाले कार्यों को कहते हैं । 'निमेष' का चौथा भाग 'क्षण' है। दो क्षणों का एक 'लव' होता है। आंख के पलकों की क्रिया से उपलक्षित काल को 'निमेष' कहते हैं। ये सभी गणितशास्त्र के द्वारा जानना चाहिये।

इस प्रकार कालरूप धर्मी के सिद्ध हो जाने पर 'तस्य गुणाः' इत्यादि से उसके गुण कहे गये हैं। द्रव्यत्व हेतु के द्वारा काल में सामान्य संख्यादि की सिद्धि हो जाने पर उसमें विशेष संख्यादि की सिद्धि के लिये 'काललिङ्गाविशेषात्' यह हेतु वाक्य लिखते हैं। अभिप्राय यह है कि काल की ज्ञापक यौगपद्यादि विषयक प्रतीतियां सभी कालों में समान रूप से हैं, अतः 'काल' एक ही है। काल में अनेकत्व का ज्ञापक कोई प्रमाण भी नहीं है। (प्र०) यौगपद्यादि की विभिन्न प्रतीतियां काल

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**वचनात् परममहत्परिमाणम् । कारणपरत्वादिति वचनात् संयोगः । तद्विनाशकत्वाद् विभाग इति । तस्याकाशवद्द्रव्यत्वनित्यत्वे सिद्धे । काललिङ्गाविशेषादञ्जसैकत्वेऽपि सर्वकार्य्याणामारम्भक्रियाभिनिर्वृत्ति-स्थितिनिरोधोपाधिभेदान्मणिवत्पाचकवद्वा नानात्वोपचार इति ।**

महत्परिमाण भी समझना चाहिये । "कारणपरत्वात्कारणापरत्वाच्च परत्वापरत्वे" (७।२।२२) इस सूत्र के बल से इसमें संयोग की सिद्धि समझनी चाहिये । विभाग चूंकि संयोग का विनाशक है, अतः विभाग भी काल में है । उसमें आकाश की ही तरह द्रव्यत्व और नित्यत्व भी सिद्ध हैं। चूंकि सभी कालों में उसके ज्ञापक हेतु समान रूप से हैं, अतः यद्यपि वह एक ही है, तथापि सभी क्रियाओं के आरम्भ, स्थिति और समाप्ति आदि उपाधियों से मणि और पाचक की तरह अनेकों जैसा प्रतीत होता है ।

## न्यायकन्दली

**एकत्वस्य पृथक्त्वानुविधानं साहचर्य्यनियमः, तेनैकत्वात् पृथक्त्वसिद्धिः । कारणे काल इति वचनात् । परममहत्परिमाणमित्यनेन "कारणे कालाख्या" इति सूत्रं लक्षयति । युगपदादिप्रत्ययानां कारणे कालाख्या कालसंज्ञेति सूत्रार्थः । तेन व्यापकः कालो लभ्यते, युगपदादिप्रत्ययानां सर्वत्र भावादित्यभिप्रायः । कारणपरत्वा-दिति वचनात् संयोग इति । "कारणपरत्वात् कारणापरत्वाच्च परत्वापरत्वे" इति सूत्रे कारणपरत्वशब्देन कालपिण्डसंयोगोऽभिहितः । तेनास्य संयोगगुणत्वं सिद्धम् ।**

के अनेकत्व की ज्ञापिका होंगी ? (प्र०) काल के एक मान लेने पर भी सहकारियों के भेद से उन विभिन्न प्रतीतियों की सिद्धि हो जायगी । उसके अनुविधान से ही काल में पृथक्त्व भी हैं। अभिप्राय यह है कि एकत्व के साथ 'पृथक्त्व' का 'अनुविधान' अर्थात् नियत साहचर्य है। अतः काल में एकत्व की सिद्धि से पृथक्त्व की सिद्धि समझनी चाहिये ।

'कारणे कालः' सूत्रकार की इस उक्ति से काल में परममहत्परिमाणस्वरूप विभुत्व की भी सिद्धि समझनी चाहिये । कथित 'उक्ति' शब्द से "कारणे कालाख्या" (७।१।२५) इस सूत्र को समझना चाहिये । उस सूत्र का यह अर्थ है कि यौगपद्यादि विषयक प्रतीतियों के असाधारण कारण का ही नाम 'काल' है । चूंकि ये यौगपद्यादि की प्रतीतियां सभी स्थानों में होती हैं, अतः यह समझना चाहिये कि काल व्यापक है । 'कारणपरत्ववचनात्' अर्थात् "कारणपरत्वात् कारणापरत्वाच्च परत्वा-परत्वे" (७।२।२२) इस सूत्र में महर्षि कणाद के द्वारा प्रयुक्त कारणपरत्व शब्द से काल और पिण्ड ( अवयवी द्रव्य ) का संयोग अभिप्रेत है । इसीसे काल में संयोगरूप

## न्यायकन्दली

तद्विनाशकत्वाद्विभाग इति । तस्य संयोगस्य कृतकत्वादवश्यं विनाशिनो विभागो विनाशकः, सर्वत्राश्रयविनाशाभावात् । अतः काले विभागसिद्धिर्व्यधिकरणस्य विभागस्याविनाशकत्वात् । तस्याकाशवद् द्रव्यत्वनित्यत्वे सिद्धे (इति) । यथा गुणवत्त्वादनाश्रितत्वाच्चाकाशं द्रव्यं तथा कालोऽपि । यथा समानासमानजातीयकारणाभावान्नित्यमाकाशं तथा कालोऽपि ।

यद्येकः कालः कथं तत्रानेकव्यपदेश इत्याह—काललिङ्गाविशेषादिति । काललिङ्गानां परापरादिप्रत्ययानामविशेषाद् भेदाप्रतिपादकत्वादञ्जसा मुख्यया वृत्त्या कालस्यैकत्वेऽपि सिद्धे नानात्वोपचारान्नानात्वव्यपदेशः । कुतः ? सर्वेषां कार्य्याणामारम्भ उपक्रमः, क्रियाया अभिनिर्वृत्तिः क्रियायाः परिसमाप्तिः, स्थितिः स्वरूपावस्थानम्, निरोधो विनाशः, एषामुपाधीनां भेदान्नानात्वव्यपदेशः । यथैको मणिः स्फटिकादिर्नीलाद्युपाधिभेदान्नील इति पीत इति व्यपदिश्यते तथा कालोऽप्येक एवोपाधिभेदादारम्भकाल इति क्रियाभिव्यक्तिकाल इति निरोधकाल

गुण की सिद्धि होती है । विभाग चूंकि संयोग का विनाशक है, अतः विभाग भी काल में अवश्य है । अभिप्राय यह है कि संयोग उत्पत्तिशील है, उसके विनाशकों में से विभाग भी एक है, क्योंकि सभी जगह संयोग का नाश आश्रय के नाश से ही नहीं होता है । एक अधिकरण में रहनेवाला विभाग अन्य अधिकरण में रहनेवाले संयोग का नाश नहीं कर सकता । अतः काल में विभाग भी अवश्य ही है । आकाश की ही तरह इसमें द्रव्यत्व और नित्यत्व भी है, अर्थात् जिस प्रकार अनाश्रितत्व और गुणवत्त्व हेतु से आकाश द्रव्य है, उसी प्रकार उन्हीं हेतुओं से काल भी द्रव्य है । एवं जैसे समानजातीय और असमानजातीय कारणों के अभाव से आकाश नित्य है, वैसे ही काल भी उसी हेतु से नित्य है । अगर काल एक है तो फिर उसमें अनेकत्व की प्रतीति कैसे होती है ? इसी प्रश्न का उत्तर 'काललिङ्गाविशेषात्' इत्यादि से देते हैं । अभिप्रायं यह है कि काल की ज्ञापक यौगपद्यादि प्रतीतियों के 'अविशेष' से अर्थात् भेदप्रतिपादक प्रमाण के न रहने से 'अञ्जसा' अर्थात् मुख्यवृत्ति से काल यद्यपि एक ही है, किन्तु लक्षणारूप गौणवृत्ति से उसमें नानात्व का भी व्यवहार होता है, क्योंकि सभी कार्यों का आरम्भ अर्थात् उपक्रम, सभी क्रियाओं की 'अभिनिर्वृत्ति' अर्थात् समाप्ति, 'स्थिति' अर्थात् अपने रूप से विद्यमानता, 'निरोध' अर्थात् विनाश, इत्यादि उपाधियों की विभिन्नता से एक ही काल में नानात्व का व्यवहार होता है । जैसे एक ही स्फटिकादि मणियां नीलादि उपाधियों से कभी नील और कभी पीत प्रतीत होती हैं, वैसे ही उक्त उपाधियों के भेद से एक ही काल कभी आरम्भकाल, कभी क्रिया की अभिव्यक्ति का काल, कभी निरोधकाल इत्यादि नाना रूपों

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**दिक् पूर्वापरादिप्रत्ययलिङ्गा । मूर्त्तद्रव्यमवधिं कृत्वा मूर्त्तेष्वेव द्रव्येष्वेतस्मादिदं पूर्वेण दक्षिणेन पश्चिमेनोत्तरेण पूर्वदक्षिणेन दक्षिणापरेणापरोत्तरेणोत्तरपूर्वेण चाधस्तादुपरिष्टाच्चेति दश प्रत्यया यतो भवन्ति सा दिगिति, अन्यनिमित्तासम्भवात् ।**

'यह पूर्व है, यह पश्चिम है' इत्यादि प्रतीतियों से अनुमित होनेवाला (द्रव्य ही) दिक् है । किसी मूर्त्त द्रव्य को अवधि बनाकर किसी दूसरे मूर्त्त द्रव्य में ही इससे यह पूर्व है या इससे यह दक्षिण है, पश्चिम है, उत्तर है, पूर्वदक्षिण है, दक्षिणापर है, अपरोत्तर है, उत्तरपूर्व है, इससे ऊपर है या इससे नीचे है, ये दश प्रकार के ज्ञान जिससे होते हैं उसे ही 'दिक्' कहते हैं । इन प्रतीतियों का कोई अन्य (असाधारण) कारण सम्भव नहीं है ।

## न्यायकन्दली

**इति व्यपदिश्यत इत्यर्थः । मणेरुपाधिसम्बन्धो न वास्तवः, कालस्य तु क्रियासम्बन्धो वास्तव इति प्रतिपादयितुं दृष्टान्तान्तरमाह—पाचकेति । यथैकस्य पुरुषस्य पचनादिक्रियायोगात् पाचक इति पाठक इति व्यपदेशस्तथा कालस्यापि, न तु प्रारम्भादिक्रियैव कालो विलक्षणबुद्धिवेद्यत्वादिति ।**

**युगपदादिप्रत्ययलिङ्गत्वमिव कालस्य पूर्वापरादिप्रत्ययलिङ्गत्वं दिशो वैधर्म्यमिति प्रतिपादयन्नाह—दिक् पूर्वापरादिप्रत्ययलिङ्गेति । पूर्वमित्यपरमित्यादिप्रत्ययो लिङ्गं यस्या दिशः सा तथोक्ता । एतदेव दर्शयति—मूर्त्तद्रव्यमित्यादिना । अमूर्त्तस्य द्रव्यस्य नावधित्वम्, नापि पूर्वापरादिप्रत्ययविषयत्व-**

से व्यवहृत होता है । मणि एवं उपाधियों का सम्बन्ध अवास्तविक है, किन्तु काल और वस्तुओं का सम्बन्ध तो वास्तविक है, यही दिखलाने के लिये 'पाचक' इत्यादि सन्दर्भ से प्रकृत विषय के अनुरूप दूसरा दृष्टान्त देते हैं । अर्थात् जिस प्रकार एक ही पुरुष में पाक क्रिया के सम्बन्ध से 'यह पाचक है' एवं पठन क्रिया के सम्बन्ध से 'यह पाठक है' इत्यादि अनेक व्यवहार होते हैं, वैसे ही काल में भी समझना चाहिये । प्रारम्भादि क्रियायें ही काल नहीं हैं, क्योंकि उनसे विलक्षण काल की प्रतीति होती है ।

जैसे यौगपद्यादि प्रतीति से ज्ञात होना काल का असाधारण धर्म है, वैसे ही 'यह पूर्व है, यह पश्चिम है' इत्यादि प्रतीतियों से ज्ञात होना 'दिक् का असाधारण धर्म है' यही प्रतिपादन करते हुये 'दिक् पूर्वापरादिप्रत्ययलिंङ्गा' इत्यादि पंक्ति लिखते हैं । "पूर्वमपरमित्यादि प्रत्ययो लिङ्गं यस्याः सा पूर्वापरादिप्रत्ययलिङ्गा" इस व्युत्पत्ति के अनुसार जिसकी ज्ञापक 'यह पूर्व है, यह पश्चिम है' इत्यादि प्रतीतियाँ हैं,

## न्यायकन्दली

मस्त्यनवच्छिन्नपरिमाणत्वात् । अत इदमुक्तं मूर्त्तद्रव्यमवधिं कृत्वा, मूर्त्तेष्वेव द्रव्येष्विदमस्मात् पूर्वेणेत्यादिप्रत्यया यतो भवन्ति सा दिगिति । एतस्मादिदं पूर्वमित्यस्मिन्नेवार्थे पूर्वेणेति निर्द्देशः, प्रातिपदिकार्थे तृतीयोपसङ्ख्यानाद् । ननु पूर्वापरादिप्रत्ययानां कार्य्यत्वात्कारणमनुमीयते, तत्तु दिगेवेति कुतो निश्चयः ? तत्राह—अन्यनिमित्तासम्भवादिति । न तावत् पूर्वापरादिप्रत्ययानां द्रव्यमात्रं निमित्तम्, यथाकथञ्चिदवस्थिते द्रव्ये तेषामुत्पत्तिप्रसङ्गात् । परस्परापेक्षया द्रव्ययोरुत्पत्तिनिमित्तत्वेऽपि स एव दोषः, उभयाभावप्रसङ्गश्चाधिकः । क्रियागुणादिनिमित्तत्वे च समानगुणक्रियादिषु प्रत्ययविशेषो न स्यात् । तेन यदेषां निमित्तं सा दिगिति । यत्रैतस्मादिदमिति पञ्चमी प्रयुज्यते, अन्यथा सापि निर्विषया

वही 'पूर्वापरादिप्रत्ययलिङ्गा' शब्द का अर्थ है । यही 'मूर्त्तद्रव्यमवधिं कृत्वा' इत्यादि से समझाते हैं । अमूर्त्त (आकाशादि) द्रव्य किसी के अवधि नहीं हो सकते और न वे उक्त पूर्वापरादि प्रत्यय के विषय ही हैं; क्योंकि उनमें परममहत्परिमाण है । अतः 'मूर्त्तद्रव्यमवधिं कृत्वा' यह वाक्य लिखा है । अर्थात् मूर्त्त द्रव्यों में ही 'यह उससे पूर्व है, अथवा यह उससे पश्चिम है' इत्यादि प्रतीतियां होती हैं । ये प्रतीतियां जिससे हों वही 'दिक्' है । 'एतस्मादिदं पूर्वम्' इसी अर्थ में केवल प्रातिपादिक अर्थमात्र के बोधक 'पूर्वेण' इस पद में प्रातिपदिकार्थ मात्र में तृतीया है । (प्र०) यह ठीक है कि पूर्वापरादि प्रतीतियां चूंकि कार्य हैं, अतः उनका कोई कारण अवश्य है, किन्तु वह कारण 'दिक्' ही है यह किस प्रकार निश्चय करते हैं ? इसी प्रश्न का समाधान 'अन्यनिमित्तासम्भवात्' इत्यादि से कहते हैं । अर्थात् पूर्वापरादि के अवधिभूत वे मूर्त्त द्रव्य ही उनकी प्रतीतियों के कारण नहीं हैं, क्योंकि इससे दक्षिणादि दिशाओं में विद्यमान द्रव्य में अनभीष्ट पूर्वापरादि की प्रतीतियां होंगी, क्योंकि कारणीभूत मूर्त्त द्रव्य तो है ही । 'दोनों विरुद्ध दिशाओं में विद्यमान दोनों द्रव्यों में ही एक दूसरे की सहायता से यथायोग्य पूर्वापरादि प्रतीतियां होतीं हैं' यह कहने पर उक्त दोष तो है ही, बल्कि इस कथन में उभयाभाव प्रसङ्ग का दोष अधिक[1] है । द्रव्य में रहनेवाले गुणों एवं कर्मों को अगर पूर्वादि प्रत्ययों का कारण मानें तो पूर्व दिशा में विद्यमान द्रव्य में रहनेवाले गुण और क्रिया से युक्त पश्चिम दिशा में विद्यमान मूर्त्त द्रव्य में भी पूर्व दिशा की प्रतीति होगी । 'अत्र एतस्मादिदम्' इस अर्थ में पञ्चमी का प्रयोग है । नहीं तो 'अस्मादिदं प्राची' इत्यादि वाक्यों में प्रयुक्त पञ्चमी का प्रयोग व्यर्थ हो जायगा । (प्र०) अगर उक्त पञ्चमी का प्रयोग अवधि के अर्थ में मानें ? (उ०) ठीक है, किन्तु बिना

१. अर्थात् पूर्वप्रत्यय में पश्चिम दिशा में विद्यमान मूर्त्त द्रव्य और पूर्व दिशा में विद्यमान मूर्त्त द्रव्य दोनों को परस्पर सम्मिलित होकर कारण मानें तो पूर्व प्रत्यय एवं पश्चिम प्रत्यय दोनों में से एक की भी उपपत्ति नहीं होगी । क्योंकि एक प्रत्यय दूसरे प्रत्यय के विषय मूर्त्त द्रव्य के अधीन हो जायंगे । अतः परस्पराश्रयत्वरूप आपत्ति से दोनों प्रत्यय असम्भूत होंगे ।

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**तस्यास्तु गुणाः सङ्ख्यापरिमाणपृथक्त्वसंयोगविभागाः कालवदेते सिद्धाः ।**

काल की तरह इसके भी संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग और विभाग ये ही पांच गुण हैं ।

## न्यायकन्दली

स्यात् । अवधावियं पञ्चमीति चेत् ? सत्यम्, किन्त्ववधित्वं दिगपेक्षया न तु द्रव्यमात्रस्य, सर्वत्राविशेषप्रसङ्गात् । तस्या अप्रत्यक्षत्वेऽपि कालवद् विशिष्टप्रत्ययहेतुत्वं वाच्यम् । गुणवत्त्वं द्रव्यलक्षणं तदस्यामस्तीति प्रतिपादयन्नाह—तस्यास्तु गुणा इत्यादि । कालवदेते सिद्धाः, यथा काललिङ्गाविशेषात् कालस्यैकत्वं सिद्धं तथा दिग्लिङ्गाविशेषाद् दिश एकत्वम्, यथा तदनुविधानात् काले पृथक्त्वं तथा दिशि, यथा कारणे काल इति वचनात् परममहत्परिमाणं तथा कारणे दिगिति वचनाद् दिशः परममहत्परिमाणम् । सर्वत्र तत्कार्य्यस्य पूर्वापरादिप्रत्ययस्य भावात् । यथा कारणपरत्वाच्चेति कालस्य संयोगगुणत्वं प्रतिपादितं तथा दिशोऽपि, यथा संयोगविनाशकत्वात् काले विभागः सिद्धस्तथा दिशीत्यतिदेशार्थः ।

दिशा के वह भी सम्भव नहीं है, क्योंकि केवल उक्त मूर्त्त द्रव्य को ही अवधि मानने से सभी दिशाओं की प्रतीति सभी वस्तुओं में समान रूप से होगी । दिशा स्वयं यद्यपि अप्रत्यक्ष है, फिर भी काल की ही तरह विशिष्ट बुद्धि का कारण है । 'दिशा में गुणवत्त्व रूप द्रव्य का लक्षण है' यह प्रतिपादन करते हुये 'तस्यास्तु गुणाः' इत्यादि पंक्ति लिखते हैं । 'काल की ही तरह इसमें भी इन गुणों की सत्ता समझी जाती है' अर्थात् जैसे कि सभी कालों में यौगपद्यादि प्रत्यय रूप ज्ञापक हेतुओं के समान रूप से रहने के कारण एकत्व संख्या की सिद्धि होती है, वैसे ही सभी दिशाओं में दिशा के ज्ञापक उक्त पूर्वापरादि प्रत्ययों के होने से दिशा में भी एकत्व संख्या की सिद्धि जाननी चाहिये । जैसे 'कारणपरत्वाच्च' सूत्रकार की इस प्रकार की उक्ति से काल में संयोग रूप गुण का प्रतिपादन किया है, वैसे ही दिशा में भी समझना चाहिये । जैसे एकत्व संख्या की व्याप्ति से काल में एकपृथक्त्व की सिद्धि की है, वैसे ही दिशा में भी एकपृथक्त्व की सिद्धि समझनी चाहिये । जैसे कि 'कारणे कालः' सूत्रकार की इस उक्ति से काल में परममहत्परिमाण की सिद्धि की गयी है, वैसे ही 'कारणे दिक्' सूत्रकार की इस उक्ति से दिशा में भी परममहत्परिमाण रूप गुण समझना चाहिये । जैसे कि विनाशशील संयोग की सत्ता से काल में विभाग नाम के गुण की सिद्धि की गयी है, वैसे ही दिशा में भी समझना चाहिये । यही 'कालवदेते सिद्धाः' इस अतिदेश वाक्य का अर्थ है ।

## प्रशस्तपादभाष्यम्

दिग्लिङ्गाविशेषादञ्जसैकत्वेऽपि दिशः परममहर्षिभिः श्रुतिस्मृति-

चूंकि दिक् के ज्ञापक उक्त प्रतीति रूप सभी हेतु सर्वत्र समान रूप से हैं, अतः यह भी वस्तुतः एक ही है। किन्तु स्मृति एवं लोकव्यवहार के लिये

## न्यायकन्दली

ननु दिग्लिङ्गाविशेषो न सिद्धः पूर्वापरादिप्रत्ययानां परस्परतो भेदात्, तथा च सति दिशो भेद इति युक्तम्, न, एकस्मिन्नेवार्थे युगपद्वस्त्वन्तरापेक्षया पूर्वापरादिप्रत्ययोत्पत्तेः, दिग्भेदे हि यत्पूर्वं न तत्र पश्चिमप्रत्ययो भवेत्। सर्वदिक्सम्बन्धस्तस्यास्तीति चेत्? तर्हि सर्वार्थेषु सर्वापेक्षया सर्वेषां सर्वे प्रत्ययाः प्रसज्येरन्। न चैवम्, तस्मादेका दिक्, प्रत्ययभेदस्तूपाधिभेदात्।

पूर्वमादित्यसंयोगस्य तदार्जवावस्थितस्य च द्रव्यस्यान्तराले दक्षिणेति, अस्तमयसंयोगस्य तदार्जवावस्थितस्य च द्रव्यस्यान्तराले पश्चिमेति, यत्रादित्यसंयोगो न दृश्यते तत्र मध्याह्नसंयोगप्रगुणावस्थितद्रव्यापेक्षयोत्तरव्यवहारः; तासामन्तरालेषु पूर्वदक्षिणादिव्यवहार इत्युपपद्यते प्रतीतिभेदः। आदित्यसंयोगनिबन्धन एवास्तु प्रत्ययः? न, तस्य मूर्त्तद्रव्यसंयोगाभावात्, असम्बद्धस्य च प्रत्ययहेतुत्वासम्भवात्। एतदेव दर्शयति—दिग्लिङ्गाविशेषादिति। दिश एकत्वे

(प्र०) सभी दिशाओं में तो दिक्बुद्धि के वे हेतु एक से नहीं हैं, क्योंकि पूर्वापरादि प्रत्यय परस्पर विभिन्न प्रकार के होते हैं। अतः दिशाओं को भी अनेक मानना पड़ेगा। (उ०) यह कहना ठीक नहीं है, क्योंकि एक ही समय एक ही वस्तु में अवधि रूप वस्तुओं के भेद से पूर्वपश्चिमादि नाना प्रतीतियों की उपपत्ति हो सकती है। अगर वे वास्तविक में भिन्न हों तो फिर पूर्व दिशा में विद्यमान वस्तु में कभी पश्चिम दिशा की प्रतीति ही नहीं होगी। (प्र०) उस वस्तु में सभी दिशाओं का सम्बन्ध है? (उ०) तो फिर सभी वस्तुओं में सभी वस्तुओं की अपेक्षा सभी को पूर्वापरादि प्रत्यय होना चाहिये, किन्तु होते नहीं हैं। तस्मात् 'दिक्' एक ही है। उपाधियों के भेद से उसमें नानात्व की प्रतीति होती है। सूर्य का प्रथम संयोगाधिकरण देश एवं उसके सामने के द्रव्य इन दोनों के बीच में पूर्वदिशा की प्रतीति होती है। सूर्य के अस्तकालिक संयोग के प्रदेश एवं उसके सम्मुख द्रव्य के बीच पश्चिम दिशा की प्रतीति होती है। मध्याह्नकालिक सूर्य के संयोगवाले प्रदेश के एक तरफ दक्षिण और दूसरी तरफ उत्तर की प्रतीति होती है। इस प्रकार विभिन्न प्रतीतियों की उपपत्ति होती है। (प्र०) सूर्य के उक्त संयोग से ही पूर्वादि दिशाओं का व्यवहार मान लिया जाय? (उ०) नहीं, क्योंकि उन मूर्त्त द्रव्यों के साथ सूर्य का संयोग सम्बन्ध नहीं है। एवं असम्बद्ध वस्तु कारण नहीं हो सकती है। यहीं "दिग्लिङ्गाविशेषात्" इत्यादि से दिखलाते हैं। इस प्रकार दिक् में एकत्व की सिद्धि हो जाने

## प्रशस्तपादभाष्यम्

लोकसंव्यवहारार्थं मेरुं प्रदक्षिणमावर्त्तमानस्य भगवतः सवितुर्ये संयोगविशेषा लोकपालपरिगृहीतदिक्प्रदेशानामन्वर्थाः प्राच्यादिभेदेन दशविधाः संज्ञाः कृताः, अतो भक्त्या दश दिशः सिद्धाः। तासामेव देवतापरिग्रहात् पुनर्दश

मेरु के दक्षिण में परिभ्रमणशील भगवान् सूर्य के संयोग से युक्त एवं लोकपालों से अधिकृत प्रदेशों का योग के द्वारा बोध करानेवाले प्राची प्रभृति दश नाम महर्षियों ने वनाये हैं। अतः गौणवृत्ति से दश दिशाओं का व्यवहार होता है। उन्हीं दिशाओं के (१) माहेन्द्री (२) वैश्वानरी

## न्यायकन्दली

स्थिते महर्षिभिः प्राच्यादिभेदेन दशविधाः सञ्ज्ञाः कृताः। कीदृश्यस्ताः? अन्वर्थाः, अनुगतोऽर्थो यासामिति ता अन्वर्थाः। केषामर्थस्तास्वनुगतः? लोकपालैरिन्द्रादिभिः परिगृहीतानां दिक्प्रदेशानाम्। सवितुर्ये संयोग-विभागास्तेषामित्यध्याहारः। तथा हि—प्रथममस्यामञ्चति सवितेति प्राची। अवागञ्चतीति अवाची। प्रत्यगञ्चतीति प्रतीची। उदगञ्चतीति उदीची। किं विशिष्टस्य सवितुः? मेरुं प्रदक्षिणमावर्त्तमानस्य, मेरुं प्रदक्षिणं परिभ्रमतः। किमर्थं सञ्ज्ञाः कृताः? श्रुतिश्च स्मृतिश्च लोकश्च तेषां सम्यग् व्यवहारार्थम्। श्रौतो

पर भी महर्षियों ने उसकी अन्वर्थ दश संज्ञायें वनायी हैं। 'अनुगतोऽर्थो यासाम्' इस व्युत्पत्ति के अनुसार जिस संज्ञा का जो यौगिक अर्थ हो, उस वस्तु की वही अन्वर्थ संज्ञा है। (प्र०) किनके अर्थ उन संज्ञाओं में अनुगत हैं? इस प्रश्न के समाधान के लिये "इन्द्रादि लोकपालों की अधिकृत दिशाओं के प्रदेश के साथ सूर्य के संयोगों और विभागों का" यह अध्याहरर करना चाहिये। 'अस्यां सविता प्रथममञ्चति' इस व्युत्पत्ति के अनुसार 'प्राची' शब्द का अर्थ यह है कि चूंकि पूर्व दिशा में सूर्य सबसे पहिले आते हैं, अतः उसका नाम 'प्राची' है। 'अवागञ्चतीति अवाची' अर्थात् सूर्य जिस दिशा में पूर्व दिशा से कुटिल गति के द्वारा जाय वही 'अवाची' है। 'प्रत्यगञ्चतीति प्रतीची' इस व्युत्पत्ति के अनुसार सूर्य जिस दिशा में सबसे पीछे जाय वही 'प्रतीची' है। 'उदगञ्चतीति उदीची' इस व्युत्पत्ति के अनुसार सूर्य जिस दिशा में सबसे ऊंचे पर हो वही उदीची है। किस विशेषण से युक्त सूर्य का? इस आकांक्षा की पूर्ति के लिये 'मेरुं प्रदक्षिणमावर्त्तमानस्य' यह वाक्य है। अर्थात् मेरु के चारों तरफ घूमते हुए सूर्य का। महर्षियों ने ये संज्ञायें क्यों बनायी? इस प्रश्न के उत्तर के लिये 'श्रुतिस्मृतिलोकसंव्यवहारार्थम्' यह वाक्य लिखा गया है। "श्रुतिश्च, स्मृतिश्च, लोकश्च, तेषां संव्यवहारार्थम्" इस व्युत्पत्ति के अनुसार उक्त वाक्य का अर्थ है कि श्रौत, स्मार्त्त और लौकिक इन सभी व्यवहारों को अच्छी तरह चलाने के लिये महर्षियों ने उन संज्ञाओं की रचना

## प्रशस्तपादभाष्यम्

संज्ञा भवन्ति—माहेन्द्री, वैश्वानरी, याम्या, नैर्ऋती, वारुणी, वायव्या, कौबेरी, ऐशानी, ब्राह्मी, नागीं चेति ।

आत्मत्वाभिसम्बन्धादात्मा । तस्य सौक्ष्म्यादप्रत्यक्षत्वे सति

(३) याम्या (४) नैर्ऋती (५) वारुणी (६) वायवी (७) कौबेरी (८) ऐशानी (९) ब्राह्मी और (१०) नागी देवताओं के अधिकारमूलक ये दश (यौगिक) नाम और हैं ।

आत्मत्व जाति के सम्बन्ध से 'यह आत्मा है' यह व्यवहार होता है । आत्मत्व जाति ही आत्माओं का असाधारण धर्म है । वह दुर्लक्ष्य होने के

## न्यायकन्दली

व्यवहारो न प्रतीचीशिराः शयीतेत्यादिः । स्मार्त्तो व्यवहार आयुष्यं प्राङमुखो भुङक्ते इत्यादिः । लोकव्यवहारः पूर्वं गच्छ दक्षिणमवलोकयेत्यादिः । यतो दश संज्ञाः कृतास्ततो भक्त्या उपचारेण दश दिशः सिद्धा व्यवस्थिताः । माहेन्द्र्यादिसंज्ञास्तु नार्थान्तरविषयाः, किन्तु तासामेव निमित्तान्तरवशात् प्रवर्त्तन्त इत्याह—तासामेवेत्यादि । महेन्द्रस्येयमिति माहेन्द्री । वैश्वानरस्येयं वैश्वानरीत्यादि सर्वत्र निर्वचनीयम् ।

यस्य तत्त्वज्ञानं निःश्रेयसाय घटते विपर्य्ययज्ञानं संसारहेतुर्यदर्थानि च भूतानि तत्प्रतिपादनार्थमाह—आत्मत्वाभिसम्बन्धादात्मेति । आत्मत्वं नाम

की) । श्रौत व्यवहार का उदाहरण है 'न प्रतीचीशिराः शयीत' अर्थात् पश्चिम की तरफ शिर रख कर नहीं सोना चाहिये । स्मार्त्त व्यवहार का उदाहरण है 'आयुष्यं प्राङमुखो भुङक्ते' अर्थात् आयु की कामनावाले पुरुष को पूर्वाभिमुख होकर भोजन करना चाहिये इत्यादि । लोक व्यवहार का उदाहरण है पूर्व की तरफ जाओ, दक्षिण की तरफ देखो इत्यादि । चूंकि महर्षियों ने दिशा की दश संज्ञायें बनायी है, अतः लक्षणा वृत्ति के द्वारा दिशाओं में भी दशत्व का व्यवहार होता है । माहेन्द्री प्रभृति संज्ञाएं किसी दूसरी वस्तु की नहीं हैं, वे भी दिशाओं को ही दूसरे निमित्त से समझाती हैं । यही 'तासामेव' इत्यादि से कहते हैं । 'महेन्द्रस्येयं माहेन्द्री' अर्थात् जिस दिशा के अधिष्ठाता महेन्द्र हों उस दिशा को माहेन्द्री कहते हैं । 'वैश्वानरस्येयं वैश्वानरी' इस व्युत्पत्ति के अनुसार जिस दिशा के अधिष्ठाता वैश्वानर हों उस दिशा को वैश्वानरी कहते हैं । इसी प्रकार और संज्ञाओं का भी निर्वचन करना चाहिये ।

जिसका तत्त्वज्ञान निःश्रेयस् (मोक्ष) का कारण है, एवं जिसका विपर्यय (मिथ्याज्ञान) संसार का कारण है, एवं जिसके उपभोग के लिये ये भौतिक वर्ग हैं, उसी के प्रतिपादन के लिये 'आत्मत्वाभिसम्बन्धादात्मा' यह सन्दर्भ लिखते हैं । 'आत्मत्व'

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**करणैः शब्दाद्युपलब्ध्यनुमितैः श्रोत्रादिभिः समधिगमः क्रियते । वास्यादीनां करणानां कर्त्तृप्रयोज्यत्वदर्शनात् शब्दादिषु प्रसिद्ध्या च**

कारण बाह्य इन्द्रियों से गृहीत नहीं होता है । (१) अतः शब्दादि प्रत्यक्ष से अनुमित होनेवाले श्रोत्रादि करणों (इन्द्रियों) के द्वारा आत्मा का अनुमान करते हैं, क्योंकि यह देखा जाता है कि बसूले आदि करण बढ़ई रूप कर्त्ता के सम्बन्ध से ही छेदनादि कार्य करते हैं । (२) शब्दादि विषयक ज्ञानादि क्रियाओं से भी

## न्यायकन्दली

**सामान्यं तदभिसम्बन्धादात्मेति व्यवहारः । इदमस्येतरेभ्यो वैधर्म्यम् । ननु दृश्यस्य सत्त्वं तदाकारसंवेदनेन व्याप्तम्, न चात्माकारं कस्यचित्संवेदनमस्ति, अतो व्यापकानुपलब्ध्या तस्य सत्त्वमेव निराक्रियते कुतो धर्मनिरूपणमित्याशङ्क्य तत्सद्भावे बाधकं प्रमाणं नास्ति प्रत्यक्षानुपलब्धेरन्यथासिद्धत्वात्, साधकञ्च प्रमाणमनुमानमस्तीति प्रतिपादयन्नाह—तस्येति । प्रत्यक्षोपलब्धियोग्यताविरहः सौक्ष्म्यम् । तस्मादप्रत्यक्षस्यात्मनः करणैः शब्दाद्युपलब्धयः करणसाध्याः क्रियात्वाच्छिदिक्रियावदित्यनुमितैः श्रोत्रादिभिः समधिगमः क्रियते । कुत इत्याह—**वास्यादीनां करणानां कर्त्तृप्रयोज्यत्वदर्शनात् । **यत्करणं तत् केनचित्**

शब्द का अर्थ है आत्मत्व नाम की जाति । उसीके सम्बन्ध से 'यह आत्मा है' इस प्रकार का व्यवहार होता है । यह 'आत्मत्व' जाति ही अन्य पदार्थों की अपेक्षा आत्मा का वैधर्म्म, असाधारणधर्म या इतरभेदानुमितिजनक हेतु है । (प्र०) उसी वस्तु की सत्ता स्वीकार की जाती है, जो अपने आकार से ज्ञान का विषय हो, किन्तु आत्मा का कोई भी आकार उपलब्ध नहीं है, अतः अस्तित्व के व्यापक स्वाकारविषयत्व के अभाव से हम आत्मा के अस्तित्व का ही खण्डन करते हैं । फिर उसके धर्मों का निरूपण क्यों ? यह शङ्का करके पहिले तो यह कहते हैं कि आत्मा की सत्ता में बाधा डालने वाला कोई प्रमाण ही नहीं, क्योंकि बाह्य इन्द्रियों से आत्मा का प्रत्यक्ष न होने का कोई अन्य ही हेतु है, आत्मा की असत्ता नहीं । फिर आत्मा की सत्ता का ज्ञापक अनुमान प्रमाण भी है । आत्मा की असत्त्वापत्ति का समाधान करते हुये 'तस्य' इत्यादि पंक्ति लिखते हैं । प्रत्यक्ष प्रमाण के द्वारा ज्ञात होने की अयोग्यता ही 'सौक्ष्म्य' शब्द का अर्थ है । अतः ( १ ) प्रत्यक्ष से ज्ञात न होने पर भी 'श्रोत्रादि करणों से' अर्थात् शब्दादि की ये उपलब्धियां करणजन्य हैं, क्योंकि ये भी क्रियारूप हैं । जैसे कि छेदनादि क्रिया । इस प्रकार के अनुमानों से सिद्ध करणों के द्वारा आत्मा का अनुमान होता है । करणों से आत्मा का अनुमान कैसे होता है ? इस प्रश्न का समाधान 'वास्यादीनाम्' इत्यादि से देते हैं । कर्ता के द्वारा ही करण कार्य में प्रवृत्त होते हैं ।

## न्यायकन्दली

कर्त्रा प्रयुज्यते कार्ये व्यापार्यते, यथा वास्यादिकं वर्धकिणा । करणञ्च श्रोत्रादिकं तस्मात् केनचित् प्रयोक्तव्यं य एषां प्रयोक्ता स आत्मा । आकाशस्य श्रोत्रस्य यद्यप्यात्मना सह साक्षात् सम्बन्धो नास्ति, विभुत्वात्, तथाप्यात्मना तस्य प्रयोज्यत्व-मन्तःकरणाधिष्ठानद्वारेण, यथा हस्तेन सन्दंशयोगिना तत्संयुक्तस्यायःपिण्डस्य संयोगः, करणत्वञ्च श्रोत्रादीनां नियतार्थस्य ग्राहकत्वात् प्रदीपवत् । यद्यप्यात्मा अहं ममेति स्वकर्म्मोपार्जितकार्यकारणसम्बन्धोपाधिकृतकर्त्तृतास्वामित्वरूप-सम्भिन्नो मनसा संवेद्यते, तथाप्यत्राप्रत्यक्षत्ववाचोयुक्तिर्बाह्येन्द्रियाभिप्रायेण । शब्दादिषु प्रसिद्धया च प्रसाधकोऽनुमीयते । शब्दादिषु विषयेषु प्रसिद्धिर्ज्ञानं तत्रापि प्रसाधको ज्ञातानुमीयते । ज्ञानं क्वचिदाश्रितं क्रियात्वात् छिदिक्रियावत् यत्रेदमाश्रितं स आत्मा ।

अथेदं स्वयमेव जानाति न पराश्रितमिति चेत् ? किमिदं नित्यम् ?

जैसे बढ़ई के द्वारा वसूले प्रभृति करण । श्रोत्रादि इन्द्रियां भी करण हैं । अतः उनका भी कोई प्रयोग करनेवाला चाहिये । वह प्रयोक्ता ही आत्मा है । यद्यपि श्रोत्र आकाश रूप होने के कारण विभु है। एवं आत्मा भी विभु है। दो विभु किसी भी साक्षात् सम्बन्ध से परस्पर सम्बद्ध नहीं हो सकते, तथापि आत्मा से अधिष्ठित मन के साथ सम्बन्ध के द्वारा आत्मा में श्रोत्र रूप करण का भी प्रयोगकर्तृत्व है । जैसे कि तपे हुये लोहे को बढ़ई सीधे हाथ से नहीं छूता । हाथ से चिमटे को और चिमटे से तपे हुये लोहे को, तब भी हाथ में प्रयोगकर्तृत्त्व रहता ही है, क्योंकि चिमटे से संयुक्त लोहे के साथ भी चिमटे से संयुक्त हाथ का भी सम्बन्ध है ही । श्रोत्र शब्दप्रत्यक्ष का ही करण है, दूसरे प्रत्यक्ष का नहीं । चक्षु रूपप्रत्यक्ष का ही करण है, रसादि का नहीं । अतः इन्द्रियां प्रदीप की तरह नियत अर्थों की ही प्रकाशक होने से 'करण' हैं । यद्यपि अपने कर्मों से उपार्जित शरीर एवं इन्द्रियादि के सम्बन्ध रूप उपाधि के द्वारा स्वामित्व मिश्रित कर्तृत्व रूप से आत्मा मानसप्रत्यक्ष का भी विषय है, क्योंकि हम जानते हैं कि यह मेरा शरीर है, मेरी आंखें सुन्दर हैं, अतः अप्रत्यक्षत्व की युक्तियां बाह्य प्रत्यक्ष के अभिप्राय से कही गयी समझनी चाहिये । (२) 'शब्दादिषु प्रसिद्धया च प्रसाधको ज्ञातानुमीयते' अर्थात् शब्दादि रूप विषयों में जो 'प्रसिद्धि' अर्थात् ज्ञान, उससे आत्मा का अनुमान होता है। जैसे कि ज्ञान कहीं पर आश्रित है, क्योंकि वह क्रिया है। जैसे कि छेदनादि क्रिया । यह ज्ञान रूप क्रिया जहां पर आश्रित है वही 'आत्मा' है ।

(प्र०) यह ज्ञान स्वयं ही विषय को समझ लेता है, इसके लिये इसे किसी दूसरी वस्तु में आश्रित होने की आवश्यकता नहीं होती है । (उ०) यह ज्ञान नित्य

## न्यायकन्दली

प्रतिक्षणविनाशि वा ? यदि नित्यम् ? संज्ञाभेदमात्रम् । अथ क्षणिकम्, चिरानुभूतस्य न स्मरणम्, प्रतिपत्तृभेदात् । यत्तु कार्यकारणभावात् पूर्वक्षणानुभूतस्योत्तरेण स्मरणम्, यत्पुनः पित्रानुभूतस्य पुत्रेणास्मरणम्, तत्र पितृपुत्रज्ञानयोः कार्यकारणभावाभावात्, शरीरयोश्च तथाभूतयोरचेतनत्वात् । तदयुक्तम्, आत्माभावे कार्यकारणभावस्यानिश्चयात् । कारणविज्ञानकाले कार्यज्ञानमनागतम्, तत्काले च कारणमतीतम् । न च ताभ्यामन्यः कश्चिदेको द्रष्टास्तीति कस्तयोः क्रमभाविनोः कार्य्यकारणभावं प्रतीयात् । अथ मतम्, स्वात्मग्राहिणी पूर्वा बुद्धिः स्वात्माव्यतिरिक्तं स्वस्य कारणत्वमतिरूपं गोचरयति । उत्तरापि बुद्धिः स्वरूपविषया तदव्यतिरिक्तमात्मीयं कार्य्यत्वमपि गृह्णाति, ताभ्याञ्च प्रत्येकमुपात्तं कारणत्वं कार्य्यत्वं च तदुभयजनितैकवासनाबलभुवा विकल्पेनाध्यवसीयत इति चेत् ? अहो

है, या प्रतिक्षण विनाशशील ? अगर नित्य है तो फिर फलतः आत्मा ही है, केवल नाम का अन्तर है । अगर प्रतिक्षण विनाशशील है तो फिर बहुत दिन पहिले अनुभूत विषय का आज स्मरण नहीं होगा, क्योंकि स्मृति और अनुभव के कर्ता (प्रकृत में) भिन्न हैं, (किन्तु अनुभव और स्मृति दोनों का एक ही कर्ता होना चाहिये) (प्र०) पहिले जिस विषय का ज्ञान चक्षुरादि से होता है, वहीं अपने विनाश काल के उत्तर क्षण में उसी विषय के दूसरे ज्ञान को जन्म देता है, फलतः कारणीभूत ज्ञान से ही अनुभूत विषय का स्मरण होता है । 'पिता से अनुभूत विषय का स्मरण पुत्र को नहीं होता है' इसमें यह हेतु है कि पितृविज्ञान पुत्रविज्ञान का कारण नहीं है, पितृशरीर पुत्रशरीर का कारण है । किन्तु शरीर अचेतन हैं । (उ०) आत्मा अगर न मानी जाय तो दोनों विज्ञानों में कार्यकारणभाव है, यही निश्चय नहीं हो पायेगा । क्योंकि जिस क्षण में कारणविज्ञान है, उस समय कार्यविज्ञान भविष्य के ही गर्भ में रहता है । जिस क्षण में कार्यविज्ञान की सत्ता रहती है, उसी क्षण कारणविज्ञान का नाश हो जाता है । उन दोनों से भिन्न देखनेवाला कोई नहीं है, फिर क्रमशः उत्पन्न होनेवाले उन दोनों विज्ञानों के कार्यकारणभाव को कौन समझे ? (प्र०) विज्ञान जिस प्रकार विषयों को समझता है, उसी प्रकार अपने स्वरूप को भी समझता है । कारणविज्ञान का कारणत्व ही स्वरूप है, फिर कारणविज्ञान ही अपने से अभिन्न कारणत्व को भी समझता है । इसी प्रकार उत्तरकाल में होनेवाले कार्यविज्ञान को भी कार्यत्व का ज्ञान है । फलतः कारणविज्ञान को कारणत्व का ज्ञान है और कार्यविज्ञान को कार्यत्व का ज्ञान है । फिर दोनों विज्ञानों से वासना रूप विलक्षण बल से युक्त 'विकल्प' नाम के ज्ञान की उत्पत्ति होती है । उससे ही कार्यकारणभाव

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**प्रसाधकोऽनुमीयते। न शरीरेन्द्रियमनसामज्ञत्वात्। न शरीरस्य चैतन्यम्, घटादिवद्भूतकार्य्यत्वात्, मृते चासम्भवात्। नेन्द्रियाणाम्, करणत्वात्,**

उक्त क्रिया के आश्रय रूप कारण आत्मा का अनुमान करते हैं। यह आश्रयत्व (कर्त्तृत्व) शरीर, इन्द्रिय एवं मन इन तीनों में सम्भव नहीं है, क्योंकि वे अज्ञ (जड़) हैं। चैतन्य (ज्ञान) शरीर का धर्म नहीं है, क्योंकि वह (शरीर) घटादि की तरह भूत द्रव्य से उत्पन्न होता है। एवं मृत शरीर में ज्ञान सम्भव भी नहीं है। वह (चैतन्य) इन्द्रियों का भी धर्म नहीं है, क्योंकि वे (ज्ञानक्रिया के) करण हैं। एवं इन्द्रियों

## न्यायकन्दली

**कुसृष्टिकल्पना? पूर्वोत्तरधियौ स्वात्ममात्रनियते, कुतस्तस्याः कारणमहमस्याश्चास्मि कार्य्यमिति प्रतीयेताम्। परस्परवार्त्तानभिज्ञत्वात्, ताभ्यामगृहीतं कुतोऽध्यवस्यति, तस्यानुभवानुसारित्वात्? भवतु पराश्रितं ज्ञानम्, तदधिकरणन्तु शरीरमिन्द्रियं मनो वा भविष्यति। तत्राह—न शरीरेन्द्रियमनसामिति। उत्तरवाक्यस्थितं चैतन्यमिति पदमिह सम्बद्धचते। शरीरेन्द्रियमनसां चैतन्यं न भवति, कुतस्तत्राह—अज्ञत्वादिति। ज्ञानं प्रति समवायिकारणत्वाभावादित्यर्थः। नन्वेतदपि साध्याविशिष्टमित्याशङ्कयाह—न शरीरस्येति। चैतन्यं शरीरस्य न भवति घटादिवच्छरीरस्य भूतकार्य्यत्वात्, यद्भूतकार्यं न तच्चेतनं यथा घटः,**

गृहीत होता है। (उ०) एक तो यह कल्पना ही बड़ी विचित्र है कि वे दोनों ज्ञान अपने स्वरूप को समझ सकते हैं। फिर पूर्वविज्ञान को यह भान ही कैसे होगा कि 'उत्तरविज्ञान का कारण मैं ही हूं'। एवं उत्तरविज्ञान को भी यह कैसे पता चलेगा कि 'मैं पूर्वविज्ञान का कार्य हूं'। क्योंकि दोनों ही अपने से भिन्न किसी भी विज्ञानों के स्वरूप और प्रभाव से अनभिज्ञ हैं। फिर दोनों विज्ञानों से अगृहीत कार्यकारणभाव का निश्चय कैसे होगा? क्योंकि निश्चय अनुभवमूलक है। (प्र०) मान लिया कि ज्ञान का अपने से भिन्न कोई आश्रय है। किन्तु वह आश्रय शरीर, इन्द्रिय एवं मन भी हो सकता है? इसी प्रश्न के उत्तर में "शरीरेन्द्रियमनसाम्" इत्यादि पंक्ति लिखते हैं। इस वाक्य के आगे लिखित 'न शरीरस्य चैतन्यम्' इस वाक्य के चैतन्य पद का अनुसन्धान करके प्रकृत वाक्य को 'न शरीरेन्द्रियमनसां चैतन्यम्' इस प्रकार पढ़ना चाहिये। उक्त प्रश्न का ही 'अज्ञत्वात्' इत्यादि से समाधान करते हैं। अर्थात् इस कारण से कि शरीरादि ज्ञान के समवायिकारण नहीं हैं। किन्तु 'शरीरादि ज्ञान के समवायिकारण नहीं हैं' यह भी तो सिद्ध नहीं है, किन्तु साध्य ही है, अतः 'शरीरादि प्रत्येक में चैतन्य नहीं है' यह प्रतिपादन करने के लिये "न शरीरस्य" इत्यादि सन्दर्भ लिखते हैं। शरीर में चैतन्य नहीं है, क्योंकि वह घटादि जड़ द्रव्यों की तरह भूत द्रव्य का कार्य है।

## न्यायकन्दली

भूतकार्य्यञ्च शरीरम्, तस्मादेतदप्यचेतनम् । युक्त्यन्तरमाह—मृते चासम्भवादिति । मृते शरीरे चैतन्यस्यासम्भवादित्यनेनायावद्द्रव्यभावित्वं विवक्षितम् । चैतन्यं शरीरस्य विशेषगुणो न भवति, अयावद्द्रव्यभावित्वात् संयोगवत् । अत एव तत्कारणान्यप्यचेतनानि, तेषां चैतन्ये कार्य्येऽपि चैतन्यं स्यात् । एकस्मिन् शरीरे ज्ञातृबहुत्वञ्च प्राप्नोति । ततश्चैकाभिप्रायेण प्रवृत्तिनियमाभावादिदोषः । नेन्द्रियाणां करणत्वादिति । इन्द्रियाण्यचेतनानि करणत्वाद्दण्डवत् । हेत्वन्तरञ्च समुच्चिनोति—उपहतेष्विति । विनष्टेष्वपीन्द्रियेषु पूर्वानुभूतोऽर्थः स्मर्य्यते, न चानुभवितरि विनष्टे स्मरणं युक्तम्, तस्मान्नेन्द्रियगुणो ज्ञानम् । न च विषयस्य पूर्वानुभूतस्यासान्निध्येऽपि स्मृतिर्दृष्टा, बाह्येन्द्रियाणां प्राप्यकारित्वात् । तस्मात् स्मृतिस्तावन्नेन्द्रियाणाम् । तदभावादनुभवोऽपि न स्यादन्यस्यानुभवेऽन्यस्यास्मरणादित्यर्थः । अत एव विषयस्यापि न चैतन्यम्, नष्टे विषये तत्स्मरणायोगात् ।

जितने भी कार्य भूतद्रव्यों से उत्पन्न होते हैं वे सभी अचेतन ही होते हैं, जैसे कि घटादि । शरीर भी भूत द्रव्य का ही कार्य है, अतः उसमें भी चैतन्य नहीं है । 'मृते चासम्भवात्' इत्यादि से इसी प्रसङ्ग में दूसरा हेतु देते हैं । अर्थात् मृत शरीर में चैतन्य असम्भव है । इससे यह अनुमान अभीष्ट है कि चैतन्य (ज्ञान) शरीर का विशेषगुण नहीं है, क्योंकि वह अयावद्द्रव्यभावी है, जैसे कि संयोग । इसी हेतु से शरीर के अवयवों में भी चैतन्य नहीं है । अगर वे चेतन होते तो उनका कार्य शरीर भी चेतन होता । शरीर के अवयवों को अगर चेतन मान लें तो फिर एक ही शरीर में अनेक ज्ञाताओं की सत्ता माननी पड़ेगी । इससे एक अभिप्राय के द्वारा नियमित प्रवृत्त्यादि की अनुपपत्ति होगी । 'नेन्द्रियाणां करणत्वात्' इन्द्रियां अचेतन हैं, क्योंकि करण हैं, जैसे कि दण्डादि । 'उपहतेषु' इत्यादि से इसी प्रसङ्ग में दूसरा हेतु देते हैं । इन्द्रियों के नाश हो जाने पर भी उनके द्वारा अनुभूत विषयों की स्मृति होती है । (अगर वे ही अनुभव के कर्त्ता हों) तो फिर अनुभव करनेवाली इन्द्रिय का नाश हो जाने पर उससे अनुभूत विषयों का स्मरण होना उचित नहीं है, अतः ज्ञान इन्द्रियों का गुण नहीं है । (इस में एक युक्ति यह भी है कि) इन्द्रियों का यह स्वभाव है कि जिस विषय के साथ उन का सम्बन्ध विद्यमान रहता है, उसी विषय के ज्ञान का वह उत्पादन करती हैं । किन्तु जिस समय जिस विषय के साथ इन्द्रिय का सम्बन्ध न भी रहे उस समय भी उस विषय की स्मृति होती है, अतः स्मृतियों की उत्पत्ति इन्द्रियों से नहीं होती है । इन्द्रियों में अनुभव करने की क्षमता भी नहीं है, क्योंकि अनुभव करने की एवं स्मरण करने की क्षमता एक ही वस्तु में होनी चाहिये । यह कभी नहीं होता कि अनुभव कोई करे एवं स्मृति किसी और को हो । ठीक इन्हीं कारणों से विषयों में भी चैतन्य नहीं

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**उपहतेषु विषयासान्निध्ये चानुस्मृतिदर्शनात् । नापि मनसः, करणान्तरानपेक्षित्वे युगपदालोचनस्मृतिप्रसङ्गात्, स्वयं करणभावाच्च । परि-**

का सामीप्य न रहने पर या इन्द्रियों के नष्ट हो जाने पर भी स्मृति की उत्पत्ति देखी जाती है। ज्ञान मन का भी धर्म नहीं है, क्योंकि मन को अगर (चक्षुरादि) अन्य करणों से निरपेक्ष होकर ज्ञान का समवायिकारण मानें तो फिर एक ही समय एक ही व्यक्ति को आलोचनज्ञान और स्मृति दोनों होंगी। एवं मन स्वयं करण

## न्यायकन्दली

**इतोऽपि न तस्य चैतन्यम्, तद्देशज्ञानस्य तज्जन्यस्य च सुखादेरननुभवात्, बुद्धिपूर्व्वकचेष्टाविशेषाभावाच्च । न चेन्द्रियचैतन्ये विषयचैतन्ये च रूपमद्राक्षं रसमन्वभवं स्पर्शं स्पृशामि गन्धं घ्रास्यामीति रूपादिप्रत्ययानामेककर्तृत्वप्रतिपत्तिसम्भवः, रूपादीनां चक्षुरादीनाञ्च भेदात् । अस्तु तर्हि मनोगुणो ज्ञानम् ? तस्य सर्वविषयत्वे नित्यत्वे च प्रतिसन्धानाद्युपपत्तेस्तत्राह—नापि मनस इति । मनो यदि चक्षुरादिविविक्तं कारणान्तरमपेक्ष्य रूपादीन् प्रत्येति सञ्ज्ञाभेदमात्रे विवादः, यदपेक्षणीयं तन्मनो यच्च ज्ञानाधिकरणं मनः सोऽस्माक-**

स्वीकार किया जा सकता है, क्योंकि विषयों के नष्ट हो जाने पर भी उनकी स्मृति होती है। विषयों में चैतन्य न मानने में एक यह भी युक्ति है कि वे ज्ञान के आश्रय रूप में ज्ञात नहीं होते, एवं उनमें ज्ञानजनित सुख का भी अनुभव नहीं होता है, एवं विषयों में ज्ञानजनित विशेष प्रकार की चेष्टा भी नहीं है। इन्द्रियों में या विषयों में चैतन्य मान लेने से मैंने रूप को देखा, मैंने रस का अनुभव किया, मैं स्पर्श का अनुभव कर रहा हूँ, मैं गंध को सूघूँगा इत्यादि विभिन्न प्रतीतियों में एक कर्त्ता के द्वारा उत्पन्न होने का अनुभव ठीक नहीं बैठेगा। वे रूपादि और उनकी ग्राहक इन्द्रियां भिन्न-भिन्न हैं।

(प्र०) ज्ञान को मन का ही गुण मान लीजिये, क्योंकि वह सभी विषयों का ग्राहक है एवं नित्य भी है। अतः इस पक्ष में शरीर में, इन्द्रियों में या विषयों में चैतन्य मान लेने से होनेवाली स्मृति की अनुपपत्ति प्रभृति आपत्तियां नहीं आयेंगी। इसी पूर्वपक्ष का खण्डन 'नापि मनसः' इत्यादि से करते हैं। मन अगर चक्षुरादि इन्द्रियों से भिन्न किसी इन्द्रिय की सहायता से रूपादि विषयों के ज्ञान का उत्पादन करता है तो फिर नाममात्र का विवाद रह जाता है। क्योंकि आपके मत से ज्ञान के उत्पादन में मन को चक्षुरादि इन्द्रियों से भिन्न जिस इन्द्रिय की अपेक्षा होती है, उसे हम लोग 'मन' कहते हैं। एवं ज्ञान के जिस अधिकरण को आप 'मन' कहते हैं, वही हम

## न्यायकन्दली

मात्मेति । अथ नापेक्षते करणान्तरम्, तदा रूपरसादिष्विन्द्रियसम्बद्धेषु युगपदालोचनानि प्रसज्यन्ते, कारणयौगपद्यात् । कारणान्तरापेक्षायां तु तस्याणुत्वे सर्वेन्द्रियेषु सान्निध्याभावाद्युगपदालोचनानुत्पत्तिः । अथान्तःकरणाभावो युगपत्स्मरणानि स्युरपेक्षणीयाभावात्, करणापेक्षायां तु तत्संयोगस्य युगपदसामर्थ्यात् क्रमेण स्मृत्युत्पत्तिः ।

यत्तूक्तं केनचिदेकस्य नित्यस्य क्रमयौगपद्याभ्यामकरणमिति । तदयुक्तम्, युगपत्करणासम्भवात्, उत्तरकालमकरणञ्च कर्त्तव्याभावात् । न च तावता तस्य सत्त्वम्, अर्थक्रियाकारित्वव्यतिरिक्तस्य सत्त्वस्येष्टत्वात् ।

इतोऽपि मनोगुणो ज्ञानं न भवति, मनसः स्वयं करणत्वादित्याह—स्वयं

लोगों की आत्मा है । अगर किसी और इन्द्रिय की अपेक्षा नहीं होती है तो फिर एक ही क्षण में एक ही अधिकरण में स्मृति और अनुभव दोनों की उत्पत्ति अनिवार्य होगी, क्योंकि एक ही समय दोनों की सामग्री तैयार है । अगर दूसरे कारण की अपेक्षा मानते हैं और मन को अणु मान लेते हैं तो एक काल में अनेक इन्द्रियों के साथ उसका सम्बन्ध नहीं हो सकता, अतः 'ज्ञान यौपगद्य' (अर्थात् एक आश्रय में एक क्षण में अनेक ज्ञानों की उत्पत्ति) की आपत्ति होगी । (प्र०) यह ठीक है कि मन को चक्षुरादि से भिन्न किसी दूसरे करण की भी आवश्यकता रहती है, किन्तु वह 'करण' अन्तःकरण नहीं है । (उ०) तब भी एक काल में अनेक स्मृतियों की आपत्ति रहेगी, क्योंकि स्मृति के उत्पादन में बाह्य किसी भी करण की आवश्यकता नहीं होती है । अगर अन्तःकरण मान लेते हैं तो फिर अन्तःकरण में एक काल में अनेक स्मृतियों के उत्पादन की सामर्थ्य नहीं रहती है, अतः उससे क्रमशः ही स्मृतियां उत्पन्न होंगी ।

(प्र०) एक एवं नित्य कोई वस्तु कारण ही नहीं हो सकती, क्योंकि कारण का यह स्वभाव है कि या तो वह एक ही समय अपने सभी कामों को करेगा (यही युगपत्कारित्व है) या क्रमशः ही अपने कामों को करेगा ( यही क्रमकारित्व है )। इन दोनों में से कोई भी किसी नित्य एक वस्तु में सम्भव नहीं है । अतः नित्य आत्मा ज्ञान का समवायिकारण नहीं हो सकता । (उ०) एक ही कारण से होनेवाले सभी कार्य किसी एक ही क्षण में हो ही नहीं सकते, क्योंकि ऐसा मान लेने पर वह उसके बाद कारण ही नहीं रह जायगा । चूंकि उससे सम्पादित होनेवाले सभी कार्य हो चुके हैं, अब उसे कुछ करना नहीं है । एवं यह भी कोई नियम नहीं है कि जो किसी का कारण न हो उसकी सत्ता ही उठ जाय । जो किसी का कारण नहीं है, उसकी भी सत्ता मानने में कोई बाधा नहीं है ।

'मन स्वयं ही करण है' इस हेतु से भी ज्ञान मन का गुण नहीं है, यही बात

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**शेषादात्मकार्य्यत्वात्तेनात्मा समधिगम्यते ।**

है (अतः कर्त्ता नहीं हो सकता)। परिशेषानुमान के द्वारा चूंकि ज्ञान आत्मा रूप कारण का कार्य है, अतः ज्ञान रूप कार्य से आत्मा रूप कारण को समझते हैं।

## न्यायकन्दली

करणभावाच्चेति। मनश्चेतनं न भवति करणत्वाद् घटादिवदिति। असिद्धं मनसः करणत्वम्, कर्त्तृत्वाभ्युपगमादिति चेत्? मनसः कर्त्तृत्वे रूपादिप्रतीतौ चक्षुरादिवत् सुखादिप्रतीतौ करणान्तरं मृग्यं क्रियायाः करणमन्तरेणानुपजननात्। तथा सति च सञ्ज्ञाभेदमात्रम्, कर्त्तुः करणस्य चोभयोरपि सिद्धत्वात्।

इतोऽप्यचेतनं मनो मूर्त्तत्वाल्लोष्टवत्। यदि शरीरेन्द्रियमनसां गुणो ज्ञानं न भवति, तथाप्यात्मसिद्धौ किमायातं तत्राह—परिशेषादिति। ज्ञानं तावत् कार्य्यत्वात् कस्यचित् समवायिकारणस्य कार्य्यम्, शरीरेन्द्रियमनसाञ्च तदाश्रयत्वं प्रतिषिद्धम्। न चान्येषु वक्ष्यमाणेन न्यायेन ज्ञानकारणत्वं प्रति शक्तिरस्ति, अतः परिशेषादात्मकार्य्यं ज्ञानम्। आत्मकार्य्यत्वात्तेन ज्ञानेनात्मा समधिगम्यत इत्युपसंहारः।

ननु सर्वमेतदसम्बद्धम्, क्षणिकत्वेनाश्रयाश्रयिभावाभावात्। तथा हि—

'स्वयं करणभावाच्च' इस वाक्य से कहते हैं। मन चेतन नहीं है, क्योंकि स्वयं करण है, जैसे कि घटादि। (प्र०) मैंने तो मन को कर्त्ता मान लिया है फिर उसके करणत्व की चर्चा कैसी? (उ०) मन को अगर कर्त्ता मान लें तो फिर जैसे रूपादिज्ञान के चक्षुरादि करण हैं, वैसे ही सुखादि ज्ञान के लिये भी कोई करण खोजना पड़ेगा। क्योंकि करण के बिना क्रिया की उत्पत्ति ही असम्भावित है। तब फिर नाम का ही विवाद रह जाता है, क्योंकि सुखादि प्रतीति के कर्त्ता और करण दोनों ही सिद्ध हो चुके हैं। मन चेतन नहीं है, क्योंकि वह मूर्त्त है, जैसे कि ढेला, इस प्रकार मूर्त्तत्व हेतु से भी समझते हैं कि मन चेतन नहीं है। (प्र०) 'ज्ञान शरीर, इन्द्रिय एवं मन इन तीनों में से किसी का भी गुण नहीं हैं, यह सिद्ध हो जाने पर आत्मा की सिद्धि में क्या उपकार हुआ? इसी प्रश्न का उत्तर 'परिशेषात्' इत्यादि से देते हैं। ज्ञान चूंकि (समवेत) कार्य है, अतः अवश्य ही उसका कोई समवायिकारण है। यह सिद्ध हो चुका है कि शरीर, इन्द्रिय और मन ये तीनों समवाय सम्बन्ध से उसके आश्रय नहीं हैं। आगे कही जाने वाली युक्तियों से और भी किसी वस्तु में ज्ञान (समवायि) कारणत्व रूप शक्ति सम्भव नहीं है, अतः परिशेषानुमान से यह समझते हैं कि ज्ञान आत्मा रूप समवायिकारण का ही कार्य है। यही प्रकृत विषय का उपसंहार है।

(प्र०) किन्तु ये सभी बातें असम्बद्ध हैं, क्योंकि संसार की सभी वस्तुएं क्षणिक[1]

1. बौद्धों का कहना है कि 'बीजों में अङ्कुरों को जन्म देने का सामर्थ्य

## न्यायकन्दली

सत्त्वमर्थक्रियाकारित्वम्, तच्च क्रमयौगपद्याभ्यां व्याप्तम्, क्रमाक्रमात्मकस्य प्रकारान्तरस्यासम्भवात् । अनेकार्थक्रियाणामनेककालता हि क्रमः, यौगपद्यं चैककालता, न चैकानेकाभ्यामन्यः प्रकारोऽस्ति, परस्परविरुद्धयोरेकप्रतिषेधस्येतरविधिनान्तरीयकत्वात् । अक्षणिकत्वे तु न क्रमसम्भवः, समर्थस्य क्षेपायोगात् ।

हैं, क्षणिक वस्तुओं में आधार आधेयभाव सम्भव ही नहीं है । (अभिप्राय यह है कि अर्थक्रियाकारित्व ही सत्त्व है, सत् वही है जो किसी कार्य का कारण हो) अर्थक्रियाकारित्व क्रम और यौगपद्य का व्याप्य है । कार्यों की उत्पत्ति के क्रम एवं अक्रम (यौगपद्य) ये दो ही प्रकार हैं । इन दोनों को छोड़ इसका कोई तीसरा प्रकार नहीं है । अनेक अर्थक्रियाओं (कार्यों) की एक काल में उत्पत्ति ही 'क्रम' है । एक काल में अनेक कार्यों की उत्पत्ति ही 'अक्रम' या यौगपद्य है, अतः इन दोनों को छोड़कर कार्योत्पत्ति का कोई तीसरा प्रकार नहीं है। परस्पर विरुद्ध दो वस्तुओं में से एक के प्रतिषेध के बिना दूसरे का विधान नहीं हो सकता। अगर वस्तुओं को क्षणिक न मानें तो कार्यों की यह क्रमशः उत्पत्ति सम्भव नहीं होगी, क्योंकि जिसमें जिस कार्य

---

है या नहीं ?' इस विकल्प की अगर विधिकोटि मानें, अर्थात् यह कहें कि बीजों में अङ्कुर के उत्पादन की शक्ति है तो फिर बीज से सर्वदा—बीजों को कोठियों में रहने के समय भी—अङ्कुरों की उत्पत्ति होनी चाहिये । अगर निषेधकोटि मानें, अर्थात् यह कहें कि बीजों में अङ्कुरों के उत्पादन करने का सामर्थ्य नहीं है, तो फिर कभी भी—खेत में बोने पर भी—बीजों से अङ्कुरों की उत्पत्ति नहीं होगी। अतः अङ्कुर के अव्यवहित पूर्वक्षण में बीज में एक विलक्षण धर्म की उत्पत्ति होती है, जिसका नाम है 'कुर्व्वद्रूपत्व'। इस रूप से ही बीज अङ्कुर का कारण है, केवल बीजत्व रूप से नहीं, कोठियों के बीजों में बीजत्व के रहने पर भी यह अङ्कुरकुर्व्वद्रूपत्व धर्म नहीं है, अतः कोठी के बीजों से अङ्कुरों की उत्पत्ति नहीं होती है । इस प्रकार खेत में बोये हुये बीजों से कोठी के बीज भिन्न हैं, क्योंकि यह सम्भव नहीं है कि एक ही वस्तु में एक ही जाति रहे भी और न भी रहे । बीजों की यह विभिन्नता प्रत्येक क्षण में विभिन्न बीजों की उत्पत्ति के बिना सम्भव नहीं है, अतः यह समझना चाहिये कि किसी भी वस्तु को क्षणिक माने बिना उसमें अर्थक्रियाकारित्व सम्भव ही नहीं है । एवं सत्त्व अर्थक्रियाकारित्व रूप ही है, अतः यह उपसंहार कर सकते हैं कि जो भी सत् है वह अवश्य ही क्षणिक है, जैसे कि बीज, तस्मात् सभी वस्तुएं क्षणिक हैं ।

आत्मा को अगर ज्ञान का समवायिकारण मानें तो उसे भी क्षणिक मानना ही पड़ेगा । अगर आत्मा क्षणिक है तो वह किसी का आश्रय नहीं हो सकता । अतः आत्मसिद्धि की कथित युक्तियां ठीक नहीं हैं ।

## न्यायकन्दली

असमर्थस्य कालान्तरेऽप्यजनकत्वस्वभावस्यानतिवृत्तेः । क्रमवत्सहकारिलाभात्क्रमेण करणं तस्येति चेत् ? अत्र वदन्ति—यदि सहकारिणो भावातिशयं न जनयन्ति नापेक्षणीयाः, अकिञ्चित्करत्वात् । जनयन्ति चेत् ? स किं तावद्व्यतिरिक्तः ? अव्यतिरिक्तो वा ? व्यतिरेकपक्षे तावदतिशयादेवागन्तुकादन्वयव्यतिरेकाभ्यां कार्योत्पत्तिरित्यक्षणिकस्य न हेतुत्वम्, सत्यपि तस्मिन्नभावात् । सहकारिकृतातिशयसहितस्य तस्य जनकत्वमिति चेत् ? अतिशयस्यातिशयान्तरानारम्भे कीदृशी सहायता ? आरम्भे चानवस्थायाः का प्रतिक्रिया ? सहकारिजन्योऽतिशयः स चाक्षणिकस्येति सुभाषितम्, अनुपकार्य्यानुपकारकयोः सम्बन्धाभावात् । भावादभिन्नोऽतिशयः सहकारिभिः क्रियत इत्यपि न सुपेशलम्, भावस्य

को करने की सामर्थ्य है, वह कभी नष्ट नहीं हो सकती है। एवं जो जिस कार्य को करने में असमर्थ है वह कभी उस काम को कर ही नहीं सकता है। क्रमशः कार्य करनेवाले सहकारि कारणों की सहायता से क्रमशः कार्यों की उत्पत्ति होती है[1]। इस प्रसङ्ग में बौद्धगण कहते हैं कि (प्र०) सहकारि कारण मुख्य कारण में किसी विशेष सामर्थ्य का उत्पादन करते हैं या नहीं ? अगर नहीं करते हैं तो फिर उस कार्य के लिये वे अपेक्षित ही नहीं हैं (फलतः कारण ही नहीं हैं) क्योंकि वे कायोत्पत्ति के लिये कुछ भी नहीं करते। अगर सहकारि कारण मुख्य कारण में किसी विशेष सामर्थ्य का उत्पादन करते हैं तो फिर यह पूछना है कि यह सामर्थ्य क्या अपने आश्रयीभूत मुख्य कारण से भिन्न है, या अभिन्न? अगर भिन्न है तो फिर कार्य की उत्पत्ति उसी से होगी, क्योंकि कार्य का अन्वय और व्यतिरेक उसी के साथ है। इस से यह सिद्ध होता है कि अक्षणिक वस्तुओं से कार्यों की उत्पत्ति नहीं होती है, क्योंकि उनके रहते हुये भी (क्षणिक उस शक्ति के विना) कार्यों की उत्पत्ति नहीं होती है। (उ०) सहकारि कारणों से विलक्षण शक्ति की उत्पत्ति होती है एवं उस शक्ति से युक्त बीजादि ही कारण हैं। (प्र०) यह 'अतिशय' (विलक्षण सामर्थ्य) उन बीजादि वस्तुओं में किसी दूसरे अतिशय को जन्म देता है या नहीं ? अगर नहीं तो फिर सहायता कैसी ? अगर हां ? तो अनवस्था दोष का क्या परिहार होगा ? यद्यपि यह कहना ठीक सा लगता है कि सहकारियों से अतिशय की उत्पत्ति अवश्य होती है किन्तु वह क्षणिक वस्तुओं का धर्म नहीं है, किन्तु अक्षणिकों का धर्म है। यह कहना भी ठीक नहीं है कि 'वह अतिशय या सामर्थ्य विशेष सहकारियों से अवश्य ही उत्पन्न होता है, एवं वह अपने

१. अभिप्राय यह है कि बीजादि में सर्वदा अङ्कुरादि के उत्पादन का सामर्थ्य है ही। जब उसे खेत पानी प्रभृति सहकारियों की सहायता पहुँचती है तभी उन से अङ्कुरादि कार्यों की उत्पत्ति होती है।

## न्यायकन्दली

पूर्वोत्पन्नस्य पुनरुत्पत्त्यभावात् । प्राक्तनो हि भावोऽनतिशयात्मा निवर्त्तते, अन्यश्चातिशयात्मा जायत इति चेत् ? क्षणिकत्वसिद्धिः । ननु क्षणिकस्यापि सहकारिभिः किं क्रियते ? न किञ्चित्, किमर्थं तर्हि ते अपेक्ष्यन्ते ? को वै ब्रूते अपेक्ष्यन्ते इति, प्रत्येकमेव हि कार्यजननाय समर्था अन्त्यावस्थाभाविनः क्षणाः, का तेषां परस्परापेक्षा ? यत्तु तदानीं परस्परं प्रत्यासीदन्ति तदुपसर्पणकारणस्यावश्यम्भावनियमात्, न तु सम्भूयकार्यकरणाय, तत्काले चोपसर्पणहेतुनियमस्तेषां वस्तुस्वाभाव्यात् । प्रत्येकं समर्था हेतवः प्रत्येकं कार्यं जनयेयुः । किमित्येकमनेके कुर्व्वन्ति ? अत्राप्यमीषां कारणानि प्रष्टव्यानि यान्यप्रत्येकार्थनिर्वर्त्तनशीलानि प्रभावयन्ति । वयं तु यथादृष्टस्य वस्तुस्वभावस्य वक्तारो न पर्य्यनुयोगमर्हामः । कार्य्यमेकेनैव कृतं किमपरे कुर्व्वन्तीति चेत् ? न कृतं कुर्व्वन्ति किन्त्वेकेन क्रियमाणमपरेऽपि कुर्व्वन्ति ।

आश्रयीभूत मुख्य कारण से अभिन्न है, क्योंकि अनुपकार्य और अनुपकारक में (सहाय्यसहायकभाव) सम्बन्ध असम्भव है" क्योंकि एक बार उत्पन्न वस्तु की फिर से उत्पत्ति नहीं होती है । (उ०) अनतिशय स्वरूप पहली वस्तु का नाश होता है एवं अतिशय स्वरूप दूसरी वस्तु की उत्पत्ति होती है । (प्र०) फिर तो क्षणिकत्व का सिद्धान्त अटल है । (उ०) वस्तुओं को क्षणिक मान लेने पर भी सहकारियों से उन्हें क्या सहायता मिलती है ? (प्र०) कुछ भी नहीं ? (उ०) फिर वे सहकारियों की अपेक्षा क्यों रखते हैं ? (प्र०) कौन कहता है कि वीजादि कारण अपने कार्यों के लिये सहकारियों की अपेक्षा रखते हैं । 'अन्त्य क्षण अर्थात् कार्योत्पत्ति के अव्यवहित पूर्वक्षण में रहनेवाले सभी कारण (मुख्य और सहकारी दोनों ही प्रकार के) अङ्कुरादि कार्यों को उत्पन्न करने में समर्थ हैं । इस में सबों की परस्परापेक्षा कैसी ? उस क्षण में मुख्य सहकारी दोनों प्रकार के कारणों का सम्मेलन इसलिये नहीं होता कि मिलकर ही वे कार्य को उत्पन्न कर सकते हैं, किन्तु उस क्षण में नियमित रूप से सम्मेलन की सामग्री रहती है अतः उस क्षण में सभी कारण अवश्य ही सम्मिलित होते हैं । प्रश्न यह रह जाता है कि 'नियमतः उसी क्षण में क्यों एकत्र हों' ? इस का यही उत्तर है कि 'यह उन का स्वभाव है' (उ०) मुख्य कारण और सहकारियों में से प्रत्येक भी अगर स्वतन्त्र रूप से कार्य कर सकते हैं तो फिर वे अलग २ अपना काम करेंगे, एक ही काम को सब मिलकर क्यों करेंगे ? (प्र०) यह तो उन कारणों से ही पूछिये कि प्रत्येकशः वे कार्य करने में समर्थ होते हुये भी क्यों सम्मिलित होकर एक ही कार्य को करते हुये से प्रतीति होते हैं । इस अभियोग के भागी हमलोग नहीं हैं । हमलोग तो वस्तुओं को जैसा देखते हैं वैसा ही वर्णन करते हैं । (उ०) कार्य जब एक ही कारण से सम्पादित हो जाता है तब शेष

## न्यायकन्दली

यत्रैकमेव समर्थं तत्रापरेषां क उपयोग इति चेद् ? सत्यम्, न ते प्रेक्षापूर्वकारिणो यदेवं विमृश्योदासते । एकं कार्य्यमनेकस्मादुत्पद्यत इति दुर्घटमिदम्, कारण-भेदस्य कार्य्यभेदहेतुत्वादिति चेन्नैवम्, सामग्रीभेदाद्धि कार्य्यभेदो न सहकारिभेदात्, एककार्य्यकारितैव सहकारिता, तस्मात् क्षणिकत्वे क्रमवतत्तां भावानां क्रमेण कार्य्यकरणं घटते, दुर्घटा तु अक्षणिकस्यार्थक्रियेति । युगपत्करण-मपि दुर्घटम्, तावत्कार्य्यकरणसमर्थस्य स्वभावस्योत्तरकालमप्यनिवृ तेः । कृतस्य करणं नास्ति, कर्त्तव्यञ्चास्य न विद्यते, निखिलस्य कार्य्यकलापस्य सकृदेव कृत-त्वात्, अतः क्षणान्तरे न करोतीति चेत् ? तर्हि अयं तदानीमसन्नेव, समस्तार्थ-क्रियाविरहात् । तदेवं व्यापकयोः क्रमयौगपद्ययोरनुपलम्भेनाक्षणिकान्निवर्त्तमानं

कारण उस एक कारण से सम्पादित कार्य को ही करते हैं ? (प्र०) एक कारण से उत्पन्न हुये कार्य को ही शेष कारण नहीं करते हैं किन्तु एक के द्वारा सम्पादित होते हुये कार्य का ही सम्पादन शेष कारण भी करते हैं । (उ०) जहां एक ही कारण से कार्य सम्पादन की सम्भावना है वहां और कारणों का क्या उपयोग है ? (प्र०) यह आक्षेप सत्य है, किन्तु वे कारण तो कुछ समझ कर काम करने की क्षमता नहीं रखते कि एक ने इस काम के कर ही दिया तो हम लोगों को इस झंझट से क्या प्रयोजन ? यह समझकर इस से उदासीन हो जांय । (उ०) फिर भी यह दुर्घट ही है कि समान शक्ति वाले अनेक कारणों से एक ही कार्य की उत्पत्ति हो, क्योंकि कारणों के भेद से ही कार्यों के भेद होते हैं । (फलतः विभिन्न कारणों से विभिन्न ही कार्य होंगे, एक कार्य नहीं) (प्र०) यह कहना ठीक नहीं है क्योंकि सहकारियों के भेद से कार्यों का भेद नहीं होता है, किन्तु सामग्रियों (कारणसमूहों) के भेद से कार्यों में भेद होता है । एक कार्यकारित्व ही अर्थात् मुख्य कारण से होनेवाले कार्य को मुख्य कारण के साथ मिलकर करता ही 'सहकारित्व' है । अतः वस्तुओं को क्षणिक मानने पर ही क्रमशील भावों से क्रमशः कार्य की उत्पत्ति की सम्भावना है । अक्षणिक स्थिर वस्तुओं से कार्य की उत्पत्ति सम्भव ही नहीं है । एवं युगपत्कारित्व (एक ही काल में अनेक कार्यों का सम्पादन) भी सम्भव नहीं है, क्योंकि एक ही काल में अनेक कार्यों की की सम्पादकता ही 'युगपत्कारिता' है, इस युगपत्कारिता रूप सामर्थ्य का तो कारणों से लोप नहीं होगा ? तब फिर उन्हीं कार्यों की उत्पत्ति बराबर होती रहेगी । (उ०) उत्पन्न कार्यों की फिर से उत्पत्ति नहीं हो सकती है । अपने से होनेवाले सभी कार्यों का सम्पादन वह कर चुका है अतः उस को कुछ कर्त्तव्य भी नहीं है । अतः उस के बाद वह कार्य का उत्पादन नहीं कर सकता । (प्र०) फिर आगे के क्षणों में उस की सत्ता ही सम्भव नहीं है, क्योंकि उन क्षणों में उस में किसी अर्थक्रिया का

## न्यायकन्दली

सत्त्वं क्षणिके व्यवतिष्ठते। तथा च सति सुलभं क्षणिकत्वानुमानं यत् सत् तत् क्षणिकं, सन्ति च द्वादशायतनानीति। अत्रोच्यते—न सत्त्वात् क्षणिकत्वसिद्धिः, तस्य विपक्षव्यावृत्त्यनवगमात्। यत्क्रमयौगपद्यरहितं तदसत्, यथा वाजिविषाणम्, क्रमयौगपद्यरहितञ्चाक्षणिकमिति बाधकेनाक्षणिकात् क्रमयौगपद्यव्यावृत्त्या सत्त्वव्यतिरेकप्रतीतिरिति चेन्न, अक्षणिकस्याप्रतीतौ सत्त्वस्य ततो व्यावृत्तिप्रतीत्यसम्भवात्, यथा प्रतीयमाने जले तत्र वह्निधूमयोरभावप्रतीतिः, एवमक्षणिके दृश्यमाने क्रमयौगपद्याभावात्सत्त्वाभावः प्रत्येतव्यः। न चाक्षणिको नाम कश्चिदस्ति भवताम्, यथाऽप्रतीयमानेऽपि पिशाचे ततोऽन्यव्यावृत्तिः प्रतीयते

जनकत्व नहीं है। अतः सत्त्व के व्यापक क्रमकारित्व युगपत्कारित्व ये दोनों ही अक्षणिक स्थिर वस्तुओं में नहीं रह सकते (अतः अक्षणिक स्थिर किसी भी वस्तु की सत्ता नहीं है ) फलतः सत्त्व क्षणिक वस्तुओं में ही नियमित हो जाता है। अतः सभी वस्तुओं में क्षणिकत्व का यह अनुमान सुलभ हो जाता है कि जो सत् है अवश्य ही क्षणिक है, जैसे कि द्वादश आयतन। ( उ० ) हम लोग इस आक्षेप का यह समाधान करते हैं कि सत्त्व हेतु से क्षणिकत्व की सिद्धि नहीं हो सकती है, क्योंकि इस अनुमान के हेतु में 'विपक्षव्यावृत्ति' अर्थात् विपक्षासत्त्व का ज्ञान नहीं हो सकता है[1]। (प्र०) "जिस में न क्रमशः कार्य के उत्पादन की सामर्थ्य है अर्थात् क्रमकारित्व है और न कार्यों को एक ही समय में उत्पादन की सामर्थ्य अर्थात् युगपत्कारित्व है वह सत् भी नहीं है जैसे कि घोड़े की सींग" इस बाधक अनुमान के बल से स्थिर वस्तुओं से सत्त्व हट जाता है, अतः स्थिर वस्तुओं में सत्त्व के अभाव की प्रतीति होती है। अक्षणिक वस्तु ही प्रकृत में विपक्ष है। अतः अक्षणिक वस्तु रूप विपक्ष के ज्ञान के विना विपक्षव्यावृत्ति का ज्ञान सम्भव नहीं है। प्रतीत होनेवाले जल में ही वह्नि और धूम के अभाव की प्रतीति होती है। इसी प्रकार जब अक्षणिक कोई वस्तु देखी जायगी तब उस में क्रम और यौगपद्य के न होने से सत्त्व का अभाव समझेंगे। किन्तु आप (बौद्ध) के मत में कोई भी वस्तु अक्षणिक

---

१. अभिप्राय यह है कि वही हेतु साध्य का ज्ञापक हो सकता है जिसमें (१) पक्षसत्त्व (२) सपक्षसत्त्व (३) विपक्षासत्त्व (४) अबाधितत्व एवं (५) असत्प्रतिपक्षितत्व ये पांच रूप निर्णीत रहें। प्रकृत क्षणिकत्व के साधक सत्त्व हेतु में विपक्षव्यावृत्ति या विपक्षासत्त्व का निर्णय नहीं हो सकता है, क्योंकि बौद्धगण संसार की सभी वस्तुओं में क्षणिकत्व का साधन करते हैं। अतः सभी पदार्थ पक्ष के ही अन्तर्गत आ गये हैं। विपक्ष के लिये कोई बचा ही नहीं। अतः प्रकृत में विपक्ष की अप्रसिद्धि के कारण विपक्षव्यावृत्ति भी अप्रसिद्ध ही है। अतः उपयुक्त हेतु का ज्ञान न होने के कारण प्रकृतानुमान ठीक नहीं है।

## न्यायकन्दली

स्तम्भः पिशाचो न भवतीति, तद्वदेतदपि भविष्यतीति चेद् ? न, व्यावृत्तेरनुपलब्धिप्रमाणैकगोचरत्वात्, तद्विविक्तेतरपदार्थोपलब्धिस्वभावत्वाच्चानुपलब्धेः प्रतियोग्युपलब्धिमन्तरेणाभावात् । न च स्वरूपविप्रकृष्टत्वे पिशाचस्य ततो व्यावृत्तिप्रतीतिसम्भवः । कथं तर्हि स्तम्भः पिशाचो न भवतीति प्रतीतिरिति चेत् ? नायं संसर्गप्रतिषेधः, किन्तु तादात्म्यप्रतिषेधोऽयम्, स च स्तम्भात्मतया प्रसञ्जितस्य पिशाचस्य दृश्यत्वाभ्यनुज्ञानात् प्रवर्त्तते नान्यथा, यथोक्तम्— "तादात्म्येन यावान्निषेधः स सर्व उपलब्धिलक्षणप्राप्तत्वाभ्युपगमेन क्रियते" इति । तत्र स्तम्भस्वरूपैकनियता स्तम्भप्रतीतिस्तदनात्मव्यवच्छेदकारणम्, यदि स्तम्भः पिशाचो भवेत् तेनाप्यात्मना ज्ञातः स्यात् । न च ज्ञानं स्तम्भत्ववत्पिशाचात्मतामपि गृह्णाति, तस्मादयं पिशाचो न भवतीति ।

अथ मतं न नीलादिव्यतिरिक्तोऽक्षणिकः क्षणिको वा कश्चिदस्ति,

नहीं है । (प्र०) जैसे कि अप्रतीत पिशाच में अन्य से व्यावृत्ति की यह प्रतीति होती होती है कि 'स्तम्भ पिशाच नहीं है' यहां भी वैसे ही विपक्ष व्यावृत्ति की प्रतीति होगी ? (उ०) 'व्यावृत्ति' अर्थात् वृत्तित्व के अभाव का निश्चय अनुपलब्धि रूप अभाव प्रमाण से ही हो सकता है । अनुपलब्धि केवल उपलब्धि का अभाव ही नहीं है, किन्तु किन्तु प्रतीत होनेवाले अभाव की प्रतियोगी से भिन्न की उपलब्धि रूप है अतः (विपक्ष व्यावृत्ति में अपेक्षित) अनुपलब्धि साध्याभाव के प्रतियोगी रूप साध्यकी उपलब्धि के विना असम्भव है (अर्थात् पिशाच की ,अगर असत्ता सिद्ध हो जाय तो फिर उस का ज्ञान ही असम्भव है') (प्र०) तो फिर 'स्तम्भ पिशाच नहीं है' यह प्रतीति कैसे होती है ? (उ०) यह संसर्ग के अर्थात् आधार आधेय भाव के नियामक पिशाच के सम्बन्ध के अभाव की प्रतीति नहीं है, किन्तु यह उस के तादात्म्य के प्रतिषेध की प्रतीति है, यह भी स्तम्भ रूप से सम्भावित पिशाच को दृश्य मान कर ही प्रवृत्त होता है अन्यथा नहीं, । जैसा कहा है कि तादात्म्य सम्बन्ध से जितने निषेधों की प्रतीति होती है वे निषिद्ध होनेवाले सभी वस्तुओं की सत्ता मान कर ही होती है । यहां केवल स्तम्भ में ही होनेवाली 'यह स्तम्भ है' यह प्रतीति ही स्तम्भ के स्वरूप से भिन्न पिशाचादि के निषेध का कारण होती है । तदनुकूल न्याय का प्रयोग ऐसा है कि 'अगर यह स्तम्भ पिशाच होता तो यह पिशाचत्व रूप से ज्ञात होता, किन्तु स्तम्भोयम्' यह ज्ञान स्तम्भत्व की तरह पिशाचत्व को समझाने में असमर्थ है । अतः स्तम्भ पिशाच नहीं है ।

(प्र०) प्रतीत होनेवाले नीलादि पदार्थों से भिन्न क्षणिक या अक्षणिक कोई पदार्थ है ही नहीं किन्तु पहले की बुद्धि से ज्ञात नीलादि क्षणों में जब वर्त्तमान कालिक

## न्यायकन्दली

किन्तु प्राक्तनबुद्धिवेद्यो नीलादिक्षणोऽधुनातनबुद्धिवेद्यान्नीलक्षणादभेदेनारोप्यमाणोऽक्षणिक इत्युच्यते। भेदेन व्यवस्थाप्यमाणश्च क्षणिक इति। तत्र नीलादिष्वेव क्रमाक्रमव्यावृत्त्या सत्त्वाभावप्रतीतिः। यदि पूर्वोपलब्धक्षण एवायमुपलभ्यते तदा सम्प्रतितनीमर्थक्रियां प्रागेव कुर्य्यात्, प्राक्तनीं वा सम्प्रत्येव, न पुनः क्रमेण कुर्य्यात्, एकस्य कारकत्वाकारकत्वविरोधात्। नापि सर्वं पूर्वमेव कुर्य्यात्, सम्प्रत्यर्थक्रियारहितस्यासत्त्वप्रसङ्गादिति। तत्रापि किमेवं सत्त्वस्य हेतोर्वास्तवो विपक्षो दर्शितः ? कल्पनासमारोपितो वा समर्थितः ? न तावद्वास्तवो विपक्षो नीलादीनामक्षणिकस्यावास्तवत्वात्, तस्मादनुमानाद्वास्तवीमर्थगतिमिच्छता लिङ्गस्य त्रैरूप्यविनिश्चयार्थं धूमानुमानवत् सर्वत्र प्रमाणसिद्धः पक्षादिभावो दर्शयितव्यो न कल्पनामात्रेण, न चाक्षणिकस्तथाभूतोऽस्तीति व्यतिरेकासिद्धिः। तदसिद्धावन्वयस्याप्यसिद्धिस्तस्यास्तत्पूर्वकत्वादित्यसाधारणत्वं हेतोः।

बुद्धि के द्वारा ज्ञात क्षण का अभेदभ्रम होता है तभी नीलादि अक्षणिक (स्थिर) कहलाते हैं। जब वे ही क्षण भिन्न भिन्न रूप से ज्ञात होते हैं तभी नीलादि क्षणिक कहलाते हैं। यही स्थिर रूप से अभिमत नीलादि न क्रमशः कार्यों का उत्पादन कर सकते हैं ? न एक ही समय में कार्यों का उत्पादन (युगपत्) कर सकते हैं। इस (क्रम यौगपद्याभाव) की प्रतीति से स्थिर रूप से अभिमत नीलादि में ही सत्त्व के अभाव की प्रतीति होगी। क्योंकि अगर पहिले के ज्ञात क्षण में ही नीलादि की प्रतीतियां होती हैं, तो फिर वह (क्षण) अभी उत्पन्न होनेवाले कार्यों को पहिले ही उत्पन्न करता, या पहिले उत्पन्न होनेवाले कार्य को अभी उत्पन्न करता। किन्तु क्रमशः तो वह कार्यों का उत्पादन कर नहीं सकता है, क्योंकि एक ही वस्तु में कारकत्व एवं अकारकत्व दोनों विरुद्ध धर्मों का समावेश असम्भव है। यह भी सम्भावना नहीं है कि सभी कार्यों को पहिले ही कर देता है तब तो इस समय अर्थ क्रिया से रहित होने के कारण वस्तु की (वर्त्तमान काल में सत्ता ही) उठ जायगी। (उ०) आप के प्रदर्शित विपक्ष की (स्थिरत्वेन व्यवहृत नीलादि की) सत्ता यथार्थ हैं ? या काल्पनिक ? इस की सत्ता वास्तविक तो है नहीं, क्योंकि उक्त नीलादि का अक्षणिकत्व (आप के मत से) अवास्तविक है। अतः अनुमान के द्वारा वास्तव वस्तुओं की सिद्धि की इच्छा रखनेवाले को चाहिये कि हेतु के तीनों रूपों (पक्षसत्त्व, सपक्षसत्त्व, एवं विपक्षासत्त्व) के निश्चय के लिये धूमानुमान की तरह पक्षादि (पक्ष, सपक्ष, एवं विपक्ष) की काल्पनिक नहीं, वास्तविक सत्ता दिखलावे, किन्तु आप के मत से अक्षणिक वस्तुओं की वास्तविक सत्ता है नहीं। फलतः व्यतिरेक व्याप्ति भी नहीं वन सकती है। (क्योंकि विपक्ष असिद्ध है) इसी तरह अन्वय व्याप्ति भी नहीं वन सकती है,

## न्यायकन्दली

अपि च बाधकेनाक्षणिकात् सत्त्वव्यतिरेकः प्रसाधितः, क्षणिकत्वसत्त्वयोरन्वयः कुतः सिद्धयति ? न च तत्र विपक्षव्यावृत्तिमात्रेण हेतुत्वमसाधारणस्यापि हेतुत्वप्रसङ्गात् । केवलव्यतिरेक्यनुमानञ्च स्वयमनिष्टम् । अक्षणिकेऽपि सत्त्वं न भवतीत्यवस्थापितेऽर्थात् क्षणिकाश्रयं सत्त्वमित्यन्वयसिद्धिरिति चेत् ? न तावदर्थादिति सत्त्वस्य हेतोः परामर्शः, असिद्धान्वयस्य तस्याद्यापि हेतुत्वाभावात् । बाधकमेव तूभयव्यापारं प्रमाणान्तरं व्याप्तिं प्रसाधयद् द्वादशायतनेष्वेव प्रसाधयेन्निर्विषयाया व्याप्तेः प्रत्येतुमशक्यत्वात्, द्वादशायतनव्यतिरिक्तस्य चार्थस्याभावात् । तेषु चान्वयप्रतीतौ क्षणिकत्वस्यापि प्रतीतिः, सम्बन्धिप्रतीतिनान्तरीयकत्वात् सम्बन्धप्रतीतेरिति सत्त्ववैयर्थ्यम् । पक्षे सामान्येन व्याप्तिग्रहणं विशेषे सत्त्वस्य हेतुत्वमिति चेन्न, निर्विशेषस्य सामान्यस्य प्रतीतेरभावात् । विशेष-

क्योंकि अन्वयव्याप्ति में भी विपक्ष का ज्ञान आवश्यक है । अतः कथित सत्त्व रूप हेतु (केवल पक्ष में ही रहने के कारण) असाधारण नाम का हेत्वाभास है । और भी बात है कि ( कार्यकारणभाव की अनुपपत्ति रूप ) बाधक मूलक अक्षणिकत्व हेतु से विपक्ष में असत्त्व रूप साध्य के अभाव का आप ने निश्चय किया है, किन्तु क्षणिकत्व और सत्त्व में (नियत) सामानाधिकरण्य रूप अन्वय (व्याप्ति) किस हेतु से सिद्ध होगा ? केवल विपक्ष में न रहने से ही हेतु साध्य का साधन नहीं कर सकता है । क्योंकि इस प्रकार तो असाधारण हेत्वाभास से भी यथार्थ अनुमिति की आपत्ति होगी । केवल व्यतिरेकी अनुमान तो स्वयं ही दूषित है । (प्र०) 'अक्षणिकों ( स्थिरों ) में सत्त्व नहीं है' यह सिद्ध हो जाने पर "अर्थात्" यह 'अन्वय' सिद्ध हो जाता है कि 'सत्त्व क्षणिक वस्तुओं में ही है । (उ०) "अर्थात्" पञ्चमी विभक्ति युक्त इस हेतु बोधक पद से 'सत्त्व' हेतु ही अभिप्रेत है, किन्तु अन्वय के असिद्ध होने के कारण उस में हेतुत्व ही असिद्ध है । (प्र०) कथित कार्यकारणभाव की अनुपपत्ति रूप दोष के ही दो व्यापारों की कल्पना करेंगे, एक से अक्षणिकों में असत्त्व की सिद्धि होगी और दूसरे से क्षणिकों में सत्त्व की सिद्धि होगी । अथवा वही बाधक अन्वयसाधक दूसरी व्याप्ति रूप प्रमाण को उपस्थित करता हुआ द्वादशायतनों में ही सत्त्व को सिद्ध करेगा । क्योंकि व्याप्ति की प्रतीति विना विषय के नहीं हो सकती है । एवं द्वादशायतनों से भिन्न किसी वस्तु की सत्ता है नहीं । उस में अन्वय की प्रतीति से क्षणिकत्व प्रतीति की अवश्य होगी । क्योंकि जहां सम्बन्ध की प्रतीति रहेगी वहां सम्बन्धियों की भी प्रतीति अवश्य ही रहेगी । अतः पहिले पक्ष में सत्त्वसिद्धि की कोई आवश्यकता नहीं है । व्याप्ति सामान्य रूप से ही गृहीत होगी और सत्त्व हेतु से विशेष की सिद्धि होगी 'अर्थात् उस सामान्य व्याप्ति से ही विशेष तत्तद्व्यक्तियों में सत्त्व की सिद्धि होगी । (उ०)

## न्यायकन्दली

परिनिष्ठयोश्च क्षणिकत्वसत्त्वसामान्ययोः प्रतीयमानयोर्नीलादिगतं क्षणिकत्वं प्रतीतमिति सूक्तं सत्त्ववैयर्थ्यमिति । बाधकादक्षणिकत्वव्यावृत्त्यसत्त्वव्यावृत्त्योर्व्याप्तिग्रहणम्, सत्त्वात्तु वस्त्वात्मकक्षणिकत्वप्रतीतिरिति चेन्न, व्यावर्त्यभेदेन कल्पितभेदयोर्व्यावृत्त्योस्तादात्म्यभावात् । तादात्म्यञ्चानुमानाङ्गमुक्तम्, वस्त्वात्मनोः क्षणिकत्वसत्त्वयोस्तादात्म्यात् । तदात्मकत्वेनाध्यवसितयोरपि व्यावृत्त्योस्तादात्म्यमिति चेत् ? न, वस्तुनोस्तादात्म्यस्यान्यतोऽप्रसिद्धेः, प्रसिद्धौ वा बाधकस्यापि वैयर्थ्यम् । न च व्यावृत्त्योः प्रतिबन्धनिश्चये वस्तुसिद्धिरस्ति वस्त्ववस्तुनोर्भेदादसम्बन्धाच्च ।

यदप्युक्तम्—धर्म्मोत्तरेण घटे बाधकेन व्याप्तिं प्रसाध्य शब्दे सत्त्वात् क्षणिकत्वप्रसाधनमित्युभयोरपि सार्थकत्वं विषयभेदादिति । तत्रापीदमुत्तरम् ।

यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि विशेषों को छोड़कर सामान्य की प्रतीति नहीं होती है । एवं जब कि विशेष व्यक्तियों में क्षणिकत्व सामान्य और सत्त्व सामान्य की सिद्धि उस सामान्य व्याप्ति से हो ही गयी तो फिर नीलादि वस्तुओं में भी क्षणिकत्व ज्ञात हो ही गया । उस के लिये सत्त्व हेतु की फिर से आवश्यकता नहीं है अतः हम ने ठीक ही कहा है कि सत्त्व हेतु की कोई सार्थकता नहीं है । (प्र०) कार्यकारणभाव की अनुपपत्ति रूप बाधक से ही 'अक्षणिकत्वव्यावृत्ति (अक्षणिकत्वाभाव) एवं 'असत्त्वव्यावृत्ति' (अर्थात् असत्त्वाभाव) इन दोनों की व्याप्ति का ज्ञान होता है और सत्त्व से भावस्वरूप क्षणिकत्व की प्रतीति होती है । (उ०) व्यावर्त्य (व्यावृत्ति के अभाव के प्रतीति का प्रयोजक) के भेद से (असत्त्वव्यावृत्ति एवं अक्षणिकत्व व्यावृत्ति इन) दोनों व्यावृत्तियों में भी भेद की कल्पना करनी पड़ेगी । किन्तु साध्य और हेतु के तादात्म्य को आप (बौद्ध) अनुमान का अङ्ग मानते हैं । (प्र०) भावस्वरूप क्षणिकत्व और सत्त्व इन दोनों में तो तादात्म्य है ही, इस तादात्म्य से ही, 'सत्त्व और क्षणिकत्व' इन दोनों के अभिन्न रूप से कल्पित अक्षणिकत्वव्यावृत्ति और असत्त्वव्यावृत्ति इन दोनों में भी तादात्म्य होगा । (उ०) वस्तुओं का तादात्म्य किन्हीं और चीजों से साधन करने योग्य वस्तु नहीं है । अगर वह तादात्म्य अन्य वस्तु से ही सिद्ध हो तो फिर उक्त कार्यकारणभाव की अनुपपत्ति का प्रदर्शन ही व्यर्थ है । (अभाव रूप) दोनों व्यावृत्तियों में व्याप्ति निश्चय होने पर भी क्षणिकत्व रूप भाव पदार्थ की सिद्धि नहीं हो सकती है, क्योंकि भाव और अभाव दोनों भिन्न वस्तुएं हैं । एवं इन दो विरुद्ध वस्तुओं में सम्बन्ध भी असम्भव है ।

धर्म्मोत्तर ने जो यह कहा है कि (प्र०) उक्त बाधक के बल से घटादि में व्याप्ति की सिद्धि के बाद शब्दादि में सत्त्व हेतु से क्षणिकत्व की सिद्धि करेंगे । इस

## न्यायकन्दली

घट इव शब्देऽपि बाधकस्य प्रवृत्त्यविरोधात् प्रमाणान्तरानुसरणमफलमिति। न चाक्षणिकस्यार्थक्रियानुपपत्तिः, सहकारिसाहित्ये हि सति कार्य्यकरणस्वभावो हि भावो नानपेक्षकारकस्वरूपः, तस्य यथान्वयव्यतिरेकावगतसामर्थ्याः सहकारिणः सन्निपतन्ति तथा कार्य्योत्पत्तिरित्युपपद्यते स्थिरस्यापि क्रमेण करणम्। अनेककारणाधीनस्य कार्य्यस्यैकस्मादुत्पत्त्यभावात्। न च सहकारिसापेक्षित्वे सति तत्कृतादेवातिशयात् कार्य्योत्पत्तेर्भावो न कारक इति युक्तम्, भावस्वरूपानुगमेन कार्य्योत्पाददर्शनात्। अकारकत्वे हि यवबीजस्य क्षित्युदकसंनिधौ शालिबीजाद्यङ्कुरोऽपि स्यात्, नियमकारणाभावात्। नापि सहकारिणो भावस्य स्वरूपातिशयमादधति किन्तु सहकारिण एव ते, अतिशयः पुनरेतस्य सहकारिसाहित्यम्, अनतिशयोऽपि तदभाव एव, तस्मिन् सति ततः कार्य्यस्य भावाद-

प्रकार बाधक के उपन्यास और सत्त्व हेतु दोनों की सार्थकता विषय भेद से है। (उ०) किन्तु उन का यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि शब्दादि में (घटादि पदार्थों की तरह) उस बाधक के बल से ही क्षणिकत्व की सिद्धि होगी, उस के लिये भी सत्त्व हेतु का अवलम्बन व्यर्थ ही है। वस्तुतः यह कहना ही भूल है कि 'वस्तुएं अगर क्षणिक न मानी जांय तो उन से अर्थक्रिया का सम्पादन असम्भव है'। क्योंकि वस्तुओं का यह स्वभाव है कि वे सहकारियों से सहायता प्राप्त करके ही कार्यों का सम्पादन करतीं हैं उन से निरपेक्ष रह कर नहीं। अतः यह निश्चित होने में कोई बाधा नहीं है कि अन्वय और व्यतिरेक से जिस में कार्य को उत्पन्न करने की सामर्थ्य ज्ञात हो गयी है, वे सहायक जब बीजादि प्रधान कारणों के साथ सम्मिलित होते हैं तभी कार्यों की उत्पत्ति होती है। इस प्रकार स्थिर वस्तुओं से भी क्रमशः कार्यों की उत्पत्ति हो सकती है। क्योंकि अनेक कारणों से उत्पन्न होने से एक कार्य की उत्पत्ति केवल किसी एक कारण से नहीं हो सकती है। (प्र०) तव फिर सहकारि कारणों से उत्पन्न 'अतिशय' रूप विलक्षण सामर्थ्य से ही उत्पत्ति होगी 'भाव' (अर्थात् बीजादि मुख्य कारणों) को कारण मानने की क्या आवश्यकता है ? (उ०) इस लिये कि कार्यों में भावों के मूल कारणों की अनुवृत्ति देखी जाती जाती है। अगर बीज (अङ्कुर का) कारण ही न हों, तो फिर यव के बीज से पृथिवी जलादि सहकारियों का संनिधान रहने पर धान के अङ्कुर की भी उत्पत्ति होगी। क्योंकि (यव बीज से यवाङ्कुर ही हों एवं धान्य बीज से धान्याङ्कुर ही) इस नियम का कोई ज्ञापक नहीं है। यह कहना भी गलत है कि मूल कारण में सहकारिकारणों से किसी अतिशय की उत्पत्ति होती है। क्योंकि वे सहकारी ही हैं और उन का साहित्य ही 'अतिशय' है, इस साहित्य का अभाव ही 'अनतिशय' अर्थात् विलक्षण सामर्थ्य का न रहना है। (प्र०) मूल

## न्यायकन्दली

सत्यभावात्, जनकाजनकक्षणभेदाभ्युपगमः सर्वदावस्थानग्राहिप्रत्यक्षबाधितः, सुसदृशक्षणानामव्यवधानोत्पादेनान्तराग्रहणादवस्थानभ्रमोऽयमिति चेत् ? स्थिते क्षणिकत्वे प्रत्यक्षस्य भ्रान्तता, तद्भ्रान्तत्वे च क्षणिकत्वसिद्धिरित्यन्योन्यापेक्षता। न च यद्यस्योत्पत्तिकारणं विनाशकारणञ्चान्वयव्यतिरेकाभ्यामवगतं तयोरभावे तस्योत्पत्तिविनाशकल्पना युक्ता, निर्हेतुको विनाशो, बीजमपि बीजस्य कारणमिति चासिद्धम्। अङ्कुरजनकं बीजं बीजकृतं न भवति बीजत्वाच्छालिस्तम्भमूर्द्धस्थितबीजवत्। निर्भागं वस्तु तस्य कारकत्वमकारकत्वञ्चेत्यंशावनुपपन्नाविति यत्किञ्चिदेतत्। यथा वह्नेर्दाहं प्रति कारकत्वमकारकत्वञ्च स्नानं प्रति,

कारण को जिस क्षण में सहकारियों का साहित्य मिलता है, उस से अव्यवहित आगे कार्य की उत्पत्ति होती है। और जिन क्षणों में वह साहित्य उन को नहीं मिलता है उन से अव्यवहित अग्रिम क्षण में कार्य की उत्पत्ति नहीं होती है। इस अन्वय और व्यतिरेक से यह समझते हैं कि वह साहित्यक्षण ही 'जनकक्षण' है, और उस से भिन्न सभी 'अजनकक्षण' हैं (दो प्रकार के क्षणों मे रहनेवाले वीजादि कोई एक स्थिर वस्तु नहीं हैं) (उ०) किन्तु 'जिस बीज को मैं ने कल्ह घर में देखा था उसी बीज को को आज खेत में देख रहा हूं' इस प्रकार एक ही वीज में अनेक कालों के सम्बन्ध का ग्राहक प्रत्यक्ष बीजों के क्षणिकत्व का वाधक है। (प्र०) एक ही बीज में अनेक कालों के सम्बन्ध का भान इस लिये होता है कि उत्पन्न हुये अनेक बीजक्षण परस्पर अत्यन्त सदृश हैं, अतः उन का परस्पर भेद समझ नहीं पड़ता है। फलतः एक ही बीज में अनेक कालों के सम्बन्ध का ग्राहक उक्त प्रत्यक्ष ही भ्रम रूप है। (उ०) उक्त प्रत्यक्ष भ्रान्त क्यों है ? इस लिये कि सभी वस्तुएं क्षणिक हैं। सभी वस्तुएं क्षणिक क्यों हैं ? इस लिये कि उक्त प्रत्यक्ष भ्रान्ति रूप है। इस प्रकार इस पक्ष में अन्योन्याश्रय दोष स्पष्ट है। यह तो ठीक नहीं है कि अन्वय और व्यतिरेक से जिन में उत्पत्ति और विनाश की कारणता सिद्ध हो गयी है उन के विना भी उत्पत्ति और विनाश माने जांय। एवं ये दोनों बाते भी ठीक नहीं है कि (१) विनाश विना कारण के ही उत्पन्न होता है एवं (२) बीज ही बीज का कारण है। ('बीज ही बीज का कारण नहीं है' इस में यह अनुमान भी प्रमाण है कि ) वीज अङ्कुरजनक वीज का कारण नहीं है क्योंकि मञ्च पर रक्खे हुये बीज की तरह वह भी बीज है। आप (बौद्धों) का यह कहना भी ठीक नहीं है कि (प्र०) 'वस्तुओं के अनेक भाग नहीं हैं अतः एक ही वस्तु में कारकत्व और अकारकत्व इन दोनों विरुद्ध धर्मों का समावेश नहीं हो सकता है' (उ०) क्योंकि एक ही अग्नि में दाह का कारकत्व भी है एवं स्नान का अकारकत्व

न्यायकन्दली

न च ताभ्यामस्य स्वरूपभेदः, तथैकस्यैव भावस्य सहकारिभावात्कारकत्वमकारकत्वञ्च तदभावात्, कथमन्यस्य सन्निधावन्यस्य कारकत्वं, कारकत्वेऽपि कथं कस्यचिदेव न सर्वस्येति चेत् ? अत्र वस्तुस्वभावाः पर्य्यनुयोक्तव्याः। वयन्तु यत्र येषामन्वयव्यतिरेकाभ्यां सामर्थ्यमवगच्छामः, तत्र तेषामेव सामग्रीभावमभ्युपगच्छन्तो नोपालम्भमर्हामः। त्वत्पक्षेऽपि क्षित्युदकबीजानामेवाङ्कुरोत्पत्तौ सहकारिता नापरेषाम्, (अत्र) तवापि वस्तु स्वभावादपरः को हेतुः ? प्रत्येकमेव बीजादयः समर्था न परस्परसहकारिण इति चेत् ? किमर्थं तर्हि कृषीवलः परिकर्षितायां भूमौ बीजमावपति उदकञ्चासिञ्चति ? परस्पराधिपत्येन तेभ्यः प्रत्येकमङ्कुरजननयोग्यक्षणजननायेति चेत् ? यद्यङ्कुरजननयोग्यक्षणोपजननाय बीजं स्वहेतुभ्यः समर्थमुपजातं किमवनिसलिलाभ्याम् ? अथासमर्थम् ? तथापि तयोरकिञ्चित्करः सन्निधिः, स्वभावस्यापरित्यागात्। क्षित्युदकाभ्यां बीजस्य स्वसन्तानवर्त्तिन्यसमर्थक्षणान्तरारम्भणशक्तिर्निरुद्धचते

भी है। इस कारकत्व या अकारकत्व से वह्नि में कोई अन्तर नहीं आता है। इसी प्रकार एक भाव ( बीजादि ) में सहकारियों के सहयोग से कारकत्व और असहयोग से अकारकत्व दोनों ही रह सकते हैं (इसके लिये उन के स्वरूप में कोई अन्तर मानने की आवश्यकता नहीं है) (प्र०) अन्य वस्तुओं के सांनिध्य से अन्य वस्तु में कारकत्व ही क्यों आता है ? और कुछ विशेष वस्तुओं में ही वह क्यों सीमित रहता है ? सभी वस्तुओं में नहीं। (उ०) यह अभियोग तो वस्तुओं के स्वरूप के ऊपर लाना उचित है हम लोगों के ऊपर नहीं। 'पृथिवी, जल और बीज ये तीन ही अङ्कुर के उत्पादन में परस्पर सहकारी हैं' इस अपने पक्ष में आप ही स्वभाव को छोड़ कर और क्या उत्तर देंगे। (प्र०) बीजादि प्रत्येक ही (स्वतन्त्र रूप से) अङ्कुर के उत्पादन में समर्थ है, वे तो परस्पर सहकारी नहीं हैं। (उ०) तो फिर जोते हुये खेत में बीजों को बो कर उसे पानी से सींचते क्यों हैं ? (प्र०) उन सभी कारणों से परस्पर के आधिपत्य के द्वारा अङ्कुरोत्पत्ति की योग्यता रखने वाले क्षण की उत्पत्ति के योग्य क्षण की उत्पत्ति के लिये ही जल सिञ्चनादि की आवश्यकता होती है। (उ०) अगर बीज में अपने कारणों से ही अङ्कुर के उत्पादन योग्य क्षण को उत्पन्न की सामर्थ्य उत्पन्न होती है तो फिर खेत और जल वहां क्या करते हैं ? अगर बीज उस में असमर्थ है तो असामर्थ्य रूप अपने स्वभाव को छोड़ नहीं सकता है। (प्र०) प्रत्येक क्षण में रहनेवाले बीज अनेक हैं, सुतराम् क्षण भी अनेक हैं उन क्षणों के समूह में से जो क्षण अङ्कुर के उत्पादन में असमर्थ है उन में अङ्कुर की उत्पादिका शक्ति को जल और पृथिवी रोकते हैं। (उ०) मान लिया कि पृथिवी और जल से असमर्थ क्षण की

## न्यायकन्दली

इति चेत् ? अस्तु तस्मादसमर्थक्षणानुत्पत्तिः, समर्थक्षणोत्पत्तिस्तु दुर्लभा, कारणाभावात् । न च स्वभावभूतायाश्शक्तेरस्ति निरोधो भावस्यापि निरोधप्रसङ्गात् । सहेतुकश्च विनाशः प्राप्नोति, विशिष्टक्षणोत्पादनशक्त्याधानञ्च बीजस्याशक्यं क्षणिकत्वात्, स्वभावव्यतिरिक्तशक्त्युत्पादने चोत्पन्नोत्पादनप्रसङ्गात् । तस्मादसमर्थस्योत्पादवतो न काचित् क्रिया, समर्थस्योत्पादानन्तरमेव करणमिति द्वयी गतिः । न त्वर्थान्तरसाहित्ये सति करणम्, तस्यानुपयोगात् । अथ मतम् एकस्मात्कार्य्यानुत्पत्तेर्ब्बहुभ्यश्च तदुत्पत्तिदर्शनात् सहितानामेव सामर्थ्यमिति ? किमित्येवं वदद्भ्योऽस्मभ्यं भ्राम्यति भवान् ? तदेवमक्षणिकस्यार्थक्रियोपपत्तेरनैकान्तिको हेतुः ।

यदप्युक्तं कृतकानामवश्यम्भावी विनाशः, तेनापि शक्यं क्षणिकत्वमनुमातुम्, तथाहि यद्येषां ध्रुवभावि तत्र तेषां कारणान्तरापेक्षा नास्ति यथा

उत्पत्ति रोकी जाती है । फिर भी समर्थक्षण की उत्पत्ति असम्भव ही है, क्योंकि उसका कोई कारण नहीं है । एवं स्वभाव रूप शक्ति का कभी नाश नहीं होगा, क्योंकि इससे भाव का अर्थात् वस्तु का भी नाश हो जायगा । अतः विनाश का भी कारण अवश्य है । यह कहना भी ठीक नहीं है कि (प्र०) सहकारियों में बीजादि में समर्थ क्षण की उत्पत्ति की शक्ति लायी जाती है, (उ०) क्योंकि बीजादि क्षणिक हैं । स्वभाव से अभिन्न ही शक्ति का अगर उत्पादन मानें तो फिर वह उत्पन्न वस्तु का ही पुनरुत्पादन होगा । अतः आप के मत में भी ये दो ही गतियां सम्भव हैं कि (१) जो उत्पत्तिशील होने पर भी असमर्थ हैं उनसे कभी कार्यों की उत्पत्ति हो ही नहीं सकती है । या फिर (२) उन में जो समर्थ हैं वह उत्पन्न होने के बाद ही अपना काम करेंगे । किन्तु यह तो (आप के मत में) सर्वथा असम्भव है कि सहकारियों की सहायता से मुख्यकारण (भाव) कार्य को उत्पन्न करते हैं । (प्र०) केवल एक ही वस्तु से कार्य की उत्पत्ति नहीं देखी जाती है, एवं बहुत सी वस्तुओं से कार्य की उत्पत्ति देखी जाती है, अतः समझते हैं कि सहकारियों सहित मुख्यकारण में ही कार्य को उत्पन्न करने की सामर्थ्य है । (उ०) तो फिर यही कहते हुये भी आपने हम लोगों को चक्कर में क्यों डाल रक्खा है ? तस्मात् अक्षणिकत्व की सिद्धि में बाधा डालनेवाली अर्थक्रिया की उपपत्ति रूप हेतु ही ही व्यभिचारी है ।

(प्र०) बनाई हुई वस्तुओं का विनाश अवश्यम्भावी है । इस आवश्यम्भावी विनाश से भी वस्तुओं के क्षणिकत्व का अनुमान होता है । अभिप्राय यह है कि जो जिसका 'ध्रुवभावी' (अवश्यम्भावी) धर्म है वह किसी की अपेक्षा नहीं रखता है,

न्यायकन्दली

शरकृपाणादीनां लोहमयत्वे, ध्रुवभावी च कृतकानां विनाश इत्यनुमानं विनाशस्य हेत्वन्तरायत्ततां प्रतिक्षिपति। ये हेत्वन्तरसापेक्षा न ते ध्रुवभाविनः, यथा वाससि रागादयः, तथा यदि भावा अपि स्वहेतुभ्यो विनाशं प्रति हेत्वन्तरमपेक्षन्ते तदा हेत्वन्तरस्य प्रतिबन्धवैकल्ययोरपि सम्भवे कश्चित्कृतकोऽपि न विनश्येत् ? स्वहेतुतश्च विनश्वरस्वभावा जायमाना उत्पत्त्यनन्तरमेव विनश्यन्तीति सिद्धं क्षणिकत्वम्।

अपि च भावस्याविनश्वरस्वभावत्वे विनाशोऽशक्यकरणो वह्नेरिव शीतिमा, विनश्वरस्वभावत्वे वा नार्थो हेतुभिः, न च भावादभिन्नस्य विनाशस्य हेत्वन्तरजन्यता, कारणभेदस्य भेदहेतुत्वात्। भिन्नस्य हेत्वन्तरादुत्पादे च भावस्योपलब्ध्यादिप्रसङ्गः, अन्योत्पादादन्यस्वरूपप्रच्युतेरभावात्। घटो नष्ट इति च भावकर्तृको व्यपदेशो न स्यात्, किन्त्वभावो जात इति व्यपदिश्येत, तथा च सति घटः किमभूदिति वार्त्ताप्रश्ने तस्य निवृत्तौ प्रस्तुता-

जैसे कि शर, कृपाण आदि वस्तुओं का लौहमयत्व। बनाई हुई वस्तुओं का विनाश 'ध्रुवभावी' है। यह (ध्रुवभावित्व) इस अनुमान इसका खण्डन करता है कि 'वस्तुओं का विनाश किसी स्वतन्त्र दूसरे हेतुओं से होता है' क्योंकि जो किसी दूसरे हेतुओं से उत्पन्न होता है' वे 'ध्रुवभावी' नहीं हैं जैसे कि कपड़े का रङ्ग। अगर भाव भी अपने विनाश के लिये अपने उत्पादन के हेतुओं से भिन्न दूसरे हेतुओं की अपेक्षा रक्खे, तो फिर उन कारणों में किसी प्रतिबन्ध के आ जाने से या विघटन हो जाने से कभी २ बनाई हुई वस्तुओं में से भी किसी २ का विनाश असम्भव हो जायगा। अतः अपने हेतुओं से विनाश स्वभाव की ही वस्तुओं की की उत्पत्ति होती है और उत्पत्ति वाद ही वे विनष्ट हो जाती हैं। इस प्रकार (ध्रुवभावित्व के द्वारा) सभी वस्तुओं में क्षणिकत्व सिद्ध हैं।

और भी बात है। वस्तुएं अगर अविनश्वर स्वभाव की ही उत्पन्न हों तो फिर वह्नि की शीतता की तरह उन का विनाश करना ही शक्ति के बाहर होगा। अगर (कारणों से) विनाशस्वभाव की ही वस्तुओं उत्पत्ति होती है तो फिर विनाश के लिये दूसरे हेतुओं का क्या प्रयोजन ? एवं वस्तुओं से अभिन्न विनाश का कोई और कारण हो भी नहीं सकता है, क्योंकि कारणों की विभिन्नता ही वस्तुओं की विभिन्नता का कारण है। विभिन्न हेतुओं से भावों से भिन्न ही विनाशों की उत्पत्ति मानें तो फिर उन के स्वतन्त्र रूप से उपलब्धि प्रभृति आपत्तियां सामने आंयगी। एवं एक वस्तु की उत्पत्ति से दूसरी वस्तु के स्वरूप का विघटन भी असम्भव है। अतः विनाश की प्रतीति 'घड़ा फूट गया' इस प्रकार से भाव मूलक नहीं होगी किन्तु 'अभाव उत्पन्न हुआ है' इसी प्रकार का व्यवहार होगा। तब फिर अगर कोई पूछे कि 'घट का क्या हुआ ? तो फिर 'अभाव उत्पन्न हुआ' इस प्रकार का उत्तर देना होगा जो असम्बद्ध ही होगा।

## न्यायकन्दली

यामप्रस्तुतमेव कथं स्यात् ? तस्माद् भावस्वभाव एव विनाश इति । अत्रो-च्यते—उत्पन्नो भावः किमेकक्षणावस्थायी ? किं वा क्षणान्तरेऽप्यवतिष्ठते ? क्षणान्तरावस्थितिपक्षे तावत्क्षणिकत्वव्याहतिरनेककालावस्थानात्, एकक्षणा-वस्थायित्वे तु क्षणान्तरे स्थित्यभाव इति न भावाभावयोरेकत्वम्, कालभेदात् । अथ मतं न ब्रूमो भावः स्वस्यैवाभावः, किन्तु द्वितीयक्षणः पूर्वक्षणस्याभाव इति, तदप्यसारम्, पूर्वापरक्षणयोर्व्यक्तिभेदेऽपि स्वरूपविरोधस्याभावात् । यथा घटो भिन्नसन्ततिवर्त्तिना घटान्तरेण सह तिष्ठति, एवमेकसन्ततिवर्त्तिनाऽपि सह तिष्ठेत्, द्वितीयक्षणग्राहिप्रमाणान्तरस्य तत्स्वरूपविधेश्चरितार्थस्य प्रथमक्षणे निषेधे प्रमाण-त्वाभावात् । अभावस्तु भावप्रतिषेधात्मैव, घटो नास्तीति प्रतीत्युदयात् । तत-स्तस्योत्पत्तिर्भावस्य निवृत्तिः, तस्यावस्थानं भावस्यानवस्थितिः, तस्योपलम्भो भावस्यानुपलम्भ इति युक्तम्, परस्परविरोधात् । एवञ्च सति न भावस्य क्षणिकत्वं पश्चाद् भाविनस्तदभावस्य हेत्वन्तरसापेक्षस्य भावानन्तर्य्यनियमाभा-वात्, तथा च दृश्यते घटस्योत्पन्नस्य चिरेणैव विनाशो मुद्गराभिघातात् ।

अतः भाव एवं अभाव दोनों अभिन्न ही हैं । (उ०) इस के विरोध में यह पूछना है कि उत्पन्न भाव एक ही क्षण तक रहता है ? या और क्षणों तक भी ? अगर अनेक क्षणों तक उसकी सत्ता मानें तो फिर अनेक क्षणों में रहने के कारण उनका क्षणिकत्व ही व्याहत हो जायगा । अगर एक ही क्षण तक वस्तु की सत्ता मानें तो फिर आगे के क्षण में उत्पन्न होनेवाले विनाश काल में तो उस की सत्ता ही नहीं है फिर भाव और विनाश दोनों एक कैसे हैं ? (प्र०) हम यह तो कहते नहीं कि भाव अपने ही अभाव से अभिन्न है किन्तु (हमारा यह कहना है कि) द्वितीयक्षण पूर्वक्षण का ही अभाव है । (उ०) यह कथन भी असङ्गत ही है, क्योंकि पूर्वक्षण रूप व्यक्ति और उत्तरक्षण रूप व्यक्ति विभिन्न ही हैं, किन्तु उन में कोई विरोध नहीं है । जैसे एक घट समूह दूसरे घट के साथ विद्यमान रहता है, वैसे ही क्षण समूहरूप एक समुदाय के भी दूसरे व्यक्तियों के साथ रहने में कोई बाधा नहीं है । द्वितीय क्षण का ज्ञापक प्रमाण उसी में चरितार्थ हो जायगा । अतः प्रथमक्षण के निषेध में वह लागू नहीं होगा । भाव का प्रतिषेध ही अभाव है, क्योंकि 'घट नहीं है' इस प्रकार से अभाव की प्रतीति होती है । अतः अभाव की उत्पत्ति ही भाव की निवृत्ति है और अभाव का रहना ही भाव का न रहना है एवं अभाव की उपलब्धि ही भाव की अनुपलब्धि है, क्योंकि भाव और और अभाव दोनों परस्पर विरोधी हैं । अतएव भाव क्षणिक भी नहीं हैं, क्योंकि भावों के बाद दूसरे हेतुओं से उत्पन्न होनेवाले अभावों का यह नियम नहीं हो सकता कि भाव की उत्पत्ति के अव्यवहित क्षण में ही उत्पन्न हों । यह देखा भी जाता है कि घटादि

## न्यायकन्दली

भावात्मको घटविनाशो मुद्गराभिघातात् तु कपालसन्तानोत्पादः स्यादित्यसङ्गतम् । सन्तानप्रतिबद्धायाः सदृशारम्भणशक्तेरप्रतिघाते विलक्षणसन्तानोत्पत्त्यसम्भवात् । मुद्गराघातेन तस्याः प्रतिहतौ च भावप्रतिघाते कः प्रद्वेषः ? न च कारणकार्य्यत्वे भाववदभावस्यापि वस्तुत्वप्रसक्तिस्तस्य वस्तुप्रतिषेधस्वभावस्य प्रत्यक्षादिसिद्धत्वात् । ईदृशञ्चास्य स्वरूपं यदयं कृतकोऽपि भाववन्न विनश्यति, नष्टस्यानुपलम्भात् । प्रमाणाधिगतस्य वस्तुस्वभावस्य परसाधर्म्येण निराकरणत्वे जगद्वैचित्र्यस्यापि निराकरणम् । अन्योत्पादे कथमन्यस्य स्वरूपप्रच्युतिरित्यपर्य्यनुयोज्यम्, वस्तुस्वाभाव्याद् । घटो विनष्ट इति च व्यपदेशस्तदवयवक्रियादिन्यायेनाभावोत्पत्त्यैव । अत एवायं तस्यैवाभावो न सर्वस्य । न चास्य समवायिकारणं किञ्चित्, तदभावान्नासमवायिकारणम् । क्व कार्य्यमनाधारं दृष्टम् ? इदमेव दृश्यते तावत्, न ह्ययं घटे समवैति

उत्पन्न होने के बहुत दिनों बाद मुद्गरादि के प्रहार से नष्ट होते हैं । (प्र०) मुद्गर के प्रहार से उत्पन्न होनेवाला घट का विनाश भावरूप ही है, क्योंकि कपाल समूह का उत्पादन ही घट विनाश का उत्पादन है ? (उ०) यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि "सन्तान अपने सदृश ही दूसरे सन्तान को जन्म देता है" आप का यह नियम जब तक अक्षुण्ण है तब तक उससे विसदृश वस्तु की उत्पत्ति नहीं हो सकती है । अगर मुद्गर प्रहार से उस की सदृशारम्भकत्व शक्ति का विनाश ही इष्ट है तो फिर मुद्गरादि प्रहार से घटादि का नाश मानने में ही क्यों द्वेष है ? (प्र०) भावों की तरह अभाव भी स्वतन्त्र कारण जन्य हों तो उन में भी वस्तुत्व (भावत्व) मानना अनिवार्य होगा । (उ०) नहीं, क्योंकि वे वस्तुओं के प्रतिषेध रूप से ही प्रत्यक्ष के विषय हैं । यही उन का स्वरूप है कि भावों की तरह कृतिजन्य होते हुये भी वे भावों की तरह नष्ट नहीं होते हैं, क्योंकि विनष्ट वस्तु की फिर से उपलब्धि नहीं होती है । प्रमाण से सिद्ध वस्तुओं का स्वभाव अगर किसी के सादृश्यमात्र से हट जाय तो फिर जगत की विचित्रता ही लुप्त हो जायगी । (प्र०) एक (अभाव) की उत्पत्ति से दूसरे (अभाव) की स्वरूपप्रच्युति क्यों होती है । (उ०) यह अभियोग लाने योग्य नहीं है, क्योंकि वस्तुओं का स्वभाव ही इस प्रकार का है । घट के अवयवों में क्रिया, तब विभाग इत्यादि द्रव्यानाश की सामान्य रीति से घटाभाव की उत्पत्ति होने पर ही "घट नष्ट हो गया" यह व्यवहार होता है, अतः यह अभाव घट का ही है पट का नहीं । अभाव का कोई समवायिकारण नहीं है अतएव असमवायिकारण भी नहीं है । (प्र०) कार्य को विना आधार के कहां देखा है ? (उ०) यहीं, इस अभाव रूप कार्य को ही देखते हैं । क्योंकि समवाय सम्बन्ध से घट इसका आधार नहीं है, क्योंकि

## न्यायकन्दली

तस्याभावात्, नापि भूतले अन्यधर्म्मत्वात् । कथं तर्हि नियतदेशः प्रतीयते ? प्रतियोगिनियमात् । अयमस्य स्वभावो यत् संयुक्तप्रतिषेधे संयुक्तवत् प्रतिभाति, समवेतप्रतिषेधे समवेतवत् प्रतिभाति । विशेषणमपीत्थमेव, न पुनरस्य संयोगसमवायौ, तयोर्भावधर्म्मत्वात् । तदेवं सिद्धोऽभावो भावविरोधी नास्ति बुद्धिवेद्योऽर्थः, यत्कृतो दहनतुहिनयोरपि विरोधः । दहनाभावस्तुहिने तुहिनाभावश्च दहने इत्यनयोर्विरोधो न स्वरूपेण विधेर्विध्यन्तरविरोधाभावात् । यच्च ध्रुवभावित्वादभावस्य हेत्वन्तरानपेक्षेत्युक्तम्, तदपि सवितुरुदयास्तमयाभ्यामनैकान्तिकम्, तयोरनपेक्षत्वे हि कालभेदो न स्यात् । एकसामग्रीप्रतिबन्धेऽपि स एव दोषः । नियतो हि वाससि रागहेतुर्नियतकालश्च तस्य तत्कालासन्निधिमात्रेण रागस्यानुत्पादः सिद्धयति, अनन्तास्तु विनाशहेतवो नियतकालश्च

वह उसका अभाव ही है । भूतल भी उसका आधार नहीं है, क्योंकि वह दूसरे का धर्म है । इसका यह भी स्वभाव है कि वह जहां किसी वस्तु में संयोग सम्बन्ध से किसी भाव के प्रतिषेध का स्वरूप होता है वहां उस संयुक्त भाव की तरह प्रतीति होता है एवं जहां किसी वस्तु में समवाय सम्बन्ध से किसी वस्तु के प्रतिषेध-स्वरूप होता है वहां उस समवेत वस्तु की तरह प्रतीति होता है । प्रतियोगियों में रहने वाले संयोगादि के अनुसार ही वह विशेषण भी होता है । अभाव में स्वतः संयोग या समवाय नहीं है, क्योंकि ये दोनों ही भाव के धर्म हैं । अतः अभाव नाम का एक स्वतन्त्र पदार्थ है और वह भाव पदार्थों का विरोधी है जो 'नास्ति' प्रभृति शब्दों से प्रतीत होता है । जिस से कि वह्नि और पाले में विरोध है क्योंकि वह्नि में पाले का अभाव है और पाले में वह्नि का अभाव है । यही उन दोनों में विरोध है । स्वतन्त्र रूप से सिद्ध एक भाव का स्वतन्त्र रूप से सिद्ध दूसरे भाव के साथ विरोध का कोई दूसरा प्रकार नहीं है । यह जो आप ने कहा कि (प्र०) अभाव चूंकि 'ध्रुवभावी' है । अतः उसे भाव के कारणों से अतिरिक्त किसी कारण की अपेक्षा नहीं है' । (उ०) आपका यह 'ध्रुवभावित्व' हेतु भी सूर्य के उदय और अस्त में नहीं देखा जाता है । वे दोनों अगर विभिन्न हेतुओं की अपेक्षा न रक्खें तो फिर वे दोनों विभिन्नकालिक भी न होंगे । उदय और अस्त दोनों की आपत्ति एक ही क्षण में होगी । अगर एक की उत्पादक सामग्री से दूसरे का प्रतिरोध मानें तो फिर वही (ध्रुवभावित्वानुपपत्ति की) आपत्ति होगी । वस्त्र के रङ्ग के काल और हेतु दोनों ही नियत हैं, अतः उस नियत काल का भी भी सांनिध्य न रहने के कारण वस्त्र में राग के अनुत्पाद की सिद्धि होती है, किन्तु भावों के विनाश के काल नियत होने पर भी उसके हेतु अनन्त हैं । अतः सर्वदा सभी

## न्यायकन्दली

तेषां सर्वदा सर्वेषां प्रतिबन्धस्याशक्यत्वात् कश्चिदेको निपतत्येव। कालान्तरे च निपतितः क्षणेनैव भावं विनाशयतीत्युपपद्यते कृतकत्वेऽपि ध्रुवो विनाशः।

सर्वञ्चैतत्क्षणभङ्गसाधनं कालात्ययापदिष्टम्, प्रत्यभिज्ञाप्रत्यक्षेण प्रतीतस्य पुनः प्रतीतेः। नन्वेष प्रत्ययो न भावस्य पूर्व्वापरकालावस्थानं शक्नोति प्रतिपादयितुम्, न ह्येतदेकं विज्ञानम्, कारणाभावात्। इन्द्रियं सन्निहितविषयं न पूर्वकालत्वमवगाहते, संस्कारोऽपि पूर्वानुभवजन्मा तद्विषये नियतो नापरकालतां परिस्पृशति, न च ताभ्यामन्यदुभयविषयं किञ्चिदेकमस्ति यदेतद् विज्ञानं प्रसुवीत। इतोऽपि नैतदेकं विज्ञानं स्वभावभेदात्, इदमिति हि प्रत्यक्षता तदिति हि परोक्षत्वम्, प्रत्यक्षतापरोक्षत्वे च परस्परविरोधिनी नैके युज्येते, तस्माद् ग्रहणस्मरणात्मके द्वे इमे संवित्ती भिन्नविषये। अत्र ब्रूमः—प्रतीयते तावदेतस्माद् विज्ञानात् पूर्वापर-

का प्रतिरोध असम्भव है। अतः नियमित कालों में से किसी क्षण में कोई अप्रतिरुद्ध कारण रह ही जायगा, वही कारण उसी क्षण में भाव का विनाश कर देगा। इस प्रकार कृतिजन्य होने पर भी विनाश के ध्रुवभावित्व में कोई बाधा नहीं है।

क्षणभङ्ग (भाव एक क्षण में उत्पन्न होते हैं और उसके बाद के अगले ही क्षण में नष्ट हो जाते हैं इस सिद्धान्त) के साधक उक्त सभी हेतु 'कालात्ययापदिष्ट' अर्थात् बाध रूप हेत्वाभास से दूषित हैं। क्योंकि 'जिस घट को कल देखा था उसी को मैं आज देखता हूं' इस प्रत्यभिज्ञा से ज्ञात वस्तु ही फिर से ज्ञात होती है। (प्र०) यह प्रत्यभिज्ञा नाम की प्रतीति अपने विषय घट में पूर्वकालवर्तित्व और उत्तरकालवर्त्तित्व इन दोनों को नहीं समझा सकती है, क्योंकि कारण की अनुपपत्ति से यह एक विज्ञान ही सिद्ध नहीं होती है। इन्द्रियां अपने संनिहित विषयों को ही ग्रहण करती हैं उनके पूर्वकालिकत्वादि को नहीं। संस्कार भी चूंकि पूर्वानुभवजनित हैं अतः पहिले अनुभूत विषयों की ही स्मृति को उत्पन्न कर सकता है, उत्तरकालिकत्व विषयक स्मृति को नहीं। पूर्वकालिकत्व और उत्तरकालिकत्व इन दोनों को छोड़ कर कोई दूसरा 'उभय' यहां नहीं है, जिनसे युक्त घट विषयक ज्ञान को वह जन्म दे। प्रत्यभिज्ञा नाम का कोई एक विज्ञान नहीं है। इसमें यह हेतु भी है कि 'उसको' यह प्रत्यक्षत्व का द्योतक है 'जिसको' यह परोक्षत्व का द्योतक है। परोक्षत्व और प्रत्यक्षत्व दोनों परस्पर विरोधी हैं। परस्पर विरुद्ध दो वस्तुएं एक काल में एक ही वस्तु में सम्बद्ध नहीं हो सकती हैं। अतः उक्त प्रत्यभिज्ञा वस्तुतः दो ज्ञानों का एक समूह है, जिसमें 'जिस घट को' यह अंश स्मृति रूप है एवं 'उसी को मैं देखता हूं' यह अंश अनुभव रूप है किन्तु दोनों ही भिन्न विषय के हैं। (उ०) इस आक्षेप के समाधान में मैं कहता हूं कि इस प्रत्यभिज्ञा से पूर्वकाल और उत्तरकाल दोनों से सम्बद्ध एक ही वस्तुतत्त्व की प्रतीति

## न्यायकन्दली

कालावच्छिन्नमेकं वस्तुतत्त्वम्, तदप्यस्य विषयो न भवतीति संविद्विरुद्धम् । ग्रहणस्मरणे च नैकं विषयमालम्बेते, तस्मादेकमेवेदं विज्ञानमिति प्रतीतिसामर्थ्यादुभयविषयमास्थेयम् । प्रतीयमानकार्य्योत्पत्तये चाप्रतीयमानमपि कारणं कल्पयन्ति विद्वांसो न तु कारणाप्रतीत्या विशदमपि कार्य्यमपह्नुवते जगद्वैचित्र्यस्याप्यपह्नवप्रसङ्गात् । तेन यद्यपि प्रत्येकमिन्द्रियसंस्कारावसमर्थौ तथापि संहताभ्यामिदमेकं कार्य्यं प्रत्यभिज्ञास्वभावं प्रभावयिष्यते, भविष्यति चैतदुभयकारणसामर्थ्यादुभयविषयम्, प्राप्स्यति च प्रत्यक्षतां विषयेन्द्रियसामर्थ्यानुविधानात् । न च यत्रैकैकमसमर्थं तत्र मिलितानामपि तेषामसामर्थ्यम् ? प्रत्येकमकुर्वतामपि क्षित्युदकबीजानामन्योन्यसन्निधिभाजामङ्कुरादिजननोपलब्धेः । यत्र विलक्षणा सामग्री तत्र कार्य्यमपि विलक्षणमेव स्यादिति सुप्रतीतम्, तेनास्य सन्निहितासन्निहितविषयतालक्षणे प्रत्यक्षतापरोक्षते न विरोत्स्येते । अत एव चेन्द्रियसन्निकर्षाभावेऽपि पूर्वकालप्रत्यक्षतैव, इन्द्रिय-

होती है । यह अनुभव से बाहर की बात है कि 'वह एक वस्तु प्रत्यभिज्ञा का विषय नहीं है' यहां स्मृति और अनुभव दोनों एक विषयक नहीं हैं । अतः उक्त प्रत्यभिज्ञा नाम की प्रतीति से यह कल्पना करनी पड़ेगी कि एक ही विज्ञान उभय विषयक है। विद्वान् लोग दृष्टकार्य से अदृष्ट कारण की कल्पना करते हैं । कारण की अप्रतीति से अनुभूत कार्य का ही अपलाप नहीं करते । ऐसा करने पर संसार की विचित्रता ही लुप्त हो जायगी । अतः ( यह कल्पना करनी पड़ेगी कि ) यद्यपि संस्कार और इन्द्रिय इन दोनों में से प्रत्येक प्रत्यभिज्ञा रूप कार्य के उत्पादन में असमर्थ है तथापि मिलकर वे ही दोनों उक्त प्रत्यभिज्ञा रूप कार्य का सम्पादन कर सकते हैं । उक्त दोनों कारणों के प्रभाव से यह प्रत्यभिज्ञा पूर्वकाल और उत्तर काल दोनों विषयक होंगी । एवं इन्द्रियजन्य होने से प्रत्यक्ष भी कहलायगी । यह कोई बात नहीं है कि जो स्वयं अकेला जिस कार्य को न कर सके, वह दूसरे के साथ मिलकर भी उस कार्य को न कर सके । क्योंकि पृथिवी, जल और बीज इनमें से प्रत्येक अङ्कुर के उत्पादन में असमर्थ होने पर भी तीनों मिल कर अङ्कुर का उत्पादन करते ही हैं । रही यह बात कि एक ही प्रत्यभिज्ञा में इन्द्रियों से जन्य होने के कारण प्राप्त संनिहित विषयवाला 'प्रत्यक्षत्व' एवं संस्कार से उत्पन्न होने के कारण प्राप्त असंनिहित विषयवाला 'परोक्षत्व' परस्पर विरुद्ध इन दोनों धर्मों का समावेश कैसे होगा ? किन्तु यह अनुभव की बात है कि सामग्री की विलक्षणता से कार्य की विलणता होती है । फलतः ये दोनों धर्म परस्पर विरुद्ध ही नहीं हैं । अत एव इन्द्रियसंनिकर्ष के न रहने पर भी 'पूर्वकाल' में भी प्रत्यक्षविषयत्व है, क्योंकि वह इन्द्रियजन्य ज्ञान का विषय है । इन्द्रियजन्य ज्ञान

## न्यायकन्दली

जज्ञानविषयत्वात् तन्मात्रानुबन्धित्वाच्च प्रत्यक्षतायाः। असन्निहितमपि परिच्छिन्ददिन्द्रियं पूर्वकालतामेव परिच्छिनत्ति न भविष्यत्कालताम्, तत्र संस्कारस्य सहकारिणोऽभावात्। न चैकस्योभयकालतायां काचिदनुपपत्तिः, येनास्योभयकालतां सङ्कलयतः कल्पनात्वम्, दृष्टो ह्येकस्यानेकेन विशेषणेन सम्बन्धो यथा चैत्रस्य छत्रपुस्तकाभ्याम्। युगपच्छत्रपुस्तकसम्बन्धे क्रमेण कालद्वयसम्बन्धे च न कश्चिद् विशेषः, एकस्योभयविशेषणावच्छेदप्रतीतेरुभयत्राविशेषात्। तदेवं देशकालावस्थाभेदानुगतमेकं वस्तुतत्त्वमध्यवसन्ती प्रत्यभिज्ञा भावानां प्रतिक्षणमुत्पादविनाशौ तिरयतीति। भ्रान्तेयं प्रतीतिरिति चेन्न, बाधकाभावात्। क्षणभङ्गसाधनमेतस्या बाधकमिति चेत्? प्रत्यक्षबाधे सत्यबाधितविषयत्वादनुमानोदयः, उदिते च तस्मिन् प्रत्यक्षबाध इत्यन्योन्याश्रयत्वम्। प्रत्यक्षे

विषयत्व ही (विषयनिष्ठ) प्रत्यक्षत्व है। (इन्द्रिय संनिकर्ष उसका प्रयोजक नहीं है)। असंनिहित विषयों में से इन्द्रियां पूर्वकालिक विषयों को ही ग्रहण करतीं हैं भविष्यत्कालिक विषयों का नहीं, क्योंकि (असंनिहितविषयक प्रत्यक्ष का) संस्कार रूप सहकारी नहीं रहता है। (अतः) वर्त्तमान और अतीत काल विषयक एक ज्ञान में कोई विरोध नहीं है, जिससे कि दोनों कालविषयक प्रत्यभिज्ञा रूप ज्ञान में भ्रमत्व की कल्पना की जाय। एक ही वस्तु में अनेक विशेषणों का सम्बन्ध हो सकता है, जैसे कि छाता और पुस्तक दोनों के साथ एक ही चैत्र का सम्बन्ध देखा भी जाता है। चैत्र में इन दोनों के और एककालिक सम्बन्ध और विभिन्नकालिक सम्बन्ध में कोई अन्तर नहीं है। क्योंकि एक ही विशेष्य में दोनों विशेषणों से वैशिष्ट्य की प्रतीति दोनों (चैत्र और प्रत्यभिज्ञा) स्थानों में समान ही है। तस्मात् उक्त रीति से विभिन्न देश, विभिन्न काल और विभिन्न अवस्था इन तीनों में एक ही वस्तुतत्त्व को समझाने वाली उक्त प्रत्यभिज्ञा भावों की प्रतिक्षण उत्पत्ति और विनाश (क्षणभङ्ग) को जड़ मूल से उखाड़ फेंकती है। (प्र०) उक्त प्रत्यभिज्ञा तो भ्रान्ति है? (उ०) क्यों? कोई बाधक तो नहीं है? (प्र०) क्षणभङ्ग के साधक ही उक्त प्रत्यभिज्ञा के प्रमात्व के बाधक हैं। (उ०) इसमें यह अन्योन्याश्रय दोष है कि चूंकि उक्त प्रत्यभिज्ञा रूप प्रत्यक्ष बाधित है अतः क्षणिकत्व का अनुमान होता है, और वह प्रत्यक्ष बाधित क्यों है? कि अनुमान के द्वारा क्षणिकत्व सिद्ध है। प्रत्यक्ष में यह बात नहीं है, क्योंकि उसे किसी दूसरे प्रमाण की अपेक्षा नहीं है। (प्र०) प्रत्यक्ष प्रमाण से दीप की शिखा अनेक कालों तक रहनेवाली प्रतीत होती है, किन्तु सभी मतों से सिद्ध अनुमान के द्वारा यह निर्णीत है कि वहां प्रतिक्षण विलक्षण ज्वाला की उत्पत्ति होती है। अतः प्रत्यक्ष से बाधित

## न्यायकन्दली

तु नायं विधिस्तस्यानपेक्षत्वात्, ज्वालादिषु सामान्यविषयं प्रत्यक्षं विशेषविषयञ्चानुमानमित्यविरोधान्न प्रत्यक्षेणानुमानोत्पत्तिनिषेध इत्यलम् ।

योऽप्यतिप्रौढिम्ना प्रत्यक्षसिद्धं क्षणभङ्गमाह, तस्यानुभवाभाव एवोत्तरम् । नीलमेतदिति प्रतिपत्तिर्न क्षणिकमेतदिति नीलत्वाव्यतिरेकिणी क्षणिकता, तस्याः पृथगर्थक्रियाया अभावात् । अतो नीलत्वे गृह्यमाणे क्षणिकत्वमपि गृह्यते, सुसदृशक्षणभेदाग्रहणात् । तथा नाध्यवसीयत इति चेत् ? अहोऽपरः प्रज्ञाप्रकर्षो यदयमनुभवमपि व्याख्याय कथयति । यन्नाध्यवसितं तद्गृहीतमिति मृगतृष्णिकेयम्, प्रत्यक्षबलोत्पन्नादध्यवसायादन्यस्य प्रत्यक्षदृष्टत्वव्यवस्थानिबन्धनस्यानभ्युपगमात् । यस्मिन्नध्यवसीयमाने यन्नियमेन नाध्यवसीयते नीलपीतयोरिव तयोस्तादात्म्याभिधानमपि प्रलापः । क्षणिकं प्रत्यक्षं ज्ञानं स्वसमानकालवर्त्तिनीमर्थस्य सत्तां परिच्छिन्दत् तत्कालासम्बद्धतां व्यवच्छिन्दत् तत्कालभावाव्यभिचारिणः कालान्तरसम्बन्धमपि व्यवच्छिन्दत् तदेकक्षणावस्थायित्वं क्षणिकत्वं गृह्णातीति

सभी अनुमान भ्रम ही नहीं होते । (उ०) दीपशिखा स्थल में प्रत्यक्ष केवल सामान्य विषयक होता हैं और अनुमान विशेष विषयक होता है, अतः विभिन्न विषयक होने के के कारण वहां प्रत्यक्ष से अनुमान का बाध नहीं होता है ।

जो कोई अति प्रौढ़तावश क्षणभङ्ग को प्रत्यक्षप्रमाण से ही सिद्ध करना चाहते हैं उनके लिये अनुभव का अभाव ही उत्तर है । क्योंकि 'यह नील है' यही प्रतीति होती है यह 'क्षणिक है' इस प्रकार की प्रतीति नहीं होती है । (प्र०) नीलत्व से क्षणिकत्व कोई भिन्न वस्तु नहीं है, क्योंकि क्षणिकत्व का कोई कार्य नहीं है, अतः अगर नीलत्व गृहीत होता है तो क्षणिकत्व भी ज्ञात हो ही जाता है । 'यह नील हैं' इस बुद्धि में क्षणिकत्व के स्फुट प्रतिभास न होने का यह हेतु है कि दोनों (नीलक्षण और क्षणिकत्व के प्रतिभासक क्षण) अत्यन्त सदृश हैं । (उ०) यह तो बड़ी विलक्षण प्रज्ञा है कि जो अनुभव की भी व्याख्या करके यह समझाती है कि 'जो आपने नहीं समझा है वह भी उस अनुभव का विषय है' अतः (उक्त कथन से अभिप्राय सिद्धि की अभिलाषा) मृगतृष्णा ही है । क्योंकि 'अमुक वस्तु प्रत्यक्ष सिद्ध है' इस व्यवस्था का मूल प्रत्यक्ष प्रमाण जनित निश्चय से भिन्न और किसी को नहीं माना जा सकता। जिसके निश्चित हो जाने पर जो अवश्य ही निश्चित नहीं हो जाते, जैसे कि नील और पीत उन दोनों को अभिन्न कहना भी प्रलाप ही है। (प्र०) क्षणमात्र स्थायी प्रत्यक्षात्मक ज्ञान अपने काल में रहनेवाली वस्तु की सत्ता को समझाता हुआ एवं उस वस्तु में उस काल की असम्बद्धता को हटाता हुआ उस काल में रहनेवाली वस्तु की सत्ता के अव्यभिचारी दूसरे काल के सम्बन्ध का भी निषेध करता हुआ उस वस्तु के एक

## न्यायकन्दली

चेत् ? काशकुशावलम्बनमिदम्, स्वात्मानमेव न गृह्णाति विज्ञानम्, कुतः स्वसमानकालतामर्थस्य गृह्णाति ? गृह्णातु वा, तथापि पूर्वमयं नासीत् पश्चाच्च न भविष्यतीत्यत्र प्रत्यक्षमजागरूकं पूर्वापरकालताग्रहणात् । वर्त्तमानकालपरिच्छेदे चातत्कालव्यवच्छेदो युक्तो भावाभावयोर्विरोधान्न तु कालान्तरसम्बन्धव्यवच्छेदो मणिसूत्रवदेकस्यानेकसम्बन्धत्वाविरोधात् । प्रपञ्चितश्चायमर्थोऽस्माभिस्तत्त्वप्रबोधे तत्त्वसंवादिन्याञ्चेति नात्र प्रतन्यते ।

किञ्च सर्वभावक्षणिकत्वाभ्युपगमे कस्य संसारः ? ज्ञानसन्तानस्येति चेत् ? न, सन्तानिव्यतिरिक्तस्य सन्तानस्याभावात् । अथ मतं नैकस्यानेकशरीरादियोगः संसारः, किं तर्हि ? ज्ञानसन्तानाविच्छेदः, स च क्षणिकत्वेऽपि नानुपपन्नः । तदप्यसारम्, गर्भादिज्ञानस्य प्राग्भवीयज्ञानकृतत्वे प्रमाणाभावात्, नहि समानजातीयादेवार्थस्योत्पत्तिः, विजातीयादप्यग्नेर्धूमस्योत्पत्तिसम्भवात् । अथ

क्षणावस्थायित्व रूप क्षणिकत्व को भी ग्रहण करता है । (उ०) यह कहना भी युक्ति से दुर्बल है क्योंकि जो विज्ञान अपने स्वरूप को भी ग्रहण नहीं कर सकता वह अपने विषय रूप अर्थ की समानकालीनता (क्षणिकत्व) को कैसे ग्रहण करेगा ? अगर यह मान भी लें कि उक्त प्रत्यक्ष से क्षणिकत्व की प्रतीति होती है तो भी 'यह वस्तु पूर्वक्षण में नहीं थी, और आगे के क्षणों में भी नहीं रहेगी' यह समझाने में उक्त प्रत्यक्ष कैसे समर्थ होगा ? क्योंकि पूर्वकाल (भविष्यत्) और पश्चात् काल (भूत) इन दोनों को समझाने में प्रत्यक्ष असमर्थ है । यह ठीक है कि किसी वस्तु में वर्त्तमान काल के सम्बन्ध का ज्ञान होने पर उस ज्ञान से भविष्यत् काल और भूतकाल दोनों हट जाते हैं, किन्तु ज्ञान के विषय उन नीलादि वस्तुओं से अनेक कालों का सम्बन्ध क्यों हटेगा ? एक ही सूत्र के साथ अनेक मणियों का सम्बन्ध तो होता है, क्योंकि उसमें कोई विरोध नहीं है । अपने 'तत्त्वप्रबोध' और 'तत्त्वसंवादिनी' नाम के ग्रन्थों में इन्हीं विषयों की आलोचना की है, अतः इस विषय के विस्तार से यहां विरत होते हैं ।

और भी बात है कि अगर सभी वस्तुएं क्षणिक हों तो संसार किसको ? (प्र०) क्यों ? ज्ञान समूह को ? (उ०) नहीं, क्योंकि सन्तान (समूह) अपने सन्तानियों (अर्थात् सन्तान घटक प्रत्येक व्यक्ति) से भिन्न नहीं है । (प्र०) एक ही वस्तु (आत्मा) का अनेक शरीरादि के सम्बन्ध ही संसार नहीं है, किन्तु ज्ञान की निरवच्छिन्न (अविरल) धारा रूप सन्तान ही संसार है । यह संसार तो वस्तुओं को क्षणिक मान लेने पर भी उपपन्न हो सकता है । (उ०) यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि 'गर्भादि विषयक ज्ञान पहिले के ही ज्ञान से उत्पन्न होते हैं' इसमें कोई प्रमाण नहीं है। इसका भी कुछ ठीक नहीं है कि वस्तुओं से ही समानजातीय वस्तुओं की उत्पत्ति होती हो,

## न्यायकन्दली

मतं यस्यान्वयव्यतिरेकावतिशयञ्च यदनुविधत्ते तत्तस्य समानजातीयमुपादानञ्चेति स्थितिः, ज्ञानञ्च बोधात्मकत्वमतिशयं बिभर्ति तच्च पृथिव्यादिभूतेषु नास्ति, तस्माद्यस्यायमतिशयस्तदस्य समानजातीयमुपादानकारणमिति स्थिते गर्भज्ञानं ज्ञानान्तरपूर्वकं सिद्धयति, कारणव्यभिचारे कार्यस्याकस्मिकत्वप्रसङ्गादिति। तदप्यसारम्, अदहनस्वभावेभ्यो दारुनिर्मथनादिभ्यो वह्नेर्दाहातिशयोत्पत्तिवदबोधात्मकेभ्योऽपि चक्षुरादिभ्यो बोधात्मकत्वातिशयोत्पत्तिसम्भवे बोधात्मककारणकल्पनानवकाशात्, अतो न प्राक्तनजन्मसिद्धिर्भविष्यति। जन्मान्तरमित्यपि न सिद्धयति, मरणे शरीरान्त्यज्ञानेन ज्ञानान्तरं प्रतिसन्धातव्यमित्यत्र प्रमाणाभावात्। यद्यत्राविकलकारणावस्थं तज्जनयत्येव यथाविकलजननावस्थं बीजमङ्कुरं प्रति, अविकलजननावस्थं चान्त्यं ज्ञानमिति प्रमाणमस्तीति चेत्? न, ज्वालादीनामन्त्यक्षणेन व्यभिचारात्, स्नेहवर्त्तिक्षयादीना-

क्योंकि वह्नि से विभिन्नजातीय धूम की उत्पत्ति होती है। (प्र०) वस्तु स्थिति यह यह है कि जिसका जिसमें अन्वय और व्यतिरेक दोनों ही हों, एवं जिसमें जिसके असाधारण रूप की अनुवृत्ति हो वही उसका समानजातीय है और उपादान भी है। (अतः यह सिद्ध है कि गर्भादि ज्ञान भी पहिले के अपने सजातीय ज्ञान से ही उत्पन्न होते हैं) बोधरूपता ही ज्ञान का असाधारण धर्म है, वह पृथिव्यादि भूतों में नहीं है। अतः जिसमें वह (बोधरूपता है) वही उसका समानजातीय है और उपादान भी है। इससे यह सिद्ध है कि गर्भज्ञान भी पहिले के गर्भज्ञान से ही उत्पन्न होता है, क्योंकि कार्य अगर कारणों के बिना भी हों तो फिर उनकी उत्पत्ति अनियमित हो जायगी। (उ०) यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि काष्ठों के संघर्ष का स्वभाव दाह नहीं है काष्ठ से उनके मन्थन के द्वारा दाह स्वभाव के वह्नि की उत्पत्ति होती है। वैसे ही चक्षुरादि इन्द्रियों में बोधात्मकत्व शक्ति के न रहने पर भी उन से बोध स्वरूप विलक्षण धर्मविशिष्ट ज्ञान की उत्पत्ति में कोई बाधा नहीं है। इसके लिये बोध स्वरूप क.रण की कल्पन। की आवश्यकता नहीं है। अतः इस मत में पूर्वजन्म की सिद्धि असम्भव है। आगे के जन्म की सिद्धि भी असम्भव है क्योंकि इसमें कोई प्रमाण नहीं है कि मृत्यु हो जाने पर अन्तिम ज्ञान रूप शरीर अवश्य ही आगे के दूसरे शरीर रूप ज्ञान का अनुसन्धान करेगा। जहां पर जिस वस्तु की कारणावस्था में कोई विघटन नहीं हुआ रहता है वहां उस कारण से वस्तु की उत्पत्ति अवश्य ही होती है, जैसे कि कारणावस्था के विघटन से रहित बीज से अङ्कुर की उत्पत्ति अवश्य होती है। शरीर के उक्त अन्तिम ज्ञान की भी कारणावस्था विघटित नहीं है अतः यही प्रमाण इस पक्ष में अपर जन्म का साधक है। (उ०) उक्त हेतु अन्तिम क्षण

## प्रशस्तपादभाष्यम्

शरीरसमवायिनीभ्याञ्च हिताहितप्राप्तिपरिहारयोग्याभ्यां प्रवृत्तिनिवृत्तिभ्यां रथकर्म्मणा सारथिवत् प्रयत्नवान् विग्रहस्याधिष्ठातानुमीयते, प्राणादिभिश्चेति । कथम् ?

(३) शरीर में समवाय सम्बन्ध से रहनेवाली हित की प्राप्ति एवं अहित का परिहार इन दोनों की प्रयोजक क्रियाओं के द्वारा प्रयत्न से युक्त आत्मा रूप शरीर के अधिष्ठाता का अनुमान करते हैं। जैसे कि रथ की गति रूप क्रिया से सारथि का अनुमान होता है। (४) प्राणादि से भी वायु का अनुमान होता है। (प्र०) कैसे ?

## न्यायकन्दली

मन्त्यज्वालाक्षणस्य कारणावस्थावैकल्यादविकलत्वं नास्तीति चेत् ? अन्त्यज्ञानस्यापि मरणपीडया पीडितस्याविकलकारणावस्थत्वमसिद्धमिति सुव्याहृतं क्षणिकत्वे परलोकाभाव इत्युपरम्यते ।

आत्मसिद्धौ प्रमाणान्तरमप्याह—शरीरसमवायिनीभ्यामिति । प्रवृत्तिनिवृत्तिभ्यां प्रयत्नवान् विग्रहस्य शरीरस्याधिष्ठातानुमीयते । लतादिप्रवृत्तिव्यवच्छेदार्थं शरीरसमवायिनीभ्यामित्युक्तम् । स्रोतःपतितमृतशरीरप्रवृत्तिनिवृत्तिव्यवच्छेदार्थञ्च हिताहितप्राप्तिपरिहारयोग्याभ्यामिति । हितं सुखमहितं दुःखम्, तयोः प्राप्तिपरिहारौ हितस्य प्राप्तिरहितस्य परिहारः, तत्र योग्याभ्यां समर्थाभ्यामिति बुद्धिपूर्वकचेष्टापरिग्रहः । रथकर्मणा सारथिवदिति दृष्टान्त-

की ज्वाला में व्यभिचरित है । (प्र०) अन्तिम क्षण में तेल बत्ती प्रभृति कारणता के अवैकल्य के सम्पादक नष्ट हो जाते हैं अतः उस क्षण की दीपशिखा की कारणावस्था विघटित हो जाती है । (उ०) तो फिर मरण की पीड़ा से दुःखी अन्तिम शरीर रूप विज्ञान की भी कारणावस्था अविघटित नहीं है । अतः हमने ठीक ही कहा है कि वस्तु मात्र को क्षणिक मानने के पक्ष में परलोक की सिद्धि नहीं होगी अतः इससे विरत होता हूं ।

'शरीरसमवायिनीभ्याम्' इत्यादि से आत्मा की सिद्धि में और भी प्रमाण देते हैं । प्रवृत्ति और निवृत्ति से शरीर रूप विग्रह (मूर्ति) के प्रयत्न वाले अधिष्ठाता का अनुमान करते हैं । लताओं की (वृक्षादि पर चढ़ने) की प्रवृत्ति में व्यभिचार वारण करने के लिये 'शरीरसमवायिनीभ्याम्' यह पद कहा है । जल के प्रवाह में गिरे हुये शरीर की प्रवृत्ति और निवृत्ति में व्यभिचार वारण के लिये 'हिताहितप्राप्तिपरिहारयोग्याभ्याम्' इत्यादि से प्रवृत्ति और निवृत्ति इन दोनों में क्रमशः हितप्राप्तियोग्यत्व एवं अहितपरिहारयोग्यत्व ये दोनों विशेषण दिये गये हैं । 'हित' शब्द का अर्थ है 'सुख' एवं 'अहित' शब्द का अर्थ है दुःख । इन दोनों का जो 'प्राप्ति परिहार' अर्थात् सुख की प्राप्ति एवं दुःख का परिहार इन दोनों में 'समर्थ' अर्थात् क्षम । इन दोनों विशेषणों में से ज्ञानजनित चेष्टा का संग्रह

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**शरीरपरिगृहीते वायौ विकृतकर्म्मदर्शनाद् भस्त्राध्मापयितेव, निमेषोन्मेष-कर्म्मणा नियतेन दारुयन्त्रप्रयोक्तेव, देहस्य वृद्धिक्षतभग्नसंरोहणादिनिमित्त-**

(उ०) वायु की गति स्वभावतः कुटिल होती है, किन्तु उसके विपरीत प्राण वायु की गति कभी ऊर्ध्व भी देखी जाती है, अतः भाथी को चलाने वालेकी तरह शरीर सम्बन्धी वायु को भी ऊपर की तरफ चलाने वाला कोई अवश्य है। उसीका नाम है 'आत्मा'। (५) निमेष और उन्मेष की क्रिया से भी कठपुतली को नचाने वाले की तरह आत्मा का अनुमान होता है। (६) देह की वृद्धि, घाव एवं टूटे हुये अङ्गों

## न्यायकन्दली

कथनम्। साधनोपादानपरिवर्जनद्वारेण हिताहितप्राप्तिपरिहारसमर्था चेष्टा प्रयत्नपूर्विका विशिष्टक्रियात्वात् रथक्रियावत्। शरीरं वा प्रयत्नवद-धिष्ठितं विशिष्टक्रियत्वात् रथवत्। प्राणादिभिश्चेति। प्राणादिभिश्च प्रयत्नवानधिष्ठाताऽनुमीयत इत्यनुषञ्जनीयम्। प्राणादिभिरित्यनेन "प्राणापान-निमेषोन्मेषजीवनमनोगतीन्द्रियविकाराः सुखदुःखेच्छाद्वेषप्रयत्नाश्चात्मनो लिङ्गानि" इति सूत्रोक्तसमस्तलिङ्गपरिग्रहः। कथमिति प्रश्नपूर्वकं प्राणापानयोर्लिङ्गत्वं दर्शयति—शरीरपरिगृहीत इति। वायुस्तिर्य्यग्गमनस्वभावः, शरीरपरिगृहीते वायौ प्राणापानाख्ये विकृतं स्वभावविपरीतं कर्मोर्ध्वगमनमधोगमनञ्च दृश्यते, तस्मात् प्रयत्नवान् विग्रहस्याधिष्ठातानुमीयते, यस्तथा वायुं प्रेरयति, अन्य-

किया गया है। 'रथकर्म्मणा सारथिवत्' यह वाक्य अनुमान का दृष्टान्त दिखाने के लिये है। सुखसाधनों के ग्रहण के द्वारा ही जिस चेष्टा से हित की प्राप्ति होती है, एवं दुःख साधनों के परिवर्जन के द्वारा ही जिस चेष्टा से अहित का परिहार होता है, ये दोनों प्रकार की चेष्टायें प्रयत्न से उत्पन्न होतीं हैं क्योंकि ये विशेष प्रकार की की क्रियायें हैं जैसे कि रथ की क्रिया। अथवा प्रयत्न से युक्त कोई व्यक्ति ही शरीर का अधिष्ठाता है, क्योंकि उसमें विशेष प्रकार की क्रिया है जैसे कि रथ में। 'प्राणा-दिभिश्च' अर्थात् प्राणादि से भी "प्रयत्न से युक्त अधिष्ठाता का अनुमान होता है" यह अनुषङ्ग कर लेना चाहिये। 'प्राणादिभिः' इस 'आदि' पद घटित हेतु वाक्य से प्राणापानादि, निमेष, उन्मेष, जीवन, मन की गति, इन्द्रिय का विकार आदि "सुख-दुःखेच्छाद्वेषप्रयत्नाश्चात्मनो लिङ्गानि" (३ अ. २ आ. ४ सू.) इस सूत्र के द्वारा कथित सभी हेतु अभीष्ट हैं। 'कथम् ?' इस वाक्य के द्वारा प्रश्न करके "शरीरपरिगृहीत" इत्यादि वाक्य से प्राण और अपान वायु में आत्मानुमान का हेतुत्व दिखलाते हैं। टेढ़े मेढ़े चलना वायु का स्वभाव है, किन्तु शरीर की प्राण और अपान नाम की वायुओं में 'विकृत' अर्थात् उस स्वभाव से विपरीत क्रमशः ऊर्ध्वगति और अधोगति देखी जाती

## न्यायकन्दली

थास्य विकृतवाय्वसम्भवात् । भस्त्राध्मापयितेव दृष्टान्तः, शरीरं प्रयत्नवदधिष्ठितमिच्छापूर्वकविकृतवाय्वाश्रयत्वाद् भस्त्रावत् । शरीरपरिगृहीतेत्यनेनेच्छापूर्वकत्वं दर्शितम्, तेन हि द्विवायुकादिभिर्न्नैकान्तिकम् । निमेषोन्मेषकर्मणा नियतेन दारुयन्त्रप्रयोक्तेवेति । अक्षिपक्ष्मणोः संयोगनिमित्तं कर्म निमेषः, विभागार्थं कर्मोन्मेषः। तेन कर्मणा दारुयन्त्रप्रयोक्तेव विग्रहस्य प्रयत्नवानधिष्ठाता अनुमीयते । वायुवशेनापि दारुयन्त्रस्य निमेषोन्मेषौ स्याताम्, तन्निवृत्त्यर्थं नियतेनेति । अनेनेच्छाधीनत्वं कथयति । शरीरं प्रयत्नवदधिष्ठितमिच्छाधीननिमेषोन्मेषवदवयवयोगित्वाद् दारुयन्त्रवत् । जीवनलिङ्गकमनुमानं कथयति—देहस्येति । वृद्धिः प्रसिद्धैव । क्षतस्य भग्नस्य च संरोहणं पुनः सङ्घटनं तयोर्निमित्तत्वाद् गृहपतिरिव प्रयत्नवानधिष्ठाता अनुमीयते । शरीरस्य वृद्धिक्षतसंरोहणं प्रयत्नवता कृतं वृद्धिक्षतभग्नसंरोहणत्वाद् गृहवृद्धिक्षतभग्नसंरोहणवत् ।

है, अतः इस शरीर रूप मूर्ति के प्रयत्नशील अधिष्ठाता का अनुमान करते हैं जो उन दोनों वायुओं को विपरीत गति से चलने के लिये प्रेरित करते हैं। अन्यथा उक्त वायु में उक्त विपरीत गति की सम्भावना नहीं है । 'भस्त्राध्मापयितेव' इस वाक्य से उसी अनुमान का दृष्टान्त कहा गया है । अर्थात् जैसे कि भाथी की वायु से प्रयत्नशील किसी चलाने वाले का अनुमान होता है, इसी प्रकार शरीर का भी कोई प्रयत्न से युक्त अधिष्ठाता अवश्य है, क्योंकि इच्छा जनित विपरीत गति से युक्त वायु का वह (शरीर) आश्रय है जैसे कि भाथी । 'शरीर-परिगृहीत' इत्यादि से यह दिखलाया गया है कि शरीर में रहने वाली वायु की उक्त विपरीत गति इच्छा से उत्पन्न होती है। अतः विपरीत दशाओं में बहनेवाली दो वायुओं की विपरीत गति में व्यभिचार नहीं है । शरीर के किसी प्रयत्नशील अधिष्ठाता का अनुमान कठपुतली को नचाने वाले की तरह 'निमेष' एवं 'उन्मेष' रूप क्रियाओं से भी होता है । जिस क्रिया से आंख के दोनों पलकों का संयोग उत्पन्न हो उसे 'निमेष' एवं जिस क्रिया से उन्हीं दोनों पलकों का विभाग उत्पन्न हो उसे 'उन्मेष' कहते हैं । उन दोनों क्रियाओं से कठपुतली को नचाने वाले की तरह शरीर रूप मूर्ति के प्रयत्नशील अधिष्ठाता का अनुमान होता है । वायु से कठपुतली में भी निमेष और उन्मेष हो सकते हैं अतः 'नियतेन' यह पद दिया है । इससे यह लाभ होता है कि निमेष और उन्मेष इच्छा से ही उत्पन्न होते हैं। फलतः (यह अनुमान होता है कि) शरीर का कोई प्रयत्नविशिष्ट अधिष्ठाता है, क्योंकि उसमें इच्छाजनित निमेष और उन्मेष क्रियाओं से युक्त अवयवों का सम्बन्ध है, जैसे कि कठपुतली में। 'देहस्य' इत्यादि से 'जीवन' हेतुक अनुमान दिखलाया गया है । 'वृद्धि' शब्द का (बढ़ना) अर्थ प्रसिद्ध है । घाव और टूटे हुये अङ्गों का 'संरोहण' अर्थात् पहिले की तरह होना इन दोनों के कारण रूप में भी घर के मालिक की तरह शरीर (रूप घर) के प्रयत्नशील अधिष्ठाता का अनुमान होता है । शरीर की वृद्धि, उसके घाव और टूटे हुये अङ्गों का पुनः सङ्घटन ये सभी

२६

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**त्वात् गृहपतिरिव, अभिमतविषयग्राहककरणसम्बन्धनिमित्तेन मनःकर्म्मणा गृहकोणेषु पेलकप्रेरक इव दारकः, नयनविषयालोचनानन्तरं रसानुस्मृतिक्रमेण रसनविक्रियादर्शनादनेकगवाक्षान्तर्गतप्रेक्षकवदुभयदर्शी कश्चिदेको विज्ञायते। सुखदुःखेच्छाद्वेषप्रयत्नैश्च गुणैर्गुण्यनुमीयते।**

का पुनः संघटन इन दोनों से भी घर के मालिक की तरह प्रयत्न विशिष्ट आत्मा का अनुमान होता है। (७) अभिमत विषयों को ग्रहण करनेवाली चक्षुरादि इन्द्रियों का विषयों के साथ सम्वन्ध करानेवाले मन की क्रिया से भी आत्मा का अनुमान होता है। जैसे घर के एक कोने में रक्खी हुई लाख की गोली पर दूसरी लाख की गोली फेंक कर खेलने वाले लड़के का अनुमान होता है।(८) चाक्षुष ज्ञान के वाद रस की स्मृति के क्रम से रसनेन्द्रिय में विकार देखा जाता है। (अर्थात् मुंह में पानी भर आता है)। इससे भी अनेक गवाक्षों से एक देखने वाले की तरह रूप और रस दोनों के एक ज्ञाता रूप आत्मा का अनुमान होता है। (९)सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष और प्रयत्नादि गुणों से भी गुणी आत्मा का अनुमान होता है। वे (सुखादि)

## न्यायकन्दली

**वृक्षादिगतेन वृद्धयादिना व्यभिचार इति चेन्न, तस्यापीश्वरकृतत्वात्, न तु वृक्षादयः सात्मकाः, बुद्धयाद्युत्पादनसमर्थस्य विशिष्टात्मसम्बन्धस्याभावात्।**

**मनोगतिलिङ्गकमनुमानमुपन्यस्यति—अभिमतेत्यादिना। अभिमतो विषयो जिघृक्षितोऽर्थः, तस्य यद्ग्राहकं करणं चक्षुरादि तेन योगो मनस्सम्बन्धस्तस्य निमित्तेन मनःकर्मणा। गृहे कोणेषु कोष्ठेषु भूमौ रोपितं पेलकं प्रति हस्तस्थितस्य पेलकस्य प्रेरको दारक इव प्रयत्नवान् मनःप्रेरकोऽनुमीयते। प्रयत्न-**

किसी प्रयत्नवान् के द्वारा उत्पन्न होते हैं, क्योंकि वे भी वृद्धि और संरोहण हैं, जैसे कि घर की वृद्धि और टूटे हुये अङ्गों का जुटना। (प्र०) वृक्ष में भी तो ये भग्नक्षत संरोहणादि हैं ? (उ०) वे भी ईश्वर रूप आत्मा से ही उत्पन्न होते हैं, किन्तु वृक्ष में आत्मा (जीव) का सम्बन्ध नहीं है, क्योंकि आत्मा का वह विलक्षण प्रकार का सम्बन्ध वृद्धि का कारण है, किन्तु विलक्षण सम्बन्ध वृक्षादि में नहीं है।

'अभिमत' इत्यादि से मनोगतिहेतुक आत्मा का अनुमान दिखलाते हैं। 'अभिमत-विषय' अर्थात् जिस विषय को लेने की इच्छा हो, उस वस्तु के ज्ञान का उस वस्तु के साथ एवं चक्षुरादि विषयों के साथ 'योग' अर्थात् मन का संयोग है। इस सम्बन्ध के कारण मन की क्रिया से भी (आत्मा का अनुमान होता है)। 'घर में' अर्थात् घर के कोने में, अथवा भूमि में गड़े हुये एक लाह की गोली पर जब बालक अपने हाथ की दूसरी गोली चलाता है, तब उस दूसरी गोली की क्रिया से

## न्यायकन्दली

वता प्रेर्य्यं मनः, अभिमतविषयसम्बन्धनिमित्तक्रियाश्रयत्वाद्दारकहस्तगतपेलकवत् । वाय्वादिप्रेरितस्यानभिमतेनापि सम्बन्धो भवति । नयनविषयेति । नयनविषयस्य रूपस्यालोचनाद् ग्रहणानन्तरं रसस्यानुस्मरणक्रमेण रसनेन्द्रियान्तरविकारो दृश्यते, तस्मादुभयोर्गवाक्षयोरन्तःप्रेक्षक इव द्वाभ्यामिन्द्रियाभ्यां रूपरसयोर्दर्शी कश्चिदेकोऽनुमीयते । किमुक्तं स्यात् ? कस्यचिदिष्टफलस्य रूपं दृष्ट्वा तत्सहचरितस्य पूर्वानुभूतस्य रसस्य स्मरणात्तत्रेच्छा भवति, ततोऽपि प्रयत्न आत्ममनस्संयोगापेक्षो रसनेन्द्रियविक्रियां करोति । सा दन्तोदकसंप्लवानुमिता रसनेन्द्रियविक्रिया इन्द्रियचैतन्ये न स्यात्, प्रत्येकं नियताभ्यां चक्षूरसनाभ्यां रूपरसयोः साहचर्य्यप्रतीतौ रूपदर्शनेन रसस्मृत्यभावात् । अस्ति चायं विकारः, तस्मादिन्द्रियव्यतिरिक्तः कोऽप्युभयदर्शी यो रूपं दृष्ट्वा रसस्य स्मरति । शरीरमेवोभयदर्शि भविष्यतीति चेन्न, बालवृद्धशरीरयोः परिमाणभेदेनान्यत्वे

गोली चलानेवाले, प्रयत्न से युक्त उक्त बालक का अनुमान होता है । अतः मन प्रयत्न से युक्त किसी व्यक्ति के द्वारा प्रेरित होता है, क्योंकि वह इच्छित विषय के सम्बन्ध का कारण क्रिया का आश्रय है, जैसे बालक के हाथ की लाह की गोली । वायु प्रभृति से प्रेरित वस्तुओं का सम्बन्ध अनभीष्ट विषयों के साथ भी होता है । "नयनविषयेति" चक्षु से देखे जाने वाले रूप के आलोचन अर्थात् ज्ञान के बाद रस के स्मरणक्रम से रसनेन्द्रिय में विकार (मुंह में पानी आना) देखा जाता है, उसी से दो गवाक्षों के द्वारा एक देखने वाले की तरह दो इन्द्रियों से देखने वाले एक ज्ञाता का अनुमान करते हैं । इससे तात्पर्य क्या निकला ? यही कि किसी अभीष्ट फल के रूप को देखकर उस रूप के साथ रहनेवाले पूर्वानुभूत रस की स्मृति से उस रस के आस्वादन की इच्छा होती है । उस इच्छा से प्रयत्न की उत्पत्ति होती है । इस प्रयत्न, आत्मा और मन के संयोग से रसनेन्द्रिय में विकृति उत्पन्न हो जाती है । इन्द्रिय को अगर चेतन मानें तो मुंह के पानी से अनुमित रसनेन्द्रिय की विकृति की उपपत्ति नहीं होगी, क्योंकि इन्द्रियों के विषय नियमित हैं । चक्षु से रूप का ही ज्ञान होता है रसादि का नहीं, एवं रसना से रस का ही ज्ञान हो सकता है रूप का नहीं । अतः रूप और रस के सामानाधिकरण्य की प्रतीति के बाद जो रूप को देखने से रस की स्मृति होती है, वह नहीं हो सकेगी, और वह विकार है अवश्य । अतः इन्द्रियादि से भिन्न कोई दोनों का अभिज्ञ एक व्यक्ति अवश्य है जो रूप को देखकर रस का स्मरण करता है । (प्र०) रूप को देखनेवाला और रस को स्मरण करनेवाला शरीर ही क्यों नहीं है ? (उ०) एक ही व्यक्ति की बाल्यावस्था का शरीर और वृद्ध अवस्था का शरीर चूंकि भिन्न हैं, क्योंकि दोनों भिन्न परिमाणों के हैं । (ऐसी स्थिति में शरीर को ही अनुभविता और स्मर्त्ता दोनों

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**ते च न शरीरेन्द्रियगुणाः, कस्मादहङ्कारेणैकवाक्यताभावात् प्रदेशवृत्ति-**

शरीर और इन्द्रिय के गुण नहीं हैं, क्योंकि (१) अहङ्कार के साथ उनकी प्रतीति नहीं होती है। (२) वे अपने आश्रय के किसी प्रदेश में रहते हैं। (३) जब तक

## न्यायकन्दली

सिद्धे बाल्यावस्थानुभूतस्य वृद्धावस्थायामस्मरणप्रसङ्गात्।

न केवलं पूर्वोक्तैर्हेतुभिः, सुखदुःखेच्छाद्वेषादिभिश्च गुणैर्गुण्यनुमीयते। अहङ्कारेणाहमितिप्रत्ययेनैकवाक्यत्वमेकाधिकरणत्वं सुखादीनामहं सुखी अहं दुःखी-त्यहङ्कारप्रत्ययविषयस्य सुखाद्यवच्छेद्यस्य प्रतीतेः। अहं प्रत्ययश्च न शरीरालम्बनः, परशरीरेऽभावात्। स्वशरीरे एवायं भवतीति चेन्न, अविशेषात्। शरीरालम्बनोऽहंप्रत्ययः स्वशरीरवत् परशरीरमपि चेत् प्रत्यक्षं तत्र यथा स्थूलादिप्रत्ययः स्वशरीरे परशरीरेऽपि भवति, एवमहमितिप्रत्ययोऽपि स्यात्, स्वरूपस्योभयत्राविशेषात्। स्वसम्बन्धिताकृते तु विशेषे तत्कृत एवायं प्रत्ययो न शरीरालम्बनः, तदालम्बनत्वे चान्तर्मुखतयापि न भवेत्। अत एवायं नेन्द्रियावलम्बनः, इन्द्रियाणामतीन्द्रियत्वात्, अस्य च लिङ्गशब्दानपेक्षस्य

मान लेने पर) बाल्यावस्था में अनुभूत विषय का स्मरण वृद्धावस्था में अनुपपन्न हो जायगा।

केवल पहिले कहे हुए हेतुओं से ही नहीं, किन्तु सुख, दुःख, इच्छा, द्वेषादि गुणों से भी गुणी आत्मा का अनुमान होता है। 'अहङ्कार से', 'अहम्' इस प्रकार की प्रतीति से, एवं सुखादि के एकवाक्यत्व अर्थात् एकाधिकरणत्व से भी ( आत्मा का अनुमान होता है ), क्योंकि 'अहं सुखी, अहं दुःखी' इत्यादि प्रतीतियों में 'अहम्' शब्द के अर्थ का सुखादि युक्त रूप से ही भान होता है, 'अहम्' इस आकार की प्रतीति का विषय शरीर नहीं हो सकता है, क्योंकि दूसरे के शरीर में 'अहम्' इस आकार की प्रतीति नहीं होती है। केवल अपने ही शरीर में 'अहम्' शब्द की प्रतीति होती है। (प्र०) (चूंकि) अपने ही शरीर में 'अहम्' इस आकार की प्रतीति होती है, (अतः वही अहं प्रत्यय का विषय हो)। (उ०) इस कथन में कोई विशेष नहीं है, क्योंकि 'अहम्' यह प्रतीति अगर शरीर विषयक है तो फिर स्वशरीरविषयक और परशरीर दोनों विषयक होगी, जैसे कि स्थूलत्व का प्रत्यक्ष होता है, वह स्वशरीर में भी होता है एवं पर शरीर में भी होता है। इसी प्रकार अहम् प्रतीति भी दोनों में समान होगी, क्योंकि स्वशरीर और परशरीर के स्वरूपों में कोई अन्तर नहीं है। अगर अपना सम्बन्ध ही अपने शरीर में विशेष मानें? तो फिर वह प्रतीति उस सम्बन्ध विषयक ही होगी (आत्मविषक नहीं)। एवं अहम् प्रतीति अगर शरीर विषयक हो तो फिर अन्तर्मुखतया उसकी उत्पत्ति नहीं होगी। अत एव अहम् प्रतीति इन्द्रिय विषयक भी नहीं है, क्योंकि इन्द्रियां अतीन्द्रिय हैं, एवं 'अहम्' प्रतीति प्रत्यक्षरूप है, क्योंकि इस

## प्रशस्तपादभाष्यम्

**त्वादयावद्द्रव्यभावित्वाद् बाह्येन्द्रियाप्रत्यक्षत्वाच्च, तथाहंशब्देनापि पृथिव्यादिशब्दव्यतिरेकादिति ।**

उनके आश्रय विद्यमान रहें तब तक रहते ही नहीं हैं (अयावद्द्रव्यभावी हैं)। (४) एवं बाह्य इन्द्रियों से उनका प्रत्यक्ष नहीं होता है । (१०) 'अहम्' शब्द से भी आत्मा का अनुमान होता है, क्योंकि पृथिवी प्रभृति अन्य द्रव्यों के लिये 'अहम्' शब्द का मुख्य प्रयोग कहीं नहीं देखा जाता है ।

### न्यायकन्दली

**प्रत्यक्षप्रत्ययत्वात्, तस्मात् सुखादयोऽपि न शरीरेन्द्रियविषयाः । किञ्च, योऽनुभविता तस्यैव स्मरणमभिलाषः, सुखसाधनपरिग्रहः, सुखोत्पत्तिः, दुःखप्रद्वेष इति सर्वशरीरिणां प्रत्यात्मसंवेदनीयम् । अनुभवस्मरणे च न शरीरेन्द्रियाणामित्युक्तम् । ततोऽपि सुखादयो न तद्विषयाः । युक्त्यन्तरञ्चाह—प्रदेशवृत्तित्वादिति । दृश्यते प्रदेशवृत्तित्वं सुखादीनां पादे मे सुखं शिरसि मे दुःखमिति प्रत्ययात् । ततश्च शरीरेन्द्रियगुणत्वाभावः । तद्विशेषगुणानां व्याप्यवृत्तिव्यभिचारात् । सुखादयः शरीरेन्द्रियविशेषगुणा न भवन्ति, अव्याप्यवृत्तित्वात्, ये तु शरीरेन्द्रियविशेषगुणास्ते व्याप्यवृत्तयो दृष्टाः, यथा रूपादयः, न च तथा सुखादयो व्याप्यवृत्तयः, तस्मान्न शरीरेन्द्रियगुणा इति व्यतिरेकी । कर्णशष्कुल्यवच्छिन्नस्य नभोदेशस्य**

में 'हेतु' और 'शब्द' इन दोनों की (अर्थात् अनुमान प्रमाण और शब्द प्रमाण की) अपेक्षा नहीं है । अतः (चूंकि शरीर और इन्द्रिय अहम् प्रत्यय के विषय नहीं है ) सुखादि भी शरीर और इन्द्रिय के धर्म नहीं हैं । एवं यह सभी शरीरधारियों का अनुभव है कि स्मरण, अभिलाषा, सुख के साधनों का ग्रहण, सुख की उत्पत्ति, दुःख के प्रति द्वेष प्रभृति अनुभव करने वाले को ही होते हैं । यह कह चुके हैं कि अनुभव और स्मरण दोनों शरीर और इन्द्रियों को नहीं हो सकते । इस हेतु से भी शरीरादि सुखादि के आश्रय नहीं हैं । 'सुखादि के आश्रय शरीरादि नहीं हैं' इसमें 'प्रदेश वृत्तित्वात्' इत्यादि से दूसरी युक्ति भी देते हैं । 'पैर में सुख है, और शिर में वेदना है' इत्यादि प्रतीतियों से समझते हैं कि सुखादि प्रदेशवृत्ति हैं, अर्थात् अपने आश्रय के किसी एक देश में ही रहते हैं । इससे यह सिद्ध होता है कि सुखादि शरीर और इन्द्रियों के गुण नहीं हैं, क्योंकि सुखादि विशेषगुण कभी 'व्याप्यवृत्ति' अर्थात् अपने आश्रय के समस्त अंशों में रहनेवाले नहीं होते । शरीर और इन्द्रियों के जितने भी विशेष गुण हैं, सभी व्याप्यवृत्ति अर्थात् अपने आश्रय के सभी अंशों में रहनेवाले होते हैं, जैसे कि रूपादि । सुखादि रूपादि विशेष गुणों की तरह व्याप्यवृत्ति नहीं हैं, अतः सुखादि शरीर और इन्द्रियों के गुण नहीं हैं । यह व्यतिरेक व्याप्ति जनित अनुमान (भी 'सुखादि

## न्यायकन्दली

श्रोत्रेन्द्रियभावमापन्नस्य यश्शब्दो गुणो भवति स तद्विवरव्यापीत्यव्यभिचारः। इतोऽपि न शरीरेन्द्रियगुणाः सुखादयो भवन्ति, अयावद्द्रव्यभावित्वात्, व्यतिरेकेण रूपादय एव निदर्शनम्। इन्द्रियगुणप्रतिषेधे तु नायं हेतुः, श्रोत्रगुणेन शब्देनानैकान्तिकत्वात्। इतोऽपि न शरीरेन्द्रियगुणाः सुखादयो बाह्येन्द्रियाप्रत्यक्षत्वात्। शरीरेन्द्रियगुणानां द्वयी गतिः—अप्रत्यक्षता गुरुत्वादीनाम्, बाह्येन्द्रियप्रत्यक्षता रूपादीनाम्। विधान्तरन्तु सुखादयस्तस्मान्न तद्गुणा इति शरीरेन्द्रियगुणत्वे प्रतिषिद्धे परिशेषात्तैरात्मानुमीयत इति स्थितिः।

ननु सुखं दुःखञ्चेमौ विकाराविति नित्यस्यात्मनो न सम्भवतः। भवतश्चेत् सोऽपि चर्म्मवदनित्यः स्यात्। न, तयोरुत्पादविनाशाभ्यां तदन्यस्यात्मनः

शरीरादि के गुण नहीं हैं' इसका साधक है) यद्यपि आकाश रूपी विभु श्रोत्रेन्द्रिय का विशेषगुण शब्द अव्याप्यवृत्ति प्रतीति होता है, तथापि विभु आकाश श्रोत्रेन्द्रिय नहीं है, किन्तु कर्णशष्कुली से सीमित आकाश ही श्रोत्रेन्द्रिय है और इस आकाश में शब्द व्याप्यवृत्ति ही है। अतः इन्द्रियादि के विशेषगुण अवश्य ही व्याप्यवृत्ति होते हैं' इस नियम में कोई व्यभिचार नहीं है। 'सुखादि शरीर और इन्द्रियों के गुण नहीं हैं' इसमें यह हेतु भी है कि 'वे अयावद्द्रव्यभावी' हैं (अर्थात् वे अपने आश्रय रूप द्रव्य के विद्यमान समय तक बराबर नहीं रहते), अयावद्द्रव्यभावित्व हेतु के न्याय प्रयोग में भी रूपादि ही व्यतिरेक दृष्टान्त हैं। 'सुखादि इन्द्रिय के विशेष गुण नहीं हैं' अयावद्द्रव्य हेतुक अनुमान इसका साधक नहीं है (इस अनुमान से केवल यही सिद्ध होता है कि सुखादि शरीर के गुण नही हैं ), क्योंकि यह हेतु श्रोत्रेन्द्रिय के शब्द रूप गुण में व्यभिचरित है। इस हेतु से भी सुखादि शरीर और इन्द्रियों के गुण नहीं है, क्योंकि सुखादि का बाह्य इन्द्रियों से प्रत्यक्ष नहीं होता है। वस्तुस्थिति यह है कि शरीर और इन्द्रियों के गुण के दो ही प्रकार हैं (१) किन्ही गुणों का तो किसी भी प्रकार प्रत्यक्ष ही नहीं होता है जैसे कि गुरुत्वादि का, या फिर (२) बाह्य इन्द्रियों से ही प्रत्यक्ष होता है, जैसे कि रूपादि का। सुखादि दोनों प्रकारों से भिन्न तीसरे प्रकार के हैं, अतः सुखादि शरीरादि के गुण नहीं हैं। इस प्रकार यह सिद्ध हो जाने पर कि 'सुखादि शरीर और इन्द्रियों के गुण नहीं हैं' इन सुखादि हेतुओं से होनेवाले परिशेषानुमान से भी आत्मा का अनुमान होता है।

(प्र०) सुख और दुःख ये दोनों तो विकार हैं, अतः वे नित्य आत्मा के गुण नहीं हो सकते, अगर विकार स्वरूप सुखादि भी आत्मा के गुण हों तो फिर आत्मा चर्म की तरह अनित्य वस्तु होगी। (प्र०) नहीं, क्योंकि सुख और दुःख दोनों की उत्पत्ति और विनाश से उन दोनों से भिन्न आत्मा के स्वरूप में कोई विघटन नहीं

## न्यायकन्दली

स्वरूपप्रच्युतेरभावात् । नित्यस्य हि स्वरूपविनाशः स्वरूपान्तरोत्पादश्च विकारो नेष्यते, गुणनिवृत्तिर्गुणान्तरोत्पादश्चाविरुद्ध एव । अथास्य नित्यस्य सुखदुःखाभ्यां किं क्रियते ? स्वविषयोऽनुभवः । सुखदुःखानुभवे सत्यस्यातिशयानतिशयरहितस्य क उपकारः ? अयमेव तस्योपकारोऽयमेव चातिशयो यस्मिन् सति सुखदुःखभोक्तृत्वम् । तथाहंशब्देनापीति । यथा सुखादिभिरात्मा अनुमीयते तथाहंशब्देनाप्यनुमीयते, अहंशब्दो लोके वेदे चाभियुक्तैः प्रयुज्यमानो न तावन्निरभिधेयः । न च स्वरूपमभिधेयं युक्तं स्वात्मनि क्रियाविरोधात् । यथोक्तम्—"नात्मानमभिधत्ते हि कश्चिच्छब्दः कदाचन ।" तस्माद् योऽस्याभिधेयः स आत्मेति । नन्वयं पृथिव्यादीनामेव वाचको भविष्यति तत्राह—पृथिव्यादिशब्दव्यतिरेकादिति । यो यस्यार्थस्य वाचकः स तच्छब्देन समानाधिकरणो दृष्टः, यथा द्रव्यं पृथिवीति । अहंशब्दस्य तु पृथिव्यादिवाचकैः शब्दैः सह व्यति-

हो सकता है । स्वरूपविनाश और दूसरे स्वरूप की उत्पत्ति ये दोनों विकार तो नित्य वस्तुओं का मानते नहीं हैं । एक गुण का नाश और दूसरे गुण की उत्पत्ति ये दोनों विकार उसके नित्यत्व के विरोधी नहीं हैं । (प्र०) नित्य आत्मा को सुख और दुःख से क्या होता है ? (उ०) सुख दुःखादि का अनुभव होता है । अतिशय (वैशिष्टच) और अनतिशय से रहित आत्मा का सुख और दुःख के अनुभव से क्या उपकार होता है ? (उ०) इनसे यही उपकार होता है और इनसे आत्मा में यही अतिशय उत्पन्न होता है कि इन दोनों के रहने से ही सुख दुःख के भोक्तृत्व का व्यवहार उस में होता है । "तथाऽहंशब्देनापि" जैसे कि सुखादि से आत्मा का अनुमान होता वैसे ही 'अहम्' शब्द से भी आत्मा का अनुमान होता है । लोक में और वेदों में प्रयुक्त 'अहम्' शब्द अपने वाच्य अर्थ से रहित नहीं हैं और अपना स्वरूप (आनुपूर्वी) भी उसके वाच्य अर्थ नहीं है, क्योंकि एक ही वस्तु में एक क्रिया का कर्त्तृत्व और कर्मत्व दोनों नहीं रह सकते, क्योंकि वे दोनों परस्पर विरोधी हैं । जैसा कहा है कि 'कोई भी शब्द अपने स्वरूप (आनुपूर्वी) को कभी भी अभिधावृत्ति से नहीं समझाते, अतः आत्मा ही 'अहम्' ही शब्द का वाच्य अर्थ है । 'अहम्' शब्द पृथिव्यादि का वाचक हो सकता है ? इस आक्षेप के समाधान में 'पृथिव्यादिशब्दव्यतिरेकात्' यह वाक्य कहा है । जो शब्द जिस अर्थ का वाचक रहता है वह उस अर्थ के वाचक दूसरे शब्द के साथ 'समानाधिकरण' अर्थात् अभेद का बोध करानेवाले रूप से प्रयुक्त होता है, जैसे कि 'द्रव्यं पृथिवी' इत्यादि । 'अहम्' शब्द का पृथिव्यादि वाचक शब्दों के साथ 'व्यतिरेक' अर्थात् सामानाधिकरण्य नहीं है, क्योंकि 'अहं पृथिवी, अहमुदकम्' इत्यादि प्रतीतियां नहीं होतीं हैं । अतः 'अहम्' शब्द पृथिव्यादि के वाचक नहीं है । (प्र०)

